[पंडित चिरंजी लाल शर्मा]

डिप्टी स्पीकर साहिबा, अमृतसर के हस्पताल पर 35 लाख रुपया खर्च होता है। पटियाला के हस्पताल पर 32 लाख रुपया खर्च होता है। जो मुफस्सल यानी डिस्ट्रिक्ट हैडक्वार्टर्ज पर हस्पताल हैं उनकी इम्पारटैंस को मिनीमाइज करते हुए everything is being centred in the Capital of the State for the reasons best known to the Government.

मैं कहता हूं जरूर ट्रेनिंग दो लेकिन यह ट्रेनिंग पंजाब के चार मैडीकल कालजों और हस्पतालों में दी जा सकती है और वहां पर भी यह सारा रिसर्च वर्क हो सकता है। Can not training be given in four Colleges of the State? लेकिन इन ऐम्ज और आब्जकट्स को अमली जामा पहनाने के लिये क्या हालत है इस बारे में लिखा है :

You will excuse me, Madam, if I refer, with your permission to the Aims and objects of this Institute as they are given in the Pamphlet. They are.—

(1) To promote researed of a high type in various fields of Medicine.

(2) To Provide incentive for research in Social and Preventive Medicine.

(3) To establish a Central integrated Department of Social and Preventive Medicine and guide graduates for post-graduate studies in this subject.

(4) To impart training to brilliant young persons in the methodology of medical research.

(5) To institute courses for post-graduate medical education of the highest standard possible, e.g., M.D., M.S., Ph.D., D.Sc., etc. etc.

(6) To prepare suitable medical graduates for teaching appointments in the medical colleges.

(7) To provide ample facilities in collaboration with the Punjab University, for post-graduate studies in basic subjects, e.g., anatomy, Phisiology and Pharmacology.

(8) To develop experimental medicine to the highest pitch, for providing basis for knowledge of cause and cure of disease.

(9) To set up degree and post-graduate courses in Nursing.

(10) To promote research to indigenous drugs.

Now, Madam, I came to the grades of pay that are being given to the doctors employed in this institute. It is written in the Pamphlet that the grades of these specialists are among the highest in the country. As is stated there in this Pamphlet, the pay grades of these specialists range between Rs. 350 to Rs. 3,000 and all red-tapism has been cut short in the matter of fixing of pays as in the matter of recruitment. "These pay-scales are even better than those of the All India Institute of Medical Sciences."

No one can deny that the Institute established in the Capital of the country is an All India Institute, but it is written with pride that "these pay scales are even better than those of the All-India Institute of Medical Sciences".

श्री यशपाल : एक ही भाषा में बोलें तो ज्यादा मजा आएगा.........(*Noise*)

**पंडित चिरंजी लाल शर्मा** : काश कि मैं आप के जजबात का एहतराम कर सकता लेकिन बात यह है कि कुछ आदत बन जाती है। मैं मुफस्सल कोर्टस में प्रैकटिस करता हूं और आपके राज में अदालतें ऐसी हैं और बाज औकात ऐसे आदमियों से वास्ता पड़ता है जिन को मातृभाषा में समझाना पड़ता है। लेकिन कई ऐसे आदमी हैं जैसे कि आजकल हमारे श्री बैनरजी ऐस. ड़ी. ऐम. लगे हुए हैं जिन्हें हिन्दी नहीं आती और उनको अंग्रेजी में समझाना पड़ता है।

डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं अर्ज करना चाहता हूं कि एक बार डाक्टर सुशीला नायर चंड़ीगढ़ तशरीफ लाई और उन्होंने कहा था —

"..........that Primary Health Units should not suffer at the hands of such costly Institute."

मेरे कहने का मतलब यह है कि आप देहातों का दौरा करें। आप देखेंगे कि वहां पर फ्लडज़ के कारण कितनी तबाही हुई है। मच्छरों की बहुतात हो गई है। काफी बिमारियां फैल गई हैं लोगों को दवाइयाँ सप्लाई नहीं हो रहीं हैं। लोग चीखो पुकार कर रहे हैं लेकिन वहां पर न डाक्टर ही भेजे जाते हैं और न ही दवाइयां ही भेजी जाती हैं मैं तो अपने इलाके की बात बता सकता हूं कि मेरे इलाके में कितनी तबाही हुई है। अगर इतनी तबाही फ्लडज़ के कारण पंजाबी रिजन के इलाके में होती तो वहां पर हिन्दुस्तान के बड़े से बड़े आदमी पहुंचते। वहां के लोग हाहाकार मचाते और उनको सब प्रकार की फैसिलिटीज़ मुहैया की जातीं। लेकिन बड़े अफसोस से कहना पड़ता है कि मेरे इलाके को दवाइयां भी मुहैया नहीं की गईं।

Since we have no press, nobody cares to go there.

मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि हमारे इलाके में पानी के कारण जज़ीरे बने हुए हैं मैंने इस बारे में पहले भी कई दफा सरकार का ध्यान दिलाया था लेकिन इस नकारखाने में तूती की आवाज़ कौन सुनता है। मैं अर्ज़ कर रहा था कि खेतों में जाने के लिए कोई रास्ता नहीं है इस के लिए सरकार कोई इंतजाम नहीं कर रही है।

Has the Government any cogent reasons to give.

मैं अर्ज करना चाहता हूं कि आप देहातों में जा कर देखें। आप को पता चलेगा कि डिस्पैंसरियों, हस्पतालों और रूरल डिस्पैंसरियों में 1953 से डाक्टर नहीं है। कई बार यह बात सरकार के नोटिस में लाई गई थी लेकिन इस पर कोई तवज्जुह नहीं दी जाती।

अगर आपके पास इस बारे में कोई जवाब है तो बताएं। मैं अर्ज करना चाहता हूं कि दस साल से रूरल डिस्पैंसरियों में डाक्टर महज़ इसलिए नहीं भेजे गए क्योंकि वह डिस्पैंसरियां देहातों में हैं। मैं इस बारे में ज्यादा तफसील में नहीं जाना चाहता। अगर कहीं शहरों में डाक्टर न हो तो सब शोर मचाने लग पड़ते हैं लेकिन देहातों को कोई नहीं पूछता।

(विघ्न)

**Deputy Speaker** : No interruptions please.

**पंडित चिरंजी लाल शर्मा** : डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं अर्ज कर रहा था कि यहां पर अर्थात चंडीगढ़ के रिसर्च इंनस्टीच्यूट पर करोड़ों रुपए खर्च किए जा रहे हैं। अगर आप

[पंडित चिरंजी लाल शर्मा]

इन रुपयों को यहां पर खर्च न करें और देहातों में डिस्पैंसरियों पर, प्राइमरी हैल्थ सैंटर पर खर्च करते तो बहुत ही अच्छी बात होती। लोग सरकार की प्रशंसा करते। मुझे भी इस बात से खुशी होती कि सरकार देहातों के लिए कुछ कर रही है। अगर आप ने रिसर्च का काम करना ही है तो आप स्टेट में 4 कालिजों में जो कि स्टेट में अलहदा २ जगह पर हैं रिसर्च कर सकते हैं।

डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं अर्ज़ कर रहा था कि इस समय सारे हिन्दुस्तान में नैशनल ऐमर्जेंसी मौजूद है और लोगों ने फौज के लिए रुपए इकट्ठे कर के सरकार को दिए हैं। लोगों ने अपनी ज़िन्दगी की कीमती चीज़ें सरकार को दी हैं लेकिन सरकार ने इस वक्त भी नैशनल ऐमर्जैंसी की कोई परवाह नहीं की और 300 पोस्ट्स एडवर्टाइज़ कर दीं। मैं सरकार से पूछना चाहता हूं कि एक तरफ तो नैशनल एमर्जैंसी के नाम पर रिट्रेंचमैंट की जाती है, 300 क्लर्कों को नौकरी से बरतरफ किया गया, 3,100 पटवारियों पर कुल्हाड़ा चलाया गया। मैं कहना चाहता हूं कि यह कितना अन्याय है। सरकार उस की मदद तो करती नहीं। उसके उल्ट यहां पर एक रिसर्च इंस्टीच्यूट स्थापित कर दिया है। इस का जवाब यह देते हैं कि यहां डाक्टरों को टीच करेंगे। अगर ऐसी बात है तो 5, 6 साल तक वह स्टूडैंट्स को पढ़ाएंगे और उस के बाद जा कर यह स्कीम मैटीरियलाइज़ होगी। इस तरह से 5, 6 साल के बाद जा कर सरकार देहातों में डाक्टर नियुक्त करेगी।

मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि डाक्टर गोपी चन्द भार्गव जी ने सारे पंजाब का दौरा किया और जा जा कर उन की तकलीफ का जायज़ा लिया। मैं डाक्टर साहिब का मान करता हूं।

मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि ऐस्टीमेट्स कमेटी में भी इस बारे में ज़िक्र किया गया है लेकिन यह बात मेरी समझ से बाहिर है। इस पर 6.6 करोड़ रुपया क्यों खर्च किया जा रहा है। मुझे डाक्टर तुलसी दास जी से कोई ग़रज़ नहीं है। मुझे डाक्टर दीपक भाटिया से कोई ग़रज़ नहीं है। मैं इस के साथ यह भी कह देना जरूरी समझता हूं कि एक बार मुझे पिम्पल की बीमारी हो गई थी। मैं ने सोचा कि चंडीगढ़ में स्पैशिलिस्टों की भरमार है तो क्यों न यहां पर अपने आप को एग्ज़ामिन करा लूं। मैं ने इस बारे में डाक्टर भाटिया से रिक्वैस्ट की। उन्होंने मेरे ऊपर बड़ी मेहरबानी की। उन्होंने मुझे सैक्टर 12 के रिसर्च इंस्टीच्यूट में भेज दिया और कह दिया कि इस को अच्छी तरह से एग्ज़ामन किया जाए। मैं वहां पर गया था। वहां जाने पर पता चला कि वहां पर स्किन स्पैशिलस्ट नहीं है। मैं तो यह अपनी निजी इनफर्मेशन दे रहा हूं। मैं कहना चाहता हूं कि मेरा उन के साथ कोई ग़रज़ नहीं। मैं तो नैशनल एमर्जैंसी को सामने रखते हुए कह रहा था।

I should not be misunderstood.

मेरे रैज़ोल्यूशन का मतलब यह है कि नैशनल एमर्जैंसी के वक्त चंडीगढ़ में इस रिसर्च इंस्टीच्यूट पर इतना खर्च न किया जाए। इस के साथ ही साथ अगर सरकार देहातों में डिस्पैंसरियां खोले, वहां पर दवाइयां मुहैया करे, इस के साथ ही छोटे हस्पतालों, प्राइमरी हैल्थ सेंटरों, मेटरनिटी होम्ज़ के ऊपर रुपया खर्च करें तो मैं समझता हूं कि यह बहुत ही अच्छी बात होगी।

This is the purport of my resolution.

मैं चाहता हूं कि पंजाब हर तरह से तरक्की करे। मैं इस बारे में कोई विरोध नहीं करना चाहता। मैं तो चाहता हूं कि एमर्जेंसी के नाम पर इतना खर्च न किया जाए। आप उन की तरफ देखें जिन 300 क्लर्कों को आप ने एमर्जेंसी के नाम पर बरतर्फ किया है और 3,100 पटवारियों को निकाला है। उन गरीबों की तरफ भी ख्याल करें। उन की मदद करें।

डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं जानता हूं कि गोल्ड कंट्रोल केन्द्रीय सरकार का मामला है। इस पर भी सरकार कोई ध्यान नहीं दे रही है। मैं पूछना चाहता हूं कि चंडीगढ़ की कितनी सिविल पापूलेशन है। चंडीगढ़ को इतनी सहूलतें क्यों दी जा रही हैं? जहां पर पहले ही 16 सैक्टर में बड़ा हस्पताल है और लोग वहां से ही अपना इलाज करा सकते हैं। अगर सरकार ने रिसर्च का काम चालू ही करना था तो वह पटियाला और अमृतसर में चालू कर सकती थी। इस तरह से सरकार रुपए को बचा सकती थी। यहां पर हर एक फैसिलिटीज़ मुहैया की जा रही हैं। मैं पूछना चाहता हूं कि इस का क्या कारण है?

**उपाध्यक्षा** : माननीय सदस्य को पता है कि यह पंजाब सरकार का कैपीटल है? (The hon. Member should know that this is the Capital of Punjab.)

**पंडित चिरंजी लाल शर्मा** : मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि नैशनल एमर्जेंसी को सामने रखते हुए इतना खर्च नहीं करना चाहिए। (विघ्न)

**उपाध्यक्षा** : आप कितना और समय लेंगे? (How much more time will the hon. Member take ?)

**पंडित चिरंजी लाल शर्मा** : डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं 10, 15 मिनट में अपनी स्पीच खत्म कर दूंगा।

**कैप्टन रत्न सिंह** : डिप्टी स्पीकर साहिबा, आप इन्हें ही स्पीच करने दें।

**पंडित चिरंजी लाल शर्मा** : डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं कैप्टन रत्न सिंह का शुक्रिया अदा करता हूं कि इन्होंने इतनी सहानुभूति प्रकट की है। (विघ्न)

**Deputy Speaker** : Order please. No interruptions please.

**पंडित चिरंजी लाल शर्मा** : डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं कभी भी किसी को इंट्रप्ट नहीं करता हूं और न ही मैं इन इंट्रप्शनों की परवाह करता हूं। मैं अर्ज़ कर रहा था कि देहातों में डाक्टर नहीं भेजे जाते हैं और साथ ही लोग बिना दवाइयों से तकलीफें उठा रहे हैं।

Recently the Health Department announced that one Doctor was removed from each Health Unit to provide other Health Units which are lying vacant, i.e. to rob Peter to pay Paul.

मैं कहना चाहता हूं कि हिन्दुस्तान की 80 प्रतिशत जनता देहातों में बसती है। सरकार को तो उन की तरफ विशेष ध्यान देना चाहिये। सरकार का यह फर्ज़ भी है। मैं चाहता

[पंडित चिरंजी लाल शर्मा]

हूं कि उन को सब प्रकार की एमेनिटीज़ मुहैया की जाएं। जिस से वह जान सकें कि यह हमारी सरकार उन की भलाई के लिए यथासम्भव उपाय कर रही है। मैं कहना चाहता हूं कि इस प्रकार का रिसर्च इंस्टीच्यूट खोल कर सफेद हाथी खड़ा करने से कोई लाभ नहीं होगा। मैं कहना चाहता हूं कि पंजाब में 600 हस्पताल और डिस्पैंसिरियां हैं जहां पर डाक्टर मौजूद नहीं हैं। मैं प्रार्थना करना चाहता हूं कि इस ओर सरकार को ध्यान देना चाहिये।

डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं आप से पोस्ट-ग्रेजुएट इन्स्टीट्यूट के फैक्ट्स और फिगर्ज़ के बारे में अर्ज़ करूं। Three hundred doctors for three hundred students. This is really something which is unheard of in the history of the world. तीन सौ स्टूडेंट्स और तीन सौ डाक्टर्ज़। स्केल्ज़ आफ पे के बारे में मैंने पहले ही आप से अर्ज़ कर दी है। आल इंडिया इन्स्टीट्यूट आफ मैडिकल साइंस दिल्ली में है। यहां के उन से भी ज़्यादा स्केल्ज़ होंगे। दिल्ली चंडीगढ़ से कम्पैरेटिवली महंगा शहर है।

If 20 post-graduate students in each ? speciality have to be trained (as mentioned in the booklet I have already referred to)

पंजाब में चार मैडिकल कालेज हैं, इस का मतलब यह हुआ कि पांच स्टूडैंट्स हर कालेज में हर स्पेशियलीटी में इज़ीली ट्रेन किये जा सकते हैं। फिर ज्यादा प्रोफैसरों की ज़रूरत नहीं है। Give them Research Assistants. जो इक्विपमैंट पहले खरीदा हुआ है वह उन को दे दिया जाए। इस तरह पोस्ट-ग्रेजुएट ट्रेनिंग का मसला हल हो सकता है। मैं पहले अर्ज़ कर चुका हूं कि मेडिकल कालेज अमृतसर पर 35 लाख रुपया सालाना खर्च होता है और पटियाला मैडिकल कालेज पर 32 लाख रुपया सालाना खर्च होता है। चंडीगढ़ वाले इन्स्टीट्यूट पर पहले 6.6 करोड़ रुपया खर्च होगा और बाद में एक करोड़ रुपया सालाना खर्च हुआ करेगा।

All over the world, Medical Colleges carry on research and post-graduate teaching. Why cannot this be done in our State ?

एक चीज़ मैं सजैस्ट करता हूं। सैक्टर 16 वाला जो अस्पताल है इस को जेनरल अस्पताल बना कर मैटर्नटी अस्पताल के तौर पर इस्तेमाल किया जाए और सैक्टर 12 वाला जो इन्स्टीट्यूट है उस को जैनरल अस्पताल के तौर पर इस्तेमाल किया जाए। आप पंजाब की हालत पर रहम करें। इस पर एक करोड़ रुपया जो सालाना खर्च हुआ करेगा वह रुपया देहात के गरीब लोग, जो सुबह से शाम तक मरते हैं, देंगे। वे लोग मालगुज़ारी देते हैं, टैक्स तो वसूल किया जाता है उन लोगों से लेकिन खर्च किया जाता है चंडीगढ़ में Over a few individuals. यह ठीक है कि जब तक रिसर्च वर्क न हो तब तक मैडीसन में तरक्की नहीं हो सकती। लेकिन अगर इतना खर्च करना है तो फिर एमर्जैंसी का लफज़ निकाल दें। (विघ्न) I have never been personal on the floor of the House. But facts are facts and they must be squarely faced.

आप बजुर्ग हैं, पंजाब के मुख्य मन्त्री भी रहे हैं, हैल्थ डीपार्टमैंट आप के पास है। यह खुद इन की ओबजर्वेशन है कि अस्पतालों की क्या हालत है। मैं किसी खास अस्पताल की शिकायत करूं तो मुझे शोभा नहीं देता। मैं किसी अफसर पर जाती अटैक करूं तो यह भी मेरी आदत नहीं है, लेकिन यह देख कर दुख होता है कि at the cost of ruralites and at the cost of villages, चंडीगढ़ में इतनी पेलेशियल बिल्डिंगज बनाई जा रही हैं। देहात के लोग तबाह हो रहे हैं। मैं हाउस का ज्यादा समय नहीं लेना चाहता। मैं आप के जजबात का एहतराम करता हुआ बैठ जाता हूं वरना यह टौपिक तो ऐसा है कि one can speak for hours. मेरे दोस्त यहां पर जलवा अफरोज हैं वे भी अपने ख्यालात का इज़हार करने के लिये खाहिशमंद हैं। मैं गवर्नमेंट से यह अपील करना चाहता हूं कि during the course of emergency, यह कलोसल वेस्ट आफ मनी रोका जाना चाहिए और यह रुपया देहात पर खर्च किया जाना चाहिए।

**Deputy Speaker** : Motion moved—

This Assembly recommends to the Government that the Post-Graduate Research and Medical Institute, Chandigarh, be closed for the duration of the Emergency.

**श्री बाबू दयाल शर्मा (पटौदी)** : उपाध्यक्ष महोदया, मैं इस प्रस्ताव का विरोध करने के लिये खड़ा हुआ हूं जो कि मेरे अजीज आनरेबल मेंबर ने पेश किया है। (विघ्न)

**Deputy Speaker** : All of us here are hon. Members and should be addressed as such.

(श्री जगन्नाथ की तरफ से विघ्न)

**उपाध्यक्षा** : मैं विघ्न पसंद नहीं करती। (I do not like interruption.)

**पंडित चिरंजी लाल शर्मा** : मुझे वे अज़ीज़ कहते हैं और मैं बनने के लिये तैयार हूं तो फिर कन्ट्रोवर्सी किस बात की है ? (हंसी)

**श्री बाबू दयाल शर्मा** : अज़ीज़ों को दुरुस्त करना पड़ता है, नहीं तो वे बिगड़ जाते हैं। मैं यह कहना चाहता हूं कि एक तरफ तो मेरे दोस्त कहते हैं कि सूबे में बहुत से अस्पताल डाक्टरों के बिना हैं दूसरी तरफ अगर सरकार डाक्टरों को बनाने के लिये, नये डाक्टर ज्यादा ट्रेन्ड करने के लिये इन्स्टीट्यूशन खोलती है तो वे इस बात की मुखालिफत करते हैं। यह उन की लौजिक मेरी समझ में नहीं आई।

**उपाध्यक्षा** : बाबू दयाल जी, इन बातों का जवाब तो मिनिस्टर साहिब देंगे। (These points will be replied to by the hon. Minister.)

**पंडित चिरंजी लाल शर्मा** : मेरी बड़ी इन्नोसेंट सबमिशन है कि श्री बाबू दयाल जी डिप्टी मिनिस्टर होते होते रह गए हैं इस लिए he considers himself a part and parcel of the Government and is replying on behalf of the Government.

श्री बाबू दयाल शर्मा : मैं यह कहना चाहता हूं कि प्रोफैसर और एक्सपर्ट तो वहीं पर तैयार होंगे। जब इतनी जगहें डाक्टरों की खाली हैं तो ट्रेन्ड डाक्टर तो वहीं पर तैयार किये जाएंगे। यह तो हमारे सौभाग्य की बात है और मैं इस बात पर गवर्नमैंट को बधाई देता हूं कि उन्होंने यह इन्स्टीट्यूट कायम किया है। मैं डाक्टर साहिब का इस बात के लिये शुक्रिया अदा करता हूं। अंग्रेज यहां पर सौ साल से भी ज्यादा हकूमत कर गये लेकिन ऐसा इन्स्टीट्यूशन तो उन्होंने भी नहीं खोला। यूनियनिस्ट पार्टी, जो कि देहात वालों की हमदर्दी का दावा करती थी, जो कि दावे करते नहीं थकते थे कि हम देहात के बही खाहां हैं, वह भी ऐसी संस्था न खोल सकी। उन पर तो किसी ने कोई पाबंदी नहीं लगाई थी कि ऐसे कामों के लिये ज्यादा खर्च न करो। जो लोग रूरलाइट्स की हमदर्दी का दावा करते थे, उन्होंने कितने अस्पताल गांव में खोले थे, कितनी सड़कें बनाई थीं और कितने स्कूल खोले थे ? . .

पंडित चिरंजी लाल शर्मा: मैं न किसी गवर्नमैंट को डीफैंड नहीं किया। (विघ्न)

**Deputy Speaker** : Baboo Bachan Singh.

बाबू बचन सिंह: आन ए प्वाइंट आफ पर्सनल ऐक्सप्लेनेशन, मैडम। मैं आप से यह जानना चाहता हूं कि मुझ से क्या कसूर हो गया था कि मुझ को टोका गया है ?

कैप्टन रत्न सिंह: आप अपनी जगह पर नहीं बैठे हुए थे।

बाबू बचन सिंह: अपनी जगह पर बठूं या न बैठुं, यह कोई कम्पलशन नहीं। सिर्फ उसी वक्त अपनी जगह पर बैठना ज़रूरी है जब कि मैं कुछ बोलूं। (विघ्न)

उपाध्यक्षा: मुझे बड़े अफसोस के साथ कहना पड़ता है कि बावजूद इस बात के कि आप सब चेयर का भी एहतराम करते हैं फिर भी इस तरह से हाऊस के डैकोरम को खराब किया जाता है। मैं आप से निवेदन करूंगी कि मुझे यह चीज़ पसन्द नहीं है। मेहरबानी करके मुझे मजबूर न करें कि मैं बार बार उठकर आप को अपने फरायज़ की बाबत याद दिलाऊं। (विघ्न)

(I am sorry to say that despite the fact that the hon. Members have full respect for the Chair, the decorum of the House is spoiled like this. I do not like this. Please do not compel me to stand up and remind you again and again about your functions). (*Interruption*).

**Deputy Speaker** : I do not want any interruptions from any side.

बाबू बचन सिंह : मैं अपने बारे में आप से यह जानना चाहता हूं कि मैंने किस वक्त डिबेट में किसी को टोका है या इन्ट्रप्ट किया है ?

उपाध्यक्षा: मैंने यह समझा था कि आप ने कुछ कहा है। अगर मैंने गलत समझा तो मुझे अफसोस है। (I was under the impression that the hon. Member had said something. If I was wrong, I am sorry.)

बाबू बचन सिंह: डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैंने बिलकुल कुछ नहीं कहा था (*interruption*)

उपाध्यक्षा: श्री बाबू दयाल जी, आप किसी पुरानी हकूमत का हवाला न दें। इसी प्रस्ताव पर जो कुछ आप ने कहना हो वही कहें और इस तरह से इन्ट्रप्शंज इन्वाईट न

करें। (I would request Shri Babu Dayal not to refer to any old regime. He should confine himself to the resolution under discussion and not invite interruptions).

श्री बाबू दयाल शर्मा: डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं न तो किसी पुरानी गवर्नमैंट को सपोर्ट कर रहा हूं और नही उसे कन्डैम कर रहा हूं। मैं तो सिर्फ इस रैजोल्यूशन को मुखाल्फत में एक आर्गूमैंट दे रहा हूं। इन्होंने अपने प्रस्ताव में यह फरमाया है कि चूंकि इस समय एमरजैंसी चल रही है इस लिये इस समय के अन्दर इस संस्था को बन्द कर दिया जाए। यह इन का प्रस्ताव है। डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं तो इन की बातें सुन कर हैरान होता हूं। एक तरफ तो कहते हैं कि एमरजसी का सिर्फ बहाना किया जाता है। और दूसरी यह मांग करते हैं कि एमरजैंसी की वजह से क्यों इस संस्था को खोल रखा है, इसे बन्द कर देना चाहिये। मैं अपने दोस्तों को कहूंगा कि अगर आप यह समझते हैं कि इस वक्त मुल्क में एमरजैंसी नहीं है फिर तो यह इंस्टीच्यूशन बननी ही चाहिए। इस की मौजूदा हालात में निहायत जरूरत है और मैं तो समझता हूं कि पंजाब गवर्नमैंट ने इस इन्स्टीच्यूशन को खोल कर स्टेट के ऊपर एक बहुत भारी एहसान किया है। मुझे पूरा यकीन है कि यह संस्था पंजाब का नाम रौशन करेगी। इस के द्वारा बड़े बड़े ऐक्सपर्ट पैदा होंगे। जो जो डाक्टर यहां से पैदा होंगे वह उन हस्पतालों और डिस्पैंसरियों में जाकर काम करेंगे जिन में इस वक्त डाक्टर नहीं हैं।

श्री मंगल सैन: आन ए प्वाइंट आफ आर्डर, मैडम। आप की विसातत से मैं इन आनरेबल मैंबर साहिब से यह जानना चाहता हूं कि क्या बिल्डिंगों में से भी आदमी पैदा होते हैं। उन के पैदा होने का तो रास्ता ही और है।

उपाध्यक्षा: क्या यह भी कोई प्वाइंट आफ आर्डर है? मैं आप से फिर निवेदन करूंगी कि इस तरह से इन्ट्रप्ट न करें। आप पहले उन्हें अपनी बात खत्म कर लेने दें। उसके बाद जो प्वाइंट आफ आर्डर उठाना होगा उठा लेना। (Is it a point of order? I would again request the hon. Members not to interrupt like this. Let him have his say and then raise any point of order if you so desire.)

पंडित चिरंजी लाल शर्मा: डिप्टी स्पीकर साहिबा, प्वाइंट आफ आर्डर तो कही जा रही किसी बात से निकलता है और यह ज़रूरी है कि strike the iron when it is hot.

उपाध्यक्षा: आप इस हाउस के एक सीनियर मेंबर हैं। मैं आप से तवक्को करूंगी कि आप मेरी मदद करेंगे। (The hon. Member is a very senior member of this House. I would expect of him to assist me.)

श्री बाबू दयाल शर्मा: मैं यह अर्ज़ कर रहा था कि इस इन्स्टीच्यूशन की बेहद जरूरत है। मैं उन आनरेबल मेंबर साहिब को क्या कहूं जिन्होंने प्वाइंट आफ आर्डर उठाया है। आखिर जो भी इन्स्टीच्यूशन होती है वह किसी बिल्डिंग में होती है। वहां ट्रेनीज के बैठने

[श्री बाबू दयाल शर्मा]

के लिये कमरे होते हैं, बड़े बड़ हाल होते हैं। उन्हीं में बैठ कर वह लोग पढ़ते हैं, अध्ययन करते हैं। डाक्टरों का पैदा होना भी एक टर्म है और मैंने उसी टर्म का इस्तमाल किया है। मगर अफसोस की बात है कि कोई आदमी त्यागी तो हो सकता है मगर जरूरी तौर पर अक्लमन्द नहीं हो सकता। बहर हाल, मैं यह कहने जा रहा था कि इस चीज़ की हमारे सूबे के अन्दर एक बड़ी भारी जरूरत थी। उस जरूरत को पंजाब गवर्नमैंट ने पूरा किया है। हमें इस बात का फख्र है कि जहां सारे हिन्दुस्तान में इस प्रकार की तीन इन्स्टीच्यूशंज़ हैं वहां चौथी इन्स्टीच्यूशन पंजाब में कायम की गई है। इस पर हमें गवर्नमैंट की दाद देनी चाहिये कि ऐसी हालत में जब कि चारों तरफ बहुत भारी खर्चा हो रहा है उसको भी मीट करना है, डिवैलपमैंट के इखराजात को भी पूरा करना है लेकिन साथ ही साथ कितनी बड़ी इन्स्टीच्यूशन खोली है जिस पर कि एक करोड़ रुपया सालाना खर्च होगा। मैं कहता हूं कि यह खर्चा हर हालत में होना ही चाहिये। बगैर खर्च किए तो कोई चीज बन ही नहीं सकती।

श्री जगन्नाथ : लेकिन दवाइयां तो आप खा जाते हैं।

श्री बाबू दयाल शर्मा : दवाइयों के सिलसिले में भी इस रिसर्च इन्स्टीच्यूट की अशद जरूरत है। हम हर साल दूसरे मुल्कों से करोड़ों रुपए की दवाइयां मंगवाते हैं (विघ्न) इस इन्स्टीच्यूशन में इस बात की भी रिसर्च की जाएगी कि जो सैंकड़ों दवाइयां हम बाहर से मंगवाते हैं उन को कैसे अपने मुल्क में बनाया जा सकता है (विघ्न)

उपाध्यक्षा : आर्डर प्लीज़। मैंने आप से कई दफा कहा है कि इन्ट्रप्शन न करलेकिन मुझे अफसोस से कहना पड़ता है कि आप हाऊस के डैकोरम का ख्याल नहीं रख रहे। बाबू दयाल जी आप भी मुनासिब बात ही कहें जिसका इस के साथ ताल्लुक हो। आप को यह भी बताना चाहिए कि जहां जहां देहातों में डाक्टर नहीं हैं वहां डाक्टर भेजे जाएं।

(Order please. I have already requested the hon. Member not to interrupt but I am sorry to observe that he is not caring for the decorum of the House. I would also like Shri Baba Dyal to be quite relevant. He should also emphasize the necessity of providing doctors in those rural areas which are without them).

पंडित चिरंजी लाल शर्मा : डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैंने तो अपनी स्पीच में यह कहा है कि चूंकि एमरजैंसी चल रही है इस लिये एमरजैंसी के दौरान इस इन्स्टीच्यूट को बन्द कर दिया जाए।

श्री बाबू दयाल शर्मा : अफसोस इस बात का है कि इन के पास आर्गूमैंट ही एक है। मैं अर्ज़ करूंगा कि जब तक हमारी यह कांग्रेस गवर्नमैंट है, जब तक हमारे लायक बुजुर्ग डाक्टर गोपी चन्द भार्गव हैं जिन्होंने इस देश को बनाया है, ऐसी इन्स्टीच्यूट्स खुलेंगी और जरूर खुलेंगी और इस तरह से एक एक देहात के अन्दर हस्पताल और डिस्पैंसरियां खुलेंगी। आप देखेंगे कि पांच साल के अन्दर यह बात जरूर जरूर पूरी होगी।

**Pandit Chiranji Lal Sharma** : We wish these things could materialise.

**श्री बाबू दयाल शर्मा** : एक एक देहात के अन्दर डिस्पैंसरी खुलेगी और वहां पर ऐक्सपर्ट डाक्टर होंगे। मगर किसी भी मुल्क की डिवैलपमैंट करने के लिये यह निहायत जरूरी है कि उस में कुछ सब्र करना पड़ता है, कुछ खर्च करना पड़ता है। हमारी और हमारी गवर्नमैंट की सब से बड़ी मुसीबत तो यह है कि कुछ तो हमारी पब्लिक बहुत सहनशील है, भोली है, त्यागी है मगर एक बात बड़ी खराब हो रही है कि कुछ लाइल्मी होने से, कुछ भोलापन होने से यहां पर अपने रिप्रिजैंटेटिव भेजते वक्त कुछ गलती हो जाती है जिसका नतीजा यह होता है कि बावजूद इस बात के कि गवर्नमैंट की तरफ से नेक काम होते हैं, कन्स्ट्रक्टिव काम होते हैं . . . . . .

**उपाध्यक्षा** : बाबू दयाल जी, मैं आप को यह बात कहने की इजाजत नहीं दे सकती कि जनता ने यहां पर गलत नुमाइंदे भेजे हैं (I cannot permit the hon. Member to say that the public have sent wrong type of representatives here.)

**श्री बाबू दयाल शर्मा** : तो ऐसे नुमाइन्दों को, जो गवर्नमैंट के किसी अच्छे काम को, किसी कन्स्ट्रक्टिव काम को भी पसन्द नहीं करते, उन के मुताल्लिक जो कुछ भी नाम आप मुझे फरमाएं मैं कह देता हूं, इस में मुझे क्या एतराज़ हो सकता है। कंस्ट्रक्टिव काम को न होने देना, उस में गवर्नमैंट का हाथ न बँटाना और गवर्नमैंट के हर बढ़िया काम की मुखाल्फत ही करना जिन का काम हो उन के बारे में आप मुझे फ़रमाएं कि क्या कहूं। (विघ्न)

**Pandit Chiranji Lal Sharma** : Madam, with due deference I beg to submit that the hon. Member is casting reflections on the elected members of this august House. I would request you to kindly check him ?

**उपाध्यक्षा** : मैंने उन को पहिले ही कह दिया है। (I have already pointed it out to him.)

**श्री बाबू दयाल शर्मा** : मैं तो यह कह रहा था कि यह इन्स्टीच्यूट कायम करके पंजाब सरकार ने एक बहुत बड़ा कंस्ट्रक्टिव कदम उठाया है। इस से देहातों के अन्दर इस वक्त हस्पतालों में डाक्टरों की जो कमी है वह बहुत जल्दी पूरी होगी। लोगों की एक बहुत बड़ी तकलीफ दूर होगी। इस के अलावा गवर्नमैंट को करोड़ों रुपये का फारेन ऐक्सचेंच जो दवाइयों पर खर्च करना पड़ता है वह भी बचेगा क्योंकि इस सिलसिले में भी इस इन्स्टीच्यूट में रिसर्च होगी। इस लिये मैं यह कहूंगा कि इस लाईन में तजरुबाकार हमारे डाक्टर साहिब ने यह इन्स्टीच्यूट खोलकर एक बड़ी मुश्किल को हल करने की कोशिश की है जो कि हमारे सामने पेश थी।

12.00 noon | जो जो बातें इन्होंने कही हैं उन सब का जवाब मैंने देना है। आगे इन्होंने कहा है . . .

**Pandit Chiranji Lal Sharma** : Kindly ask the Finance Minister to have him as his Deputy.

**श्री बाबू दयाल शर्मा** : इस से आगे इन्होंने एतराज़ किया है कि यह इन्स्टीच्यूट बहुत महंगी पड़ रही है और इस का खर्च बहुत ज्यादा है। मैं कहता हूं कि जब डाक्टर वहां इतने ज्यादा रखे हुए हैं तो खर्चा तो ज़रूर ज्यादा होगा ही। उस वक्त इस इन्स्टीच्यूट पर एक करोड़ रुपया खर्च हो रहा है। जब इस का बजट और ज्यादा करेंगे। (घंटी की आवाज़)

**उपाध्यक्षा** : आप एक मिनट के अन्दर जो बात आप ने ज़रूरी कहनी हो कह लीजिए और खत्म कीजिए। (The hon. Member may please say some important points within a minute and finish his speech.)

**श्री बाबू दयाल शर्मा** : डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं आप का फर्माबरदार मेंबर हूं आप अगर अभी कहें तो मैं अभी बैठ जाता हूं लेकिन मेरे पास इस इन्स्टीच्यूशन के मुताल्लिक कहने के लिये अभी बहुत सी बातें हैं। जो नुक्ताचीनी इन्होंने की है उस सब को मैंने कण्डेम करना है। इस लिये मुझे इन सब बातों का जवाब देने के लिये कम से कम एक घंटा और बोलने के लिए चाहिये।

**उपाध्यक्षा** : इसी लिये मैंने पहले कहा था कि हाउस बोलने के लिये कोई टाइम लिमिट कर दे। आप इन बातों का जवाब देना डाक्टर साहब के लिये छोड़ दें और अगर आप ने कोई खास बात कहनी हो तो वह एक मिनट में कह लें। आप पहले ही 15 मिनट बोल चुके हैं।

(That is why I had suggested that the House may fix sometime limit for the speeches. The hon. Member may say any particular point that he might have to say and within a minute and leave the criticism to be replied by the hon. Finance Minister. He has already taken 15 minutes.)

**कामरेड राम चन्द्र** : आन ए प्वाइंट आव आर्डर, मैं यह दर्याफत करना चाहता हूं कि जो बातें अपोज़ीशन की तरफ से इस रेज़ोल्यूशन पर कही गई हैं क्या मेंबर साहबान को उन का जवाब देने का अख्तियार नहीं है?

**उपाध्यक्षा** : आप तो पुराने सुलझे हुए मेंबर हैं, आप सोचें कि अगर सारे मेंबर एक दूसरे का जवाब देते रहेंगे तो बहस का लेवल बहुत नीचे चला जाएगा। If the hon. Member still likes it, I can permit him to do so. (The hon. Member is a seasoned parliamentarian I hope he could realise that the level of the debate will be lowered if every Member is allowed to reply to what others have said here. If he still likes it, I can permit him to do so.)

**कामरेड राम चन्द्र** : मगर बहस का जवाब देना सब का हक है।

**उपाध्यक्षा** : अगर आप सब चाहते हैं तो ज़रूर जवाब दें। (If all the hon. Members like it then they may do so.)

**श्री बाबू दयाल शर्मा** : तो मैं अर्ज़ कर रहा था कि इस इन्स्टीच्यूट का सब से बड़ा फायदा यह है कि दवाइयां मंगाने के लिये जो फारन एक्स्चेंज नहीं मिल रही उस दिक्कत को

दूर करने में यह काफी मददगार साबत होगी क्योंकि यह दवाइयों की खोज करेगी। इस का दूसरा फायदा यह होगा कि यहां बड़े बड़े तजरुबाकार डाक्टर तैयार किये जाएंगे।

**चौधरी अमर सिंह** : आन ए प्वायंट आफ आर्डर, मैडम, अभी आप ने यहां रूलिंग दी थी कि श्री बाबू दयाल एक मिनट में अपनी स्पीच खत्म कर दें, लेकिन अब इन्होंने कई मिनट बातों में गुज़ार दिये हैं। क्या हमें बोलने के लिये टाइम नहीं मिलेगा ?

**Deputy Speaker** : You are not listening to the Chair. I will not allow this.

**श्री बाबू दयाल शर्मा** : डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं क्या जल्दी करूं। यह फरमाते हैं कि यहां दो सौ से ज्यादा स्पैशलिस्ट हैं। इस में क्या एतराज़ करने की बात है। हम तो चाहते हैं कि यहां और भी ज्यादा स्पैशलिस्ट हों क्योंकि यहां रिसर्च का काम होना है। फिर एक तरफ इन्होंने कहा है कि यह इस इन्स्टीचूट में गए तो उन्हें किसी खास मर्ज़ का स्पैशलिस्ट नहीं मिला। यही तो हम कहते हैं कि यहां अभी और स्पैशलिस्ट की ज़रूरत है क्योंकि यहां जो मालदार आदमी बीमार होते हैं वे दूसरे देशों में अपना इलाज कराने जाते हैं और देश का बहुत रुपया बाहर जाता है। अगर यहां पर हर बीमारी के स्पैशलिस्ट होंगे तो वह तमाम रुपया जो इस वक्त देश से बाहर जाता है बच जाएगा। इस लिये हमें स्पैशलिस्टों की ज़रूरत है और स्पैशलिस्ट तैयार करने के लिये ही तो यह इन्स्टीच्यूट बनाई गई है जिस पर यह एतराज़ कर रहे हैं।

**सरदार गुरदयाल सिंह ढिल्लों** : आन ए प्वायंट आव आर्डर, मैडम। मैं आप से यह पूछना चाहता हूं कि अगर इस रेज़ोल्यूशन को टाक आउट ही करना है तो बेशक श्री बाबू दयाल को ही बोलने दें और अगर कुछ सजैस्चन्ज़ वगैरा लेने हैं तो किसी और को भी टाईम दें।

**उपाध्यक्षा** : मेरा तो टाक आउट कराने का कोई इरादा नहीं। आप देख रहे हैं कि मैं घंटी बजा रही हूं और यह बैठ नहीं रहे। 15 मिनट की बजाए यह 20 मिनट बोल चुके हैं और बैठ नहीं रहे। आप ही बताएं कि मैं इस में क्या कर सकती हूं। (I do not intend to get this resolution talked out. The hon. Member might have seen that I am ringing the bell repeatedly but the hon. Member speaking is not coming about it and is not resuming his seat. He has taken 20 minutes instead of 15 minutes allowed to him. The hon. Member (Sardar Gurdial Singh Dhillon) may please let me know as to what else can I do.)

**श्री बाबू दयाल शर्मा** : जो इन्हों ने एतराज़ किए हैं मैं उन का ही जवाब दे रहा था। अब में अपनी सीट पर बैठ जाता है।

**ਸਰਦਾਰ ਲਛਮਣ ਸਿੰਘ ਗਿਲ (ਜਗਰਾਉਂ)** : ਮਾਨਯੋਗ ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ, ਸਾਡੇ ਸਾਹਮਣੇ ਇਕ ਬਹੁਤ ਬੜਾ ਅਹਿਮ ਮਸਲਾ ਹੈ। ਇਹ ਸਾਡੀ ਸਟੇਟ ਦੀ ਹੈਲਥ ਨਾਲ ਤਾਅੱਲੁਕ ਰਖਦਾ ਹੈ..

उपाध्यक्षा : हाउस ने 1½ बजे तक बैठना है और 12 बज चुके हैं ; हमारे पास बहुत थोड़ा टाइम रह गया है । इस लिये अगर आप साहिबान की मर्जी हो तो हर मेंबर के बोलने के लिये कोई टाइम लिमिट रख दें । (कुछ आवाजें : जी हां, दस मिनट कर दें ।) दस मिनट ठीक हैं ।

(I think ten minutes are more than sufficient. The Sabha will adjourn at 1.30 p.m. and it is already 12.00 noon. Thus the time at our disposal is very limited. If it is the sense of the House sometime limit may be fixed for the speeches. (Some voices: yes, ten minutes be fixed for each Member) I think ten minutes are moret han sufficient.)

श्री बाबू दयाल शर्मा : On a point of order, Madam.

उपाध्यक्षा : Orders please. मुझे यह देख कर बड़ा अफसोस होता है कि श्री बाबू दयाल एक डिसिप्लिंड जमात से ताल्लुक रखने वाले हैं और इस तरह बिहेव कर रहे हैं ।

(Order please. I regret to say that Shri Babu Dayal who is a Member of a disciplined party, is not behaving properly.)

ਸਰਦਾਰ ਲਛਮਣ ਸਿੰਘ ਗਿਲ : ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਤੁਸੀਂ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਦੀ ਪਾਰਟੀ ਇਕ ਡਿਸਿਪਲਿੰਡ ਜਮਾਤ ਹੈ । ਉਮੀਦ ਹੈ ਕਿ ਆਪ ਮੈਨੂੰ ਮਾਫ ਕਰੋਗੇ ਜੇ ਮੈਂ ਇਹ ਕਹਾਂ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਇਕ ਐਸੀ ਥਾਂ ਤੇ ਬੈਠੇ ਹੋਏ ਹੋ ਜਿਥੇ ਬੈਠ ਕੇ ਸਭ ਨੂੰ ਇਕ ਅਖ ਨਾਲ ਦੇਖਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ।

(*Interruptions by Shri Babu Dayal Sharma and Captain Rattan Singh*)

उपाध्यक्षा : मैं वित्त मन्त्री जी से प्रार्थना करती हूं कि वह इन्हें कंट्रोल में रखें । यह बार बार खड़े हो रहे हैं । They must obey the Chair. (I would request the hon. Finance Minister to keep these hon. Members of his party under control who are repeatedly rising up in their seats. They must obey the Chair.)

श्री बाबू दयाल शर्मा : जो बात आप ने मेरे इन-डिसिप्लिंड होने की कही है . . . .

उपाध्यक्षा : आप बैठ जाएं वर्ना आप को सदन से बाहर जाना पड़ेगा ।

**(The hon. Member should resume his seat otherwise he will have to leave the House.)**

**ਸਰਦਾਰ ਲਛਮਣ ਸਿੰਘ ਗਿਲ :** ਪਰਧਾਨ ਜੀ, ਮੈਂ ਕਹਿ ਰਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਸਾਡੇ ਵਾਸਤੇ ਹੈਲਥ ਦਾ ਮਸਲਾ ਬੜਾ ਅਹਿਮ ਹੈ। ਇਹ ਹਰ ਇਕ ਅਜ਼ਾਦ ਮੁਲਕ ਵਿਚ ਹੈਲਥ ਯਾਨੀ ਸਿਹਤ ਅਤੇ ਐਜੂਕੇਸ਼ਨ ਦੋ ਹੀ ਤਾਂ ਐਸੇ ਮਾਮਲੇ ਹੁੰਦੇ ਹਨ ਜਿਹੜੇ ਦੇਸ਼ ਨੂੰ ਅਗੇ ਲੈ ਜਾ ਸਕਦੇ ਹਨ। ਹੈਲਥ ਦੇ ਮਾਮਲੇ ਤੇ ਜੇ ਅਸੀਂ ਗੌਰ ਨਾਲ ਵੇਖੀਏ ਤਾਂ ਇਸ ਨਤੀਜੇ ਤੇ ਪਹੁੰਚਦੇ ਹਾਂ ਕਿ ਸ਼ਹਿਰਾਂ ਵਲ ਜਿਥੇ ਕਿ ਸਟੇਟ ਦੀ ਸਿਰਫ 15 ਫੀ ਸਦੀ ਆਬਾਦੀ ਰਹਿੰਦੀ ਹੈ ਪਿੰਡਾਂ ਨਾਲੋਂ ਬਹੁਤ ਧਿਆਨ ਦਿਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਪਾਰਟੀਸ਼ਨ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਫਿਰ ਵੀ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਡਾਕਟਰ ਮਿਲ ਜਾਂਦੇ ਸਨ। ਅਜਿਹੇ ਡਾਕਟਰ ਵੀ ਹੁੰਦੇ ਸਨ ਜੋ ਮਿਲਿਟਰੀ ਦੇ ਰਿਟਾਇਰਡ ਹੁੰਦੇ ਸਨ ਮਗਰ ਹੁਣ ਹਾਲਤ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਚੰਗੀਆਂ ਤਹਿਸੀਲਾਂ ਵਿਚ ਵੀ ਡਾਕਟਰ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦੇ। ਇਹ ਇਕ ਅਹਿਮ ਮਸਲਾ ਹੈ ਅਤੇ ਸਾਨੂੰ ਸਾਰਿਆਂ ਨੂੰ ਮਿਲਕੇ ਸ਼ਾਂਤੀ ਨਾਲ ਇਸ ਤੇ ਵਿਚਾਰ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਸਰਕਾਰ ਦੇ ਨੁਕਤਾ ਨਿਗਾਹ ਵਿਚ ਜੋ ਗਲਤੀ ਹੈ ਉਸ ਨੂੰ ਠੀਕ ਕਰਾਈਏ। ਇਹ ਖੁਸ਼ੀ ਦੀ ਗਲ ਹੈ ਕਿ ਹੈਲਥ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਬੈਠੇ ਹਨ। ਅਸੀਂ ਇਹ ਗਲ ਜਾਣਦੇ ਹਾਂ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਦਿਲ ਵਿਚ ਇਹ ਬੜੀ ਖਾਹਿਸ਼ ਹੈ ਕਿ ਆਪਣੇ ਸੂਬੇ ਨੂੰ ਉਸ ਤਰੱਕੀ ਦੀ ਹਾਲਤ ਵਿਚ ਵੇਖਣ ਜਿਸ ਲਈ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਸਾਰੀ ਉਮਰ ਕੰਮ ਕੀਤਾ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਮੰਨਿਆ ਹੈ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ 200 ਅਜਿਹੇ ਵਡੇ ਹਸਪਤਾਲ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਇਕ ਹੀ ਡਾਕਟਰ ਹੈ ਅਤੇ ਸੈਂਕੜੇ ਅਜਿਹੇ ਹਨ ਜਿਥੇ ਡਾਕਟਰ ਹਨ ਹੀ ਨਹੀਂ। ਇਮਾਰਤਾਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਬਹੁਤ ਖਰਾਬ ਹੈ, ਦਵਾਈਆਂ ਦਾ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਨਹੀਂ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਸਾਰੀ ਗਲ ਸਚ ਸਚ ਆਖੀ ਹੈ। ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਮੁਬਾਰਕਬਾਦ ਦਿੰਦਾ ਹਾਂ। ਮੈਂ ਜੋ ਹਾਲਾਤ ਆਪਣੀ ਕਨਸਟੀਚੂਐਂਸੀ ਦੇ ਅਨੁਭਵ ਕਰਦਾ ਸੀ ਉਹ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਦੱਸੇ ਤਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ 12—14 ਘੰਟੇ ਲਾਕੇ ਖੁਦ ਉਹ ਸਾਰੇ ਹਾਲਾਤ ਦੇਖੇ ਅਤੇ ਮੈਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਨਾਲ ਰਹਿ ਕੇ ਇਹ ਮਹਿਸੂਸ ਕੀਤਾ ਕਿ ਇਹ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਮੈਡੀਕਲ ਏਡ ਦੇਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਨ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਫੀਲਿੰਗਜ਼ ਲੋਕਾਂ ਲਈ ਹਨ ਪਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਐਪਰੋਚ ਗਲਤ ਹੈ, ਇਸ ਲਈ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਦਿਲ ਦਾ ਜਜ਼ਬਾ ਪੂਰਾ ਨਹੀਂ ਹੋਣਾ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਪ੍ਰਾਈਮਰੀ ਹੈਲਥ ਯੂਨਿਟ ਦੀ ਇਕ ਸਕੀਮ ਚਲਾਈ, ਜੋ ਬੜੀ ਵਧੀਆ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਮੁਲਕ ਦਾ ਭਵਿਖ ਇਥੇ ਦੇ ਬਚਿਆਂ ਤੇ ਨਿਰਭਰ ਹੋਣ ਕਰਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਸਿਹਤ ਦਾ ਖਿਆਲ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ। ਦਸ ਦਸ ਜਾਂ ਪੰਦਰਾਂ ਪੰਦਰਾਂ ਮੀਲਾਂ ਦੇ ਫਾਸਲੇ ਤੇ ਡਿਸਪੈਂਸਰੀਆਂ ਖੋਲ੍ਹਣ ਦਾ ਪ੍ਰੋਗਰਾਮ ਚੰਗਾ ਹੈ। ਉਥੇ ਦੋ ਡਾਕਟਰ—ਇਕ ਮੇਲ ਤੇ ਇਕ ਫੀਮੇਲ, ਲੇਡੀ ਹੈਲਥ ਵਿਜ਼ਿਟਰ, ਨਰਸਾਂ ਅਤੇ ਸੈਨੀਟਰੀ ਇਨਸਪੈਕਟਰਜ਼ ਰਖੇ ਜਾਣਗੇ ਜੋ ਪਿੰਡਾਂ ਵਾਲਿਆਂ ਦੀਆਂ ਸਿਹਤਾਂ ਠੀਕ ਰਖਣ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕਰਨਗੇ। ਅਗਰ ਇਹ ਗਲ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਦਿਲ ਵਿਚੋਂ ਨਿਕਲੀ ਤਾਂ ਤੇ ਚੰਗੀ ਵਰਨਾ ਇਹ ਨਾ ਹੋਵੇ ਕਿ ਕਿਸੇ ਕਿਤਾਬ ਵਿਚੋਂ ਪੜ੍ਹ ਕੇ ਕਾਪੀ ਕਰਨਾ ਸ਼ੁਰੂ ਕਰ ਦੇਣ ਤੇ ਦਿਲ ਵਿਚ ਨਾ ਹੋਵੇ। ਕਾਂਗੜੇ ਜ਼ਿਲੇ ਵਿਚ ਮੈਨੂੰ ਸਾਲ ਡੇਢ ਸਾਲ ਰਹਿਣ ਦਾ ਮੌਕਾ ਮਿਲਿਆ। ਸਾਰੇ ਜ਼ਿਲੇ ਵਿਚ 10, 15 ਹੈਲਥ ਸੈਂਟਰ ਸਨ ਅਤੇ ਚੰਗੇ ਸਨ, ਮਗਰ ਹੁਣ ਸਾਰਾ ਕੰਮ ਰਿਵਰਸ ਹੋ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿਉਂਕਿ ਸਾਡੇ ਪਾਸ ਡਾਕਟਰ ਨਹੀਂ ਹਨ। ਇਹ ਡਾਕਟਰ ਹਾਈਲੀ ਐਜੂਕੇਟਿਡ ਹੁੰਦੇ ਹਨ, ਸਾਡੇ ਦਿਲ ਵਿਚ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਇਹਤਰਾਮ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਸਾਰੀ ਸਹੂਲਤ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ। ਇਹ ਸਾਡਾ ਫਰਜ਼ ਹੈ। ਮਗਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਹ ਚੀਜ਼ਾਂ ਉਥੇ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦੀਆਂ ਅਤੇ ਨਤੀਜਾ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਪਿੰਡਾਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਤਰਸਯੋਗ ਹੈ। ਇਹ ਜੋ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਰਹਿਣ ਦਾ ਅਲਾਊਂਸ ਦਿਤਾ ਹੈ ਇਸ ਨਾਲ ਵੀ ਫਰਕ ਨਹੀਂ ਪਿਆ ਅਤੇ

[ਸਰਦਾਰ ਲਛਮਣ ਸਿੰਘ ਗਿਲ]

ਉਹ ਸ਼ਹਿਰਾਂ ਨੂੰ ਭਜਦੇ ਹਨ। ਇਕ ਗਲ ਬੜੀ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ ਕਿ ਡਾਕਟਰਾਂ ਨੂੰ ਪ੍ਰਾਈਵੇਟ ਪ੍ਰੈਕਟਿਸ ਕਰਨ ਦੀ ਇਜਾਜ਼ਤ ਨਹੀਂ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ। ਇਸ ਇਜਾਜ਼ਤ ਦੇ ਹੁੰਦੇ ਹੋਏ ਕੋਈ ਵੀ ਡਾਕਟਰ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਜਾਣਾ ਪਸੰਦ ਨਹੀਂ ਕਰੇਗਾ। ਡਾਕਟਰਾਂ ਦੀ ਇਜ਼ਤ ਕਰਨਾ ਸਾਡਾ ਸਾਰਿਆਂ ਦਾ ਫਰਜ਼ ਬਣਦਾ ਹੈ ਮਗਰ ਮੈਂ ਸਰਕਾਰ ਪਾਸ ਬੇਨਤੀ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਇਸ ਮਹਿਕਮੇ ਦੇ ਕੰਮ ਵਿਚ ਸਿਆਸੀਆਤ ਨੂੰ ਨਾ ਪਾਉ। ਇਹ ਗਲ ਰੋਜ਼ੇ ਰੌਸ਼ਨ ਦੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇਆਂ ਹੈ ਕਿ ਮੈਡੀਕਲ ਡਿਪਾਰਟਮੈਂਟ ਵਿਚ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ ਕੰਮ ਹੁੰਦੇ ਹਨ। ਇਹ ਜੋ ਕਮਿਸ਼ਨਰ ਦਰ ਕਮਿਸ਼ਨਰ, ਡਾਇਰੈਕਟਰ ਦਰ ਡਾਇਰੈਕਟਰ ਕਾਇਮ ਕਰਨ ਦਾ ਰਿਵਾਜ ਹੈ ਇਹ ਖਤਮ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਇਹ ਜੋ ਦੋ ਵਿੰਗ ਬਣ ਗਏ ਹਨ, ਇਹ ਸਾਰੇ ਕੰਮ ਨੂੰ ਖਤਮ ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ। ਕੋਈ ਵੀ ਮੈਂਬਰ ਦਸ ਮਿੰਟ ਲਈ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਆਫਿਸ ਵਿਚ ਜਾ ਬੈਠੇ ਤਾਂ ਉਸ ਨੂੰ ਗਲ ਬਾਤ ਤੋਂ ਪਤਾ ਚਲ ਜਾਵੇਗਾ ਕਿ ਇਥੇ ਦੋ ਧੜੇ ਹਨ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚੋਂ ਇਕ ਡਾਕਟਰ ਤੁਲਸੀਦਾਸ ਦੇ ਨਾਮ ਦਾ ਧੜਾ ਹੈ। ਦੋਵੇਂ ਪਾਸੇ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕਰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਖੁਸ਼ਨੂਦੀ ਹਾਸਲ ਕਰ ਸਕਦੇ ਹਾਂ ਅਤੇ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕੀਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਕਿ ਆਪਣੇ ਆਪਣੇ ਪੈਟ ਨੂੰ ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਵਿਚ ਲੈ ਆਂਦਾ ਜਾਵੇ।

**ਕੈਪਟਨ ਰਤਨ ਸਿੰਘ** : ਕੀ ਕੋਈ ਆਨਰੇਬਲ ਮੈਂਬਰ ਕਿਸੇ ਅਫਸਰ ਦਾ ਨਾਮ ਲੈਕੇ ਉਸ ਨੂੰ ਕੰਡੈਮ ਕਰ ਸਕਦਾ ਹੈ, ਜਦ ਕਿ ਉਹ ਅਫਸਰ ਆਪਣੇ ਆਪ ਨੂੰ ਡਿਫੈਂਡ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦਾ ?

**ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ** : ਮੈਂ ਵੀ ਇਹੀ ਕਹਿਣ ਵਾਲੀ ਸੀ। **(I too was going to point it out to the hon. Member.)**

**ਸਰਦਾਰ ਲਛਮਣ ਸਿੰਘ ਗਿੱਲ** : ਮੈਂ ਵੀ ਡਾਕਟਰ ਸਾਹਿਬਾਨ ਦਾ ਪੂਰਾ ਪੂਰਾ ਇਹਤਰਾਮ ਕਰਦਾ ਹਾਂ, ਮਗਰ ਜੇ ਕਿਸੇ ਅਫਸਰ ਦੀਆਂ ਬੁਰਾਈਆਂ ਦਾ ਜ਼ਿਕਰ ਇਥੇ ਨਾ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਉਹ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਸੁਧਾਰ ਸਕੇਗਾ। (ਵਿਘਨ) ਮੈਂ ਆਪ ਨਾਲ ਐਗਰੀ ਕਰਦਾ ਹਾਂ। ਮੈਂ ਇਹ ਗੱਲ ਕਹਿ ਕੇ ਇਸ ਤਰਫ ਆ ਰਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਡਾਕਟਰਾਂ ਦਾ ਫਰਜ਼ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਸੂਬੇ ਦੇ ਲੋਕਾਂ ਵੱਲ ਧਿਆਨ ਦੇਣ ਅਤੇ ਦੂਸਰਿਆਂ ਮਾਮੂਲੀ ਝਗੜਿਆਂ ਵਿੱਚ ਆਪਣਾ ਸਮਾਂ ਤੇ ਐਨਰਜੀ ਜ਼ਾਇਆ ਨਾ ਕਰਨ। 1947 ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਸਾਡਾ ਮੁੱਦਾ ਇਹ ਰਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਆਪਣੇ ਸਾਰੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਸਿਹਤਮੰਦ ਰਖੀਏ ਮਗਰ ਇਸ ਵਿੱਚ ਅਸੀਂ ਕਾਮਯਾਬ ਨਹੀਂ ਹੋਏ ਅਤੇ ਨਤੀਜਾ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿੱਚ ਹਾਹਾਕਾਰ ਮਚਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ। ਮੇਰੀ ਕਨਸਟੀਚੂਐਂਸੀ ਖਾਸੀ ਐਡਵਾਂਸਡ ਸਮਝੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਮਗਰ ਇਹ ਕਿਤਨੇ ਦੁਖ ਦੀ ਗੱਲ ਹੈ ਕਿ ਉਸ ਸਾਰੇ ਇਲਾਕੇ ਵਿੱਚ ਇਕ ਵੀ ਐਮ. ਬੀ. ਬੀ. ਐਸ. ਡਾਕਟਰ ਨਹੀਂ ਹੈ। ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਪਾਸ ਕਿਸ ਮੂੰਹ ਨਾਲ ਜਾ ਕੇ ਕਹਿ ਸਕਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਬੜਾ ਕੰਮ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ, ਲੋਕਾਂ ਦਾ ਧਿਆਨ ਰਖਦੀ ਹੈ, ਵੈਲਫੇਅਰ ਸਟੇਟ ਹੈ। ਜੋ ਵੀ ਸਾਡੇ ਕੋਲ ਚੰਗਾ ਡਾਕਟਰ ਸੀ ਉਸ ਨੇ ਇਸ ਨੂੰ ਤਰੱਕੀ ਦਾ ਜ਼ੀਨਾ ਸਮਝ ਲਿਆ ਅਤੇ ਇਸ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਵਿਚ ਲਗ ਗਏ ਕਿ ਕਿਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਚੱਲੋ। ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਆਪਣੇ ਰਿਸ਼ਤੇਦਾਰਾਂ ਨੂੰ ਅਤੇ ਮਿੱਤਰਾਂ ਨੂੰ ਅਕਮੋਡੇਟ ਕਰ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਅਤੇ ਆਪਣੇ ਰਿਸ਼ਤੇਦਾਰਾਂ ਲਈ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕੰਮ ਸਿਕਿਓਰ ਕਰਨਾ ਠੀਕ ਨਹੀਂ। ਇਹ ਤਰੱਕੀ ਨਹੀਂ, ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਤਾਂ ਤਨਜ਼ਲੀ ਹੈ।

ਫਿਰ ਅਠੂਰ ਵਿੱਚ ਇਕ ਡਾਕਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਲਗਾਇਆ ਗਿਆ ਅਤੇ ਪਹਿਲੇ ਨੂੰ ਤਬਦੀਲ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਕਿਉਂਕਿ ਪਹਿਲੇ ਦੀਆਂ ਕੁਝ ਮੁਸ਼ਕਲਾਤ ਸਨ। ਪਰ ਜੋ ਨਵੀਂ ਪੋਸਟਿੰਗ ਕੀਤੀ ਗਈ ਇਸ ਨੂੰ ਦੋ ਵੇਰ ਕੈਨਸਲ ਕੀਤਾ ਗਿਆ, ਫਿਰ ਡਾਕਟਰ ਨੂੰ ਤਬਦੀਲ ਕਰ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ ਕਿਉਂਕਿ ਉਸ ਨਾਲ ਮੁਨਾਸਿਬ ਸਲੂਕ ਨਹੀਂ ਹੋਇਆ। ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਮੈਂ ਆਪ ਦੀ ਰਾਹੀਂ ਡਾਕਟਰ ਸਾਹਿਬ ਤੋਂ ਪੁਛਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਹੁਕਮ ਤੋਂ ਬਗੈਰ ਕੌਣ ਹੈ ਜਿਸ ਦੇ ਹੁਕਮ ਨਾਲ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਤਬਦੀਲੀਆਂ ਕੀਤੀਆਂ ਜਾਂਦੀਆਂ ਹਨ। ਇਹ ਕੌਣ ਹੈ ਜਿਸ ਦੇ ਹੁਕਮ ਨਾਲ ਫ਼ਾਈਲਾਂ ਰੁਕ ਜਾਂਦੀਆਂ ਹਨ ? ਲੋਕ

ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਆਉਂਦੇ ਹਨ ਕਿਉਂਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਨਸਟਿਚੂਟ ਇਥੇ ਕਾਇਮ ਕੀਤੀ ਹੈ। ਪਰ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਇਨਸਟਿਚੂਟ ਦਾ ਫਾਇਦਾ ਅਜ ਤੋਂ 50 ਸਾਲ ਬਾਦ ਹੋਣਾ ਸੀ। ਅੱਜ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦਾ ਕਿਉਂਕਿ ਜਦ ਤਕ ਅਸੀਂ ਜਨਰਲ ਬੀਮਾਰੀਆਂ ਦਾ ਇਲਾਜ ਨਹੀਂ ਕਰ ਲੈਂਦੇ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਆਮ ਸਿਹਤ ਨੂੰ ਚੰਗਾ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੇ; ਰੋਜ਼ ਮੱਰਰਾ ਦੀਆਂ ਬੀਮਾਰੀਆਂ ਨੂੰ ਕੰਟ੍ਰੋਲ ਕਰਨ ਤੋਂ ਬਾਦ ਜਦ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਆਮ ਸਿਹਤ ਚੰਗੀ ਹੋ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਸਪੈਸ਼ਲ ਡਾਕਟਰਾਂ ਨੂੰ ਇਸ ਤਰਾਂ ਦੀਆਂ ਇਨਸਟੀਚੂਟਾਂ ਵਿੱਚ ਭੇਜਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਅੱਜ ਆਮ ਅਵਾਮ ਨੂੰ ਇਸ ਇਨਸਟੀਚੂਟ ਤੋਂ ਕੀ ਫਾਇਦਾ ਹੈ ? ਕੀ ਮਾਨਯੋਗ ਡਾਕਟਰ ਸਾਹਿਬ ਦਸ ਸਕਣਗੇ ? ਕੀ ਅੱਜ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿੱਚ ਡਾਕਟਰਾ ਦੀ ਲੋੜ ਨਹੀਂ ? ਆਮ ਲੋਕ ਤਾਂ ਇਸ ਇਨਸਟੀਚੂਟ ਤੋਂ ਕਿਸੇ ਕਿਸਮ ਦਾ ਕੋਈ ਫਾਇਦਾ ਨਹੀਂ ਉਠਾ ਸਕਦੇ; ਨਾਂ ਤਾਂ ਇੰਨਾ ਖਰਚ ਕਰ ਕੇ ਉਹ ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਆ ਸਕਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਨਾ ਹੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਡਾਕਟਰਾਂ ਦੀ ਸਲਾਹ ਅਤੇ ਮਸ਼ਵਰਾ ਮਿਲ ਸਕਦਾ ਹੈ। ਕੋਈ ਪਿੰਡ ਵਿੱਚ ਰਹਿਣ ਵਾਲਾ ਗੁੜਗਾਵਾਂ ਤੋਂ ਜਾਂ ਹੋਰ ਕਿਸੇ ਦੁਰੇਡੇ ਦੇ ਪਿੰਡ ਤੋਂ ਇਥੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਪਾਸ ਇਲਾਜ ਲਈ ਨਹੀਂ ਆ ਸਕਦਾ। (ਘੰਟੀ)

ਜਨਾਬ ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਮੈਂ ਤਾਂ ਅਜੇ ਬਹੁਤ ਕੁਝ ਕਹਿਣਾ ਸੀ। ਮੈਂ ਤਾਂ ਮਤਲਬ ਦੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਕਰ ਰਿਹਾ ਹਾਂ। ਅੱਜ ਆਪੋਜ਼ੀਸ਼ਨ ਦਾ ਲੀਡਰ ਇਥੇ ਨਹੀਂ ਇਸ ਲਈ ਮੈਨੂੰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਫਰਜ਼ ਨਿਭਾਂਦਿਆਂ ਵੀ ਇਸ ਤੇ ਹੋਰ ਬੋਲਣ ਦਾ ਮੌਕਾ ਦਿੱਤਾ ਜਾਵੇ। ਖੈਰ, ਮੈਂ ਇਕ ਦੋ ਮਿੰਟ ਵਿੱਚ ਹੀ ਖਤਮ ਕਰ ਦਿਆਂਗਾ।

ਇਹ ਜਿਹੜੀ ਇੰਸਟੀਚੂਟ ਬਣਾਈ ਗਈ ਹੈ ਇਸ ਵਿੱਚ 200 ਦੇ ਕਰੀਬ ਡਾਕਟਰ ਹਨ ਅਤੇ 600 ਹੋਰ ਰਖੇ ਜਾਣ ਦੀ ਤਜਵੀਜ਼ ਹੈ ਤੇ ਰੀਸਰਚ ਲਈ ਕੇਵਲ 25 ਸਟੂਡੈਂਟ ਇਸ ਵਿੱਚ ਦਾਖਲ ਕੀਤੇ ਜਾਣਗੇ। ਬਾਕੀ ਦੇ ਮੁੰਡਿਆਂ ਨਾਲ ਕਿੰਨੀ ਬੇਇਨਸਾਫ਼ੀ ਹੈ. ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਸ ਤਰਾਂ ਦੀ ਆਪਰਚੁਨਿਟੀ ਕਿਉਂ ਨਾ ਦਿੱਤੀ ਜਾਵੇ ? ਜੇਕਰ ਰੀਸਰਚ ਹੀ ਕਰਨੀ ਹੈ ਤਾਂ ਸਾਡੇ ਪਾਸ ਪੰਜਾਬ ਵਿੱਚ ਕਿਨੇ ਮੈਡੀਕਲ ਕਾਲਜ ਹਨ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਚਾਰ ਕਾਲਜਾਂ ਵਿਚ ਪੰਜ ਪੰਜ ਮੁੰਡੇ ਭੇਜੇ ਜਾ ਸਕਦੇ ਹਨ ਤਾਂ ਜੋ ਉਹ ਰੀਸਰਚ ਕਰ ਸਕਣ। ਫਿਰ ਜੋ ਡਾਇਰੈਕਟਰ ਹਨ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਇਸ ਸਕੀਮ ਅਨੁਸਾਰ ਤਾਂ ਕੋਈ ਵੀ ਚੰਗਾ ਡਾਕਟਰ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਜਾਵੇਗਾ ਅਤੇ ਹਰ ਇਕ ਨੂੰ ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਦਾ ਹੀ ਖਿਆਲ ਆਵੇਗਾ। ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਤਾਂ ਰੁਪਿਆ ਬਰਬਾਦ ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਇਸ ਨੂੰ ਪਿੰਡਾਂ ਦੀ ਸਿਹਤ ਅਤੇ ਆਮ ਬੀਮਾਰੀਆਂ ਦੀ ਰੋਕ ਥਾਮ ਤੇ ਲਗਾ ਦਿੱਤਾ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਬਿਹਤਰ ਹੈ।

ਇਸ ਪੱਖ ਵਿਚ ਇਕ ਗੱਲ ਹੋਰ ਧਿਆਨ ਦੇਣ ਵਾਲੀ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇਥੇ ਇਕ ਇਨਸਟੀਚੂਟ ਬਣਾ ਕੇ ਡਾਕਟਰਾਂ ਦੇ ਵਿਚਕਾਰ ਇਕ ਖਲੀਜ ਪੈਦਾ ਕੀਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ ਜਿਸ ਨਾਲ ਡਿਵੈਲਪਮੈਂਟ ਵਿਚ ਵੀ ਖਲੀਜ ਪੈਦਾ ਹੋ ਜਾਵੇਗੀ। ਲੋਕ ਇਸ ਹੱਦ ਤਕ ਜਾਣਗੇ ਕਿ ਡਾਕਟਰ ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਵਿਚ ਇਸ ਬੁਲਬੁਲ ਪਾਸ ਆਉਣ ਅਤੇ ਇੰਸਟੀਚੂਟ ਵਿਚ ਰਹਿਣ। ਬਾਕੀ ਦੇ ਸ਼ਹਿਰ ਨਿਗਲੈਕਟ ਕੀਤੇ ਜਾ ਰਹੇ ਹਨ; ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ ਇਕ ਟੈਂਡੈਂਸੀ ਪੈਦਾ ਕੀਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ। ਇਸ ਲਈ ਇੰਸਟਿਚੂਟ ਨੂੰ ਬੰਦ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ।

ਅਸੀਂ ਜੋ ਸਪੈਸ਼ਲਿਸਟ ਬਨਾਉਣੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਸ ਇੰਸਟਿਚੂਟ ਤੋਂ ਕਢ ਕੇ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਭੇਜ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਜੋ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਕੰਮ ਕਰਨ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਬੀਮਾਰੀਆਂ ਦੀ ਰੋਕ ਥਾਮ ਕਰ ਸਕਣ। ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਮੈਂ ਡਾਕਟਰ ਸਾਹਬ, ਆਪ ਪਾਸ ਬੇਨਤੀ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਦਿਹਾਤੀਆਂ ਦੇ ਜਜ਼ਬਾਤ ਨਾਲ

[ਸਰਦਾਰ ਲਛਮਣ ਸਿੰਘ ਗਿਲ]

ਨਾ ਖੇਡੋ ਅਤੇ ਬਜਾਏ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ ਇਨਸਟੀਚੂਟ ਬਨਾਣ ਦੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਡਾਕਟਰਾਂ ਨੂੰ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਭੇਜੋ ਜਿਥੇ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਬਹੁਤ ਲੋੜ ਹੈ। (ਵਿਘਨ)

ਮੈਨੂੰ, ਡਾਕਟਰ ਸਾਹਿਬ, ਤੁਹਾਡੇ ਤੇ ਮਾਣ ਹੈ; ਤੁਸੀਂ ਆਪ ਵੀ ਡਾਕਟਰ ਹੋ ਅਤੇ ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਫਿਨਾਂਸ ਮਨਿਸਟਰ ਵੀ ਹੋ, ਇਸ ਲਈ ਇਸ ਪੱਖ ਵਲ ਪੂਰਾ ਧਿਆਨ ਦੇ ਸਕਦੇ ਹੋ। ਜੋ ਜ਼ਿੰਮੇਵਾਰੀ ਇਸ ਪੱਖ ਵਿਚ ਤੁਹਾਡੇ ਤੇ ਆਉਂਦੀ ਹੈ ਉਸ ਨੂੰ ਚੰਗੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਿਭਾਉ।

**ਇਕ ਮਾਨਯੋਗ ਮੈਂਬਰ :** ਇਹ ਤਾਂ ਹੁਣ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਬਨਣ ਵਾਲੇ ਹਨ।

**ਸਰਦਾਰ ਲਛਮਣ ਸਿੰਘ ਗਿਲ :** ਤੇ ਤੁਸੀਂ ਕੀ ਸਮਝਦੇ ਹੋ? ਅੱਜ ਦਾ ਫਿਨਾਂਸ ਮਨਿਸਟਰ ਜੇ ਕਰ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਬਣ ਜਾਵੇ ਅਤੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਵਾਰੀ ਆ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਇਸ ਨੂੰ ਵੀ ਨਿਭਾ ਸਕੇਗਾ। ਪਹਿਲਾਂ ਵੀ ਤਾਂ ਇਹ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਇਸ ਵਿਚ ਕਿਹੜੀ ਨਵੀਂ ਗੱਲ ਹੈ? ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਡਾਕਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਆਪਣੀ ਇਸ ਜ਼ਿੰਮੇਵਾਰੀ ਨੂੰ ਨਿਭਾਉ ਅਤੇ ਇਸ ਇਨਸਟੀਚੂਟ ਨੂੰ ਬੰਦ ਕਰਕੇ ਸਪੈਸ਼ਲਿਸਟਾਂ ਨੂੰ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਭੇਜੋ ਤਾਂ ਜੋ ਲੋਕਾਂ ਵਿਚ ਇਹ ਫੀਲਿੰਗ ਹੋ ਜਾਵੇ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਕੋਈ ਧੱਕਾ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ। ਮੈਨੂੰ ਆਸ ਹੈ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਲੋਕਾਂ ਦੇ ਜਜ਼ਬਾਤ ਦਾ ਖਿਆਲ ਰਖਦੇ ਹੋਏ ਇਸ ਇਨਸਟੀਚੂਟ ਨੂੰ ਬੰਦ ਕਰ ਦਿਉਗੇ।

**उपाध्यक्षा :** पेश्तर इस के कि मैं किसी और मेंबर को बोलने के लिये कहूं मैं यह कहना चाहती हूं कि यह एक अहम मसला है और जो मेंबर डाक्टर है उन्हें जरूर बोलने का मौका दिया जाए। आनरेबल मेंबर्ज़ ने हर एक मेंबर को दस मिनट्स के लिये बोलने का फैसला किया है, इस लिये उम्मीद है आप मुझे मदद देंगे ताकि सारा काम अच्छी तरह से हो सके।

(Before I call upon any other hon. Member to speak I want to make an observation. This is an important matter and I would like that the hon. Members belonging to the medical profession should be given time to speak. As for the time limit the hon. Members have already agreed that ten minutes be given to a member for making his speech. I do hope they will cooperate with me in conducting the business accordingly.)

**श्री प्रताप सिंह बख्शी :** आन ए प्वायंट आफ आर्डर। आप ने अभी कहा है कि डाक्टर साहिबान को बोलने का मौका दिया जाए तो क्या बाकियों को मौका नहीं दिया जाएगा ?

**उपाध्यक्षा :** यह अहम मामला है। मेरी राए गलत हो सकती है लेकिन मैं महसूस करती हूं कि डाक्टर्ज़ का प्वायंट आफ व्यू जरूर आना चाहिये।

(This is an important issue. I may be wrong but I do feel that we must have the view point of the hon. Members belonging to the medical profession.)

**डाक्टर बलदेव प्रकाश :** यह रेज़ोल्यूशन जरूरी और अहम है इस लिये इस पर टाइम लिमिट नहीं रखनी चाहिये।

**सरदार गुरदयाल सिंह ढिल्लों** (तरन तारन) : डिप्टी स्पीकर साहिबा, यह जो प्रस्ताव पंडत चिरंजी लाल जी की तरफ से आया है मैं ने इस को पढ़ा और बहुत हैरानी हुई कि इनकी नज़रे इनायत इस इन्स्टीच्यूशन पर कैसे पड़ गई। खास तौर पर जब कि पंजाब में

मैडीकल एजुकेशन के लिये यह एक अहम कदम उठाया गया है। इस की सारे देश में बहुत ज़रूरत थी और इस के लिये चार इन्स्टीच्यूशन्ज़ सारे देश में बनाई गई, जिन में से एक पंजाब में चंडीगढ़ में बनाई गई। मैं यह देख कर हैरान हुआ कि पंडित जी ने यह प्रस्ताव रखा और फिर इस बात पर कि इसे एमरजैंसी के दौरान बन्द कर दिया जाए।

डिप्टी स्पीकर साहिबा, यह बात बिल्कुल साफ है कि मैडिकल रिसर्च इन्स्टीच्यूट का बहुत सा हिस्सा बन चुका है ; स्टाफ काम करने लग पड़ा है। तो इस सूरत में यह प्रस्ताव लाना ठीक न था। अगर इसे मान भी लिया जाए तो इसका क्या असर पड़ेगा ? कहा गया है कि एमरजैंसी के कारण इसे एक दम बन्द किया जाए। एमरजैंसी का तो पता नहीं कब तक चलेगी। मुझे तो इस एमरजैंसी शब्द पर हैरानी हुई कि यह कहां से आ गया। (हंसी) एमरजेंसी का लफ्ज़ पता नहीं इन्हों ने कहां से हासिल किया है जो हर जगह जड़ दिया जाता है। पंडित चिरंजी लाल जिन्होंने यह रेज़ोल्यूशन मूव किया है यह खुद इस एमरजैंसी के मुखालिफ है और यह कहते सुने गये हैं कि एमरजैंसी एक बनावटी चीज है। पता नहीं अभी यह कितना अर्सा और चले। इस को हर पहलू में इस्तेमाल किया जाता है, क्या पुलिटिकल और क्या सोशल। इस एमरजैंसी में कई तरह के ख्यालात कवर हो जाते हैं। मैं समझता हूं कि यह एक ऐसा लफज़ है जिस में हर छोटी से छोटी और हर बड़ी से बड़ी बात कवर हो जाती है। मैं नहीं जानता कि अगर यह एमरजैंसी 10 साल रही तो पता नहीं हम कहां तक पहुंच जायगे। मैं अपने ज़ाती तजरबे की बिना पर कह सकता हूं कि मैंने तकरीबन दुनियां के तमाम देशों में घूमा है, कुछ पहले और कुछ अब जबकि इस आफिस में आया, मुझे बाहर के मुल्कों में घूमने का मौका मिला है। मुझे इस बात के कहने में ज़रा भी झिझक नहीं है कि कम अज़ कम एशिया और दूसरे समाल मिडल ईस्ट कंट्रीज़ में हमारे इस इन्स्टीच्यूट के मुकाबले का और कोई इन्स्टीच्यूट नहीं है। हम इन तमाम देशों में सब को लीड करते हैं।

दरअस्ल यह जो मसला है यह एजूकेशन का है। इस रेज़ोल्यूशन में ऐसी बातें लाई गई हैं जैसे कि खर्च ज़्यादा है, कम होना चाहिये। यह एक ऐसी बात है जो एक जरनल बात पर भी कही जा सकती थी। यह तो एक महदूद मजमून है मगर बातें इस तरह की कर रहे हैं जैसे कि डाक्टरों की तन्खाहें और भत्ते वगैरा। मूवर साहिब एक पढ़े लिखे शख्स हैं, वकील हैं। वह कहते कि एजुकेशन होनी चाहयि या कि नहीं होनी चाहिए अगर होनी चाहिए तो एम. डी तक हो, एम. बी. बी. एस. तक हो इस तरह का कोई सवाल रखते। यह काम तो रिसर्च का है जो कि और प्राब्लम है। जो कलिनिकल रिसर्च है इस का मैडिकल एजूकेशन से गहरा संबंध है। मगर तालीम के सवाल को छोड़ कर एक ऐसी बात बना दी कि यह इन्स्टीट्यूट बनाया जाये या न बनाया जाये। अगर बाहर के मुल्कों में जाकर देखें तो रिसर्च के काम पर इतना खर्च किया जाता है जिस की कि कोई हद नहीं। अगर आप ने इस के लिये कोई हद मुकर्रर कर दी तो हम मैडिकल एजुकेशन, जो कि हम देना चाहते हैं, नहीं दे पायेंगे। इनका यह कहना कि अगर आप एम. डी., एम. बी. बी. एस. तक ही रखना चाहते हैं तो रिसर्च के बारे में लोगों को बाहर जाना पड़ेगा और जिसके लिये हमें फारेन एकस्चेंज की ज़रूरत होगी। मैं नहीं कह सकता कि मुरार जी डिसाई की जगह अब कृष्णामाचारी जी का

[ सरदार गुरदयालसिंह ढ़िल्लों ]

फारन-अकस्चेंज क्या वियू हो। एमरजैंसी को लेकर मगर यह तो मैडिकल एजूकेशन देने का सवाल है। यह तो कोई और ही प्रब्लम है। मैडिकल एजूकेशन को हमेशा के लिये ब्लाक कर देना मुनासिब नहीं। एमरजैंसी के नाम पर यह कहना ठीक नहीं, पता नहीं यह कितनी देर जारी रहेगी। इस लिये मैं यह कहूंगा कि इन को इस तरह के आर्गूमैंट्स देने बन्द कर देने चाहियें। यह ठीक नहीं है। यह कहा जा सकता है कि फलां फलां खर्च ज़्यादा हैं, यह कम कर देने चाहियें। मगर जहां तक मैडिकल रिसर्च का सवाल है यह काम एक बहुत ही बड़े पैमाने का है। 3 करोड़ और 10 लाख रुपया तो कुल इस पर खर्च होना है। अभी तक हम कोई महज़ 75 लाख रुपया खर्च कर पाये हैं। 2 करोड़ 10 लाख रुपया हम ने इस की बिल्डिंग के खर्च के लिये देना है। यह तो एक ऐजूकेशनल खर्च है जो कि कोई खास नहीं है। हमारा इस इन्स्टीच्यूट पर थर्ड फाईव ईयर प्लैन और फोर्थ फाईव ईयर प्लैन में खर्च करने का प्रोग्राम है। जिस प्रसैंटेज के हिसाब से यह प्रोविज़न की गई है उसी प्रसैंटेज के हिसाब से हम खर्च करना चहाते हैं। मैडिकल एजूकेशन के लिये 25 प्रतिशत रखा गया है और अभी हम इस में से महज़ 17 प्रतिशत तक खर्च कर पाये है। जो खर्च दिया गया है आखिर यह तो होना चाहिये। मगर यहां पर कहा गया कि रूरल एरियाज़ के लोगों को तकलीफें हैं क्योंकि वहां हस्पतालों में दवाइयां नहीं मिलतीं। दूसरी तरफ कहा जाता है कि लोगों को मैडिकल एजूकेशन न दी जाये। फिर यह कहा गया कि एक आध केसिज़ बड़े हाई लैवल तक के पकड़े गये हैं। मैं समझता हूं कि इन्स्टीट्यूशन का मकसद महज़ मैडिकल एजूकेशन का ही है और कोई नहीं। इस इन्स्टीट्यूशन के 12 डिपार्टमैंट्स के हैं जिन में से अभी 4 सैंटर चलाये हैं। आप बाहर के मुल्कों का अन्दाज़ा लगाये किस तरह से खुले दिल से इन इन्स्टीच्यूशन्ज़ पर खर्च किया जा रहा है। जिस ढंग से यू. एस. ए. में, जर्मनी में खर्च हो रहा है उस को देख कर पता लगता है कि वह लोग कितने रिसर्च माइंडिड हैं। मैं यह नहीं चाहता कि आप इस पर उन की तरह खर्च करें। आप उतना तो खर्च करें जितना कि कोटा मुकर्रर है। मगर मुझे गिला इस बात का है कि जो खर्च किया जा रहा है वह कोटा से भी कम है और इस पर भी एतराज़ किया जा रहा है। रिसर्च का बड़ा भारी काम है जोकि हम ने करना है। इस के इलावा इस के साथ 1,000 बेड्ज़ का एक हस्पताल है। अभी तक इस की एक बिल्डिंग है जो कि रेकरिंग एक्स्पैंडिचर से तैयार हुई है। अगर नानरैकरिंग एक्सपैंडिचर हो तो उस में तो भला कमी नहीं हो सकती है मगर यह तो इस खर्च में से है जो कि पहले ही रैकरिंग है। एक बात मैं ज़रूर अर्ज़ करूंगा कि मैं इस बात के मुताल्लिक अपने बर्ज़ुग डायरैक्टर साहिब से अभी तक बात नहीं कर पाया। मैं नहीं चाहता था कि मैं इस के मुताल्लिक यहां पर कोई बात कहूं क्योंकि जब तक सारी बात उन के नालिज में न लाई जाये मुनासिब नहीं था। मगर चूंकि एक बात यहां कही गई है इस लिये मैं यहां पर कहना फर्ज़ समझता हूं। यह एक आम चर्चा की बात है इस लिये अगर यहां कह दी जाये तो कोई हर्ज नहीं है। कहा यह जाता है कि युनिर्विस्टी ने जो बिल्डिंग बनवाई हैं इस के मुकाबले में इस इन्स्टीट्यूशन की बिल्डिंग पर जो खर्च आ रहा है यह कहीं ज़्यादा है। बतौर एक सैनेटर के मुझे यूनिवर्सिटी में जाने का मौका मिला है। यह पता नहीं कि ज़्यादा खर्च की क्या वजह है। मगर मुझे इस बात का फखर है कि यूनिवर्स्टी ने जो बिल्डिंग्ज़ तैयार की

है वह पी. डब्ल्यू. डी. वालों की बिल्डिंग से भी कम खर्च में तैयार हुई हैं हालांकि उन के पास काम करने वाले भी पी. डब्ल्यू. डी. के ही आदमी हैं। मैंने खर्चे के जोड़ का भी मुकाबला किया था, मगर अब मेरे पास नहीं है। इस के साथ ही जो बिल्डिंग मैडिकल इन्स्टीट्यूट के लिये बनाई जा रही है इस पर बहुत खर्च पड़ता है। यह बिल्डिंग अभी अंडर कन्सट्रक्शन है। मगर जूं जूं प्लिंथ लैवल से ऊपर उठती है वैसे ही खर्च बढ़ता जाता है। अगर इस के मुताल्लिक इंजनियर्ज़ की राय ली जाये तो मेरा ख्याल है कि यह खर्च बच सकता है। दूसरी बात जो है वह यह है कि इन इनडोर मरीज़, जो यहां पर दाखिल होते हैं, उनकी यह आम शिकायत है कि खर्च ज्यादा है। कहां तक दुरुस्त है, जब तक खुद न पहुंचू तब तक नहीं कह सकता; लेकिन यह ज़रूर है कि आम आदमियों की पहुंच इस इंस्टीच्यूट तक ज़रूर होना चाहिये। क्योंकि इस के तैयार होने में उन्हीं का रुपया लगा हुआ है। इन लोगों की यह शिकायत दुरुस्त है और इस पर ध्यान देना चाहिये।

मैं अन्त में अपने बहुत ही समझदार दोस्त श्री चिरंजी लाल जी से कहूंगा कि वे इसे वापस ले लें क्योंकि यह किस को पता है कि यह एमरजैंसी कब तक चले और किस किस को इससे फायदा हो या किस किस को इस से नुकसान हो। हमें तो ऐसे अन्सर से लड़ना चाहिये जो खराबियां पैदा कर रहा है।

**डाक्टर बलदेव प्रकाश** (अमृतसर शहर, पूर्व) : यहां जो बहस चल रही है वह मैडिकल इंस्टीचूट फार रिसर्च के विषय में चल रही है। इस के संबंध में श्री चिरंजी लाल जी ने जिस मसले को उठाया है और हाउस के सामने प्रस्तुत किया है। इस के बनने पर कोई एतराज़ नहीं बल्कि गवर्नमैंट की बैड प्लैनिंग के बारे में एतराज़ है। अगर अच्छी प्लैनिंग के बारे कोई अन्दाज़ा लगाना चाहे तो वह यह देखे कि मासिज़ को किस ढंग से खुशहाल करने की योजना बनाई गई है। अगर सिर्फ इसलिये प्लैनिंग की जाए कि एशिया में सब से शानदार इंस्टीच्यूट हमारी सरकार ने बना दी है और इस का क्रेडिट लेना चाहे तो मैं कदापि नहीं मान सकता कि यह प्लैनिंग अच्छी है। हमें तो आधारभूत बातों को कंसिड्रेशन में लाना है। जिन आम लोगों की खून पसीने की कमाई के रुपए से चीज़ बनाई जा रही है वह उन के काम आती है कि नहीं, अगर आती है तो किस हद तक आती है। यही वजह थी कि हम चंडीगढ़ बनने की प्लैन को क्रिटीसाईज़ करते रहे और यहां जो असैम्बली की बिल्डिंग बनी उसको भी क्रिटीसाइज़ किया। यही नहीं, सैक्रेरिएट और झील के बनने पर क्रिटीसिज़्म हुई। इस सब के पीछे क्या था ? केवल यही कि जनता इन से खुशहाल हो रही है या नही। मेरी समझ में इस तरह की जितनी भी प्लैनिंग है जिस से जनता की आधारभूत चीज़ों की भी पूर्ति नहीं हो सकती उसे हम बैड प्लैनिंग ही कहेंगे। और यही बात इस रिसर्च इंस्टीच्यूट के बारे में है। इस पर जितना रुपया खर्च हुआ है क्या उसके मुकाबले में आम जनता को आराम मिला है, यह देखने वाली बात है।

एक आदमी जो भूख से तड़प रहा है उसके लिये पहली चीज़ रोटी है। उसे रोटी मिलनी चाहिये न कि सरकार यह कहे कि हम ने रिफ्रीजिरेटर एक कारखाना खोल दिया है इस लिए

[डाक्टर बलदेव प्रकाश]
वह उसमें चीज़ें रख कर प्रिज़र्व कर सकता है । इसी तरह अगर एक आदमी गांव के अन्दर एपेंडिसाइटस से बीमार है तो उसे वहां पर दवा मिलनी चाहिये न कि यह कहा जाना चाहिये कि देखो मैंने एक इंस्टीचूट बना दी है जो एशिया में सब से बढ़ कर है। ढिल्लों साहब ये कहा कि इसे क्रिटिसाइज़ नहीं करना चाहिए लेकिन क्या मैं पूछ सकता हूं कि एक आदमी जो कुल्लू में रहता है उसके लिए अगर एक्सर का प्लांट वहां पर न हो और यहां पर 300 मील की दूरी पर इतनी भारी इंस्टीच्यूट बना दी जाए तो क्या उसे यहां तक लाते लाते उसका दम न निकल जाएगा ?

**श्री अमर नाथ शर्मा** : अब कुल्लू में एक्सरे प्लांट लग गया है ।

**डाक्टर बलदेव प्रकाश** : जब आपकी बारी आएगी तब आप बोल लीजिएगा । मैं यह कहना चाहता हूं कि इस तरह की बैड प्लैनिंग करके इन्होंने एक गलती की है और वह इन्हें मान लेना चाहये । अगर कोई चीज़ बनानी ही थी तो यहां के रूरल, सोशल, इकनोमिक हालात देख कर बनाने की एडवाइस दी जाती तो मैं समझ सकता था कि कोई चीज़ अच्छी बन रही है लेकिन ऐसा नहीं हुआ । एक रौंग एडवाइज़ दी गई और प्लैनिंग ठीक नहीं हुई । अब मैं इस के बारे में एक सुझाव देना चाहता हूं कि इस सारी इंस्टीचूट की बिल्डिंग को मिलिट्री के हवाले कर देना चाहिये और यहां पर एक मिलिट्रीबेस हास्पिटल बना देना चाहियें ।

हमें ताज्जुब होता है जब मैं ट्रैज़री बैंचिज़ की तरफ बैठे हुए भाइयों की तरफ से यह सुनता हूं कि डाक्टरों की कमी है और गांव में डाक्टर नहीं पहुंचते । इस का क्या कारण है ; कभी सोचा उन्होंने ? और अगर यही हाल रहा तो भल्ले ही इंस्टीचूट बन गई लेकिन आने वाले 20 साल तक डाक्टर गांव में नहीं जा सकते । उसका कारण मैडिकल कालेजों की कमी नहीं। उसका कारण यह है कि डाक्टरों को जो सुविधाएं यहां चंडीगढ़ में मिल सकती हैं या किसी शहर में मिल सकती हैं क्या वह देहात में मिल सकेंगी ? तो फिर डाक्टर को क्या पड़ी है कि वह गांव में जाए । आप यकीन मानिए, यह ऐसी वैसी बात नहीं । अगर आप एड्वर्टिज़मट दीजिए एक चंडीगढ़ हास्पिटल के लिये और एक किसी गांव के हस्पताल के लिये तो डाक्टर सिर्फ चंडीगढ़ आने के लिये ही तैयार होंगे और गांव के लिये कोई तैयार नहीं होगा। जब डाक्टर यहां बिजली के पंखे के नीचे रह सकता है, कार ले कर जा सकता है, काफी हाउस में बैठ कर काफी पी सकता है, दोस्तों के साथ गप्पें मारते रह सकता है तो उसे क्या पड़ी है कि गांव में जाए ।

मैं मानता हूं , जैसा कि ढिल्लों साहिब ने कहा कि रिसर्च ज़रूरी है लेकिन यह भी ज़रूरी है कि लोगों को जो बीमारी से तड़प रहे हैं, दवाई मिले । उनको राहत मिलना ज़रूरी है । अगर हम सही मायनों में उन्हें राहत देना चाहते हैं तो यह ज़रूरी है कि उनकी प्राथमिक आवश्यकताओं की पूर्ति करने के लिए सही ढंग से काम करें । हवाई किले बना बना कर हम कुछ नहीं कर सकते । डाक्टरों के लिये कोई भी ऐसी योजना नहीं बनाई जानी चाहिये कि डाक्टर तो पैदा हों लेकिन गांवों में 50 साल तक भी न पहुंच सकें ।

लोगों को यह कहना कि वे तुम्हारी योजनाओं को सफल बनाने के लिये कुरबानी करें इस से पहले यह देखना ज़रूरी है कि कब तक कुरबानी करते रहें । अगर किसी का बेटा बीमार है तो आप कह सकते हैं कि भाई सब्र रखो इंस्टीचूट बन रही है, डाक्टर पहुंच

जाएगा। लेकिन डाक्टर नहीं पहुंच सकता तो आप फिर कह सकते हैं कि कोई बात नहीं तुम्हारा बेटा मर गया और कुरबानी दी लेकिन हम तुम्हारे पोतरे के बीमार होने तक जरूर योजना पूरी कर देंगे। तो इस तरह से आप लोगों का भला नहीं कर सकते।

हमारे पास 4 मैडिकल कालेज हैं और वह बिल्कुल अच्छी तरह से काम कर रहे थे। क्या वहां डाक्टर नहीं बनते थे? मुझे पूरा इल्म है और मैं हाउस के सामने यह कह सकता हूं कि जो डाक्टर वहां थे उन्होंने कालेजिज के अन्दर जान डाली हुई थी लेकिन अब उन्हें यहां लाया गया है। मुझे उनके लिये पूरा रिगार्ड है, मैं उनकी बहुत इज्जत करता हूं, लेकिन उन के चले जाने के बाद मैडिकल कालेजिज़ खाली हो गए हैं। ढिल्लों साहब ने खर्च जस्टीफाई किया है। लेकिन मैं कहता हूं कि जब किसी चीज़ का बेस ही खराब हो तो उसका क्या बन सकता है।

इस इंस्टीच्यूट पर जो प्रति स्टूडेंट खर्च आएगा वह भी मैं बतलाना चाहता हूं। इन्होंने 200 स्टूडेंट्स पढ़ाने हैं जो एम. बी. बी. एस. करके यहां आएंगे और एम. एस. और एम. डी. करेंगे। अगर खर्च देखा जाय तो एक स्टूडेंट पर एक साल में 25 हज़ार रुपया खर्च आएगा और इस तरह से उस पर तीन साल में 75 हज़ार रुपए खर्च हुआ, जो एक लाख के करीब तक ही जाएगा, कम नहीं होगा। यह उस वक्त खर्च होगा जब इंस्टीच्यूट अपने देश में बनी है। मुझे ताज्जुब होता है जब मैं देखता हूं कि एक स्टूडेंट विलायत से 10, 15 हज़ार रुपये खर्च करके एफ. आर. सी. एस. कर के आ सकता था तो उसके लिये एम. एस. पर और एम. डी पर एक लाख खर्च होगा। यह फजूल खर्ची नहीं तो और क्या है?

इसकी वजह क्या है? वह यह कि इन्होंने बेसिज गलत चुने हैं। इनको चाहिये था कि मैडिकल कालेज के अन्दर रिसर्च इंस्टीच्यूट खोल देते और वहां से उन्हें तैयार कर के गांव के अन्दर भेज देते। लेकिन यहां तो दृष्टिकोण ही गलत है। सोचते हैं कि आज़ादी मिल गई है तो हमारा स्टैंडर्ड उन मुल्कों की तरह होना चाहिये जैसे अमेरिका और इंगलैंड का स्टैंडर्ड है। और यही ख्याल करके कि हम एक ऐसी चीज बनाएं जिसका मुकाबला दुनियां में न हो, यह इंस्टीच्यूट बनाई गई। मुझे तो यह भी पता लगा है कि अब मैडिकल यूनिवर्सिटी बनाने के ख्वाब भी लिए जा रहे हैं। अगर इन का यह ख्वाब प्रेक्टिकल शेप अख्तयार कर गया तो देहातों के एक भी हस्पताल में आप को डाक्टर दिखाई नहीं देगा, सारे के सारे यूनिवर्सिटी में ही दिखाई देंगे। मैं अर्ज करूंगा कि हम को वास्तविकता के रास्ते पर आना चाहिये। आज हमारा मुल्क गरीब है, इस के अन्दर हस्पतालों में डाक्टर होने चाहियें, डिस्पेंसर होने चाहिये और सब किस्म की दवाइयां होनी चाहिए। जब तक हम लोगों को यह फेसिलिटीज़ नहीं दे सकते तब तक हमारा यह जो रिसर्च इंस्टीच्यूट बनाया है इस का कोई फायदा नहीं है। अगर कोई मेंबर साहिब मुझे यह साबत कर के बता दे कि इस इंस्टीच्यूट के होते हुए सब देहातों में डाक्टर जल्दी पहुंच जाएंगे तो मैं इस रेज़ोल्यूशन के खिलाफ वोट दे दूंगा। लेकिन यह इंस्टीच्यूट तो सफेद हाथी के बराबर है और यह तो मिनिस्टर्ज और उन के खासुलखास जो हैं उन के फ़ायदे के लिये है। इस से सिर्फ यही लोग फायदा उठा सकते हैं। डिप्टी स्पीकर साहिबा, बाहिर

[ डाकटर बलदेव प्रकाश

से कौन आ कर यहां पर इलाज करवा सकता है ? मुझे यह इत्तलाह मिली है कि लाखों रुपए का सामान यहां पर डम्प हो रहा है । वह खरीद लिया गया है, लेकिन उस की उतनी कुआंटिटी में जरूरत नहीं थी । इन्होंने 200 के करीब कैट्रिक नाइफ खरीदे हैं । मैं यह नहीं कहता कि इस में कोई गोल माल हुआ है लेकिन जरूरत से ज्यादा सामान खरीदने की क्या जरूरत थी ? इन्होंने यह बेसिज [illegible] है कि एशिया में इस रिसर्च इंस्टीच्यूट को सब से बड़ा बनाना है । इस लिये उस चीज को इन वियू रखते हुए शायद इन्होंने सोचा होगा कि हमारे पास 10/12 नाइफ एशिया के सब रिसर्च इंस्टीच्यूट्स से ज्यादा होने चाहिये । लेकिन मैं जानना चाहता हूं कि उन का फायदा क्या है । आज तो हमारे लिए एक पाई देनी भी मुश्किल है । मैं यहां पर चेतावनी दिलाना चाहता हूं कि इस सूबे की गरीब जनता को जिसे वक्त पर दवाई नहीं मिलती, जब यह पता लगा कि हमारे टैक्सज़ का वसूल किया हुआ रुपया जो सरकार के खज़ाने में जाता है वह किस तरह से आलीशान इमारतों पर खर्च हो रहा है और हम बीमारियों से मर रहे हैं तो वह दिन दूर नहीं होगा जब जनता खुद इस इंस्टीच्यूट को खत्म कर देगी ।

**श्री प्रताप सिंह बख्शी** (पालमपुर) : डिप्टी स्पीकर साहिबा, जो रेज़ोल्यूशन आज हाउस के सामने पेश हुआ है मैं उस से इत्तफाक नहीं करता हूं और मैं समझता हूं कि पंजाब की अवाम भी इस से इत्तफाक नहीं करेगी । जहां इस स्टेट में तरक्की और तामीर की बातें हुई हैं वहां मैडिकल साईड में भी इस स्टेट ने नुमायां तरक्की की है । आप जानते हैं कि ब्रिटिश रिजीम के समय यहां पर लोगों की एव्रेज उमर 20 साल थी लेकिन आज एव्रेज उमर 47 साल हो गई है । इस लिये अगर एमरजैंसी का बहाना लगा कर यह कहा जाए कि इस मैडिकल रिसर्च इंस्टीच्यूट को बंद कर दो तो यह बात जचती नहीं । आप जानते हैं कि दुनियां में साईंस किस कदर तरक्की कर रही है, इस लिये हम क्यों पीछे रहें । हम भी मैडिकल साईंस के मैदान में तरक्की करना चाहते हैं । मैं समझता हूं कि यह हमारी खुश-किस्मती है कि यहां इस किस्म का इंस्टीच्यूट बना है । इस के साथ ही और भी खुशी की बात यह है कि डाक्टर तुलसी दास, जो हिन्दुस्तान के चोटी के डाक्टरों में शुमार हैं, इस रिसर्च इंस्टीच्यूट के रूहेरवां हैं और वह मैडिकल साईंस को आगे ले जाने की कोशिश कर रहे हैं । पंजाब में इस से अच्छी बात और क्या हो सकती है ।

इस के इलावा जो रूरल डिस्पैंसरीज़ की शिकायत की गई है कि वहां पर डाक्टर नहीं हैं यह बात ठीक है । डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं आप की वसातत से डाक्टर भार्गव साहिब से रिक्वैस्ट करूंगा कि इस बात की तरफ ज़रा अच्छी तरह तवज्जो दें और जिन रूरल डिस्पैंसरीज़ में डाक्टर नहीं हैं वहां डाक्टर प्रोवाइड किए जाएं । मेरा अपना गांव चढियार है जो कि फौजियों का गांव है । दूसरी जंगे अज़ीम में फौजी भर्ती के सिलसिले में ज़िला कांगड़ा में यह अव्वल नम्बर पर था और आज भी वहां के जवान सरहदों पर सीना तान कर दुश्मन का मुकाबला करने के लिये डटे हुए हैं । लेकिन मुझे अफसोस से कहना पड़ता है कि वहां पर जो प्राइमरी हैल्थ सैंटर है उस में काफी देर से डाक्टर नहीं भेजा गया । जब जनर्ल ट्रांस्फर्ज़ हुई थीं तो उस वक्त वहां के डाक्टर की कोई तबदीली अमल में नहीं लाई गई थी लेकिन

बाद में मुझे पता लगा है कि किसी मिनिस्टर साहिब ने अपने किसी रसूख से ट्रांस्फर आर्डर करवा लिये। वहां 20/25 हज़ार की आबादी है मगर बिना डाक्टर के क्योंकि मैडिकल एड का कोई इन्तज़ाम नहीं। मैं गुज़ारिश करूंगा कि वहां पर जल्दी से जल्दी डाक्टर भेजा जाए। मुझे खुशी है कि करनल भाटिया जो इस वक्त डायरैक्टर हैल्थ सर्विसिज़ हैं खुद फौज में रहे हैं इसलिये वह ज़रूर मेरे गांव में, जो कि सोलजर्ज़ का गांव है उन की फैमिलीज़ के इलाज के लिये वहां पर जल्दी डाक्टर भेजने की मेहरबानी करेंगे।

1.00 p.m.

एक साबका फौज़ी कमांडर के होते हुए जो अब डायरैक्टर हैं और इस महकमा के मालक हैं यह बात शोभा नहीं देती कि नैश्नल एमरजैंसी के दौरान एक गुंजान आबाद फौजी इलाके का प्राइमरी हैल्थ सेंटर बिना डाक्टर के रहे। जहां तक रिसर्च इंस्टीच्यूट का ताल्लुक है इस के बारे में मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि इसे ज्यादा से ज्यादा तकवीयत मिलनी चाहिये और हाउस को इस बात की स्पोर्ट करनी चाहिये। मैं अपने फाज़ल दोस्त पंडित जी, जिन्होंने यह प्रस्ताव मूव किया है, से अर्ज़ करता हूं कि वह इस प्रस्ताव को वापस ले लें क्योंकि इस इंस्टीच्यूट के ज़रिए अपने देश का नकशा बदलना है। आज दूसरे मुल्कों—रूस, अमेरिका वगैरा में औस्त उमर हम से डयोढ़ी या दुगनी है। हम ने भी उस निशाने तक पहुंचना है। तो उस के लिए ज़रूरी है कि ज्यादा से ज्यादा रिसर्च करें जिस से ज्यादा से ज्यादा जानें बचाई जा सकें। मुझे यह कहते हुए खुशी होती है कि तिब्बी मैदान में हम हर लिहाज़ से काफी आगे हैं। मलेरिया का नामोनिशान बाकी नहीं रहा। मैं अपने ज़िला कांगड़ा की बात करता हूं कि आजकल के दिनों में वहां घरों में कोई पानी देने वाला नहीं होता था लेकिन आज मैं मज़बूती से कह सकता हूं कि वहां अब मलेरिया का नामोनिशान नहीं है। तपेदिक पर काबू पा लिया गया है और..... (*interruptions*) अगर आपोज़ीशन करनी हो तो दूसरी बातों में हो सकती है लेकिन जिस चीज से जनता का फायदा हो उसकी आपोज़ीशन करना शोभा नहीं देता। इसलिये मैं अपने लायक दोस्त से अर्ज़ करता हूं कि वह अपना प्रस्ताव वापिस ले लें।

**ਬਾਬੂ ਬਚਨ ਸਿੰਘ** (ਲੁਧਿਆਣਾ, ਉੱਤਰ): ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬਾ, ਫਰਾਂਸ ਵਿਚ ਇਨਕਲਾਬ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਇਕ ਦਿਨ ਭੁਖੇ ਮਰਦੇ ਲੋਕਾਂ ਨੇ ਫਰਾਂਸ ਦੇ ਬਾਦਸ਼ਾਹ ਦੇ ਮਹਲ ਦੇ ਅੱਗੇ ਮੁਜ਼ਾਹਰਾ ਕੀਤਾ। ਉਸ ਵੇਲੇ, ਜਦੋਂ ਮੁਜ਼ਾਹਰਾ ਹੋ ਰਿਹਾ ਸੀ, ਮਹਾਰਾਨੀ ਨੇ ਆਪਣੀ ਬਾਂਦੀ ਨੂੰ ਪੁਛਿਆ ਕਿ ਇਹ ਲੋਕ ਕੀ ਗਲਾਂ ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ ਅਤੇ ਕਿਸ ਲਈ ਨਾਹਰੇ ਲਾ ਰਹੇ ਹਨ। ਬਾਂਦੀ ਕਹਿੰਦੀ ਹੈ ਕਿ ਮਲਕਾ ਸਾਹਿਬਾ, ਲੋਕ ਕਹਿ ਰਹੇ ਹਨ ਸਾਨੂੰ ਬਰੈਡ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦੀ ਤੇ ਅਸੀਂ ਭੁਖੇ ਮਰ ਰਹੇ ਹਾਂ। ਮਲਕਾ ਨੇ ਬੜੇ ਮਾਸੂਮਾਨਾ ਅੰਦਾਜ਼ ਵਿਚ ਫਰਮਾਇਆ ਕਿ ਜੇਕਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਬਰੈਡ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦੀ ਤਾਂ ਇਹ ਕੇਕ ਖਾ ਲੈਣ। ਅੱਜ ਇਹੋ ਹਾਲ ਸਾਡੇ ਮੁਲਕ ਵਿਚ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ ਅਤੇ ਇਹ ਗੱਲ ਮੈਨੂੰ ਅੱਜ ਟਰੈਜ਼ਰੀ ਬੈਂਚਾਂ ਦੇ ਮੈਂਬਰਾਂ ਦੀਆਂ ਸਪੀਚਾਂ ਸੁਣ ਕੇ ਚੇਤੇ ਆਈ ਹੈ ਅਤੇ ਖਾਸ ਤੌਰ ਤੇ ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਦਿਆਲ ਸਿੰਘ ਢਿਲੋਂ ਦੀ ਤਕਰੀਰ ਸੁਣ ਕੇ, ਜੋ ਭਾਵੇਂ ਪਾਰਟੀ ਵਿਚੋਂ ਕਢੇ ਹੋਏ ਹਨ ਪਰ ਫਿਰ ਵਾਪਸ ਆਉਣ ਦੇ ਸੁਫਨੇ ਵੇਖ ਰਹੇ ਹਨ.................... (ਸ਼ੋਰ ਤੇ ਵਿਘਨ)..................

ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ : ਬਾਬੂ ਜੀ, ਤੁਸੀਂ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ ਰੀਮਾਰਕਸ ਪਾਸ ਨਾ ਕਰੋ।

It is not in good taste. (The hon. Member should not pass such remarks. It is not in good taste.)

**ਬਾਬੂ ਬਚਨ ਸਿੰਘ :** ਮੈਨੂੰ ਅਫਸੋਸ ਹੈ ਅਤੇ ਜੇਕਰ ਮੇਰੇ ਰੀਮਾਰਕਸ ਨਾਲ ਕਿਸੇ ਨੂੰ ਦੁਖ ਹੋਇਆ ਹੈ ਤਾਂ ਮੈਂ ਉਹ ਲਫਜ਼ ਵਾਪਸ ਲੇ ਲੈਂਦਾ ਹਾਂ . . . .

**श्री सुरेन्द्र नाथ गौतम :** आन ए प्वायंट आफ आर्डर ....... *(noise)*

**Deputy Speaker** : Please do not make interruptions.

**श्री सुरेन्द्र नाथ गौतम :** मेरा प्वायंट आफ आर्डर यह है कि क्या कोई मेंबर इस तरह के रिमार्कस कर सकता है कि पार्टी से निकाले हुए हैं।

**उपाध्यक्षा:** जब मैंने उनको कह दिया है कि यह लफज़ मुनासिब नहीं हैं तो फिर आप क्यों खाहमखाह इंट्रप्ट कर रहे हैं ? (Why is the hon. Member interrupting unnecessarily when I have already pointed it out to Baboo Bachan Singh that these words are not in good taste.)

**श्री सुरेन्द्र नाथ गौतम :** मेरी अर्ज़ यह है कि यह अल्फाज़ इन को वापिस लेने चाहियें।

**बाबू बचन सिंह :** मैंने पहले ही वापस ले लिए हैं। डिप्टी स्पीकर साहिबा मुझे अफसोस से कहना पड़ता है कि इनकी बात तो यह है कि जैसे एक दफा एक गांव में गीत हो रहे थे और एक गवैइया सारी रात हीर गाता रहा तो जब सुबह हुई तो इन जैसे एक आदमी को जाग आ गई और कहने लगा कि यार हीर की लड़ी ही सुना दो (हंसी)। मैंने अफाज़ वापिस भी ले लिए हैं लेकिन वह सोए हुए जागे हैं। तो मैं अर्ज कर रहा था कि मेरे बहुत से दोस्तों ने जो सामने बैठे हैं मलका फांस जैसी ही बातें की हैं। कुछ मेंबर यह कहते हैं कि हमारे गांव में डाक्टर नहीं, दवाइयां नहीं, हमारी इतनी फौजी खिदमात हैं और हम बहुत दुखी हैं लेकिन फिर भी डाक्टर चाहे मिले या न मिले, दवाइयां मिलें या न मिलें और हम बेशक मर जाएं लेकिन यह सफेद हाथी जरूर बंधा रहना चाहिये और यह इंस्टीच्यूट जरूर चलनी चाहिये। मैं एक बात और अर्ज करूं कि पिछले दिनों मैंने जर्मनी के बारे में एक किताब पढ़ी जो वहां की सरकार ने अपने गुड प्वायंटस देने के लिए और प्रापेगंडा करने के लिये छापी थी। उसमें हमबर्ग की यह खसूसियत बताई गई है कि वह ऐसा शहर है कि जांह जितनी सारे योरप में ब्रियूरीज हैं उस से भी ज्यादा और बढ़िया अकेले हम्बर्ग शहर में है। जिन लोगों को खाने को रोटी मिलती है, लोग खुशहाल हैं और सारे ऐशोइशरत के सामान हैं उन लोगों के लिये तो यह अपनी खूबी की बात लिखना शोभा की बात है कि उनके हां सारे योरुप से ज्यादा ब्रियूरीज़ है लेकिन इस पंजाब में जो आज निहायत नाजक हालात में से गुजर रहा है इस तरह की बातें करना और सफेद हाथी बांधना कहां तक बजा है ? आप गौर फरमाएं कि पिछले साल जब टैम्परेरी टैक्सेशन की बात चलती थी तो लोगों ने जगह जगह मुज़ाहरे किए कि हम टैक्स नहीं दे सकते और जब लोगों की ऐजीटेशन पिच पर थी तो हमारे सूबा में कहत पड़ा और वह इस लिये पड़ा कि हमारे इलाके में भारी फल्डज़ आए

और सरकार की अपनी रिपोर्ट के मुताबिक 40 करोड़ रुपए का लोगों का नुकसान हुआ। उसके बाद एक चीज और हुई और वह यह कि चीन का हमला हुआ और उस वक्त लोगों ने 6 करोड़ रुपए डिफैंस फंड में दिए और 10 करोड़ रुपए के बांड्ज खरीदे। इतना बोझ लोगों ने खुद सहा। अब फिर फलड्ज़ आ गए और सरकार की अपनी रिपोर्ट के मुताबिक हज़ार दो हज़ार गांव तबाह हुए हैं और हज़ारों हरिजनों के मकान मिट्टी का ढेर हो गए हैं..................

उपाध्यक्षा: आप शायद उस वक्त यहां नहीं थे जब यह फैसला हुआ था कि हरेक मेंबर 10 मिनट बोले ताकि सब मैंबरान को बोलन का मौका मिल जाए। इस लिये आप प्रस्ताव पर ही बोलें। (Perhaps the hon. Member was not in the House when it was decided that every member should take ten minutes only so that others should also get time to speake. So he should confine him self to the resolution.)

बाबू बचन सिंह: तो मैं अर्ज़ कर रहा था कि जब ऐसे हालात हो गए हैं तो ऐसे हालात में सब से पहला सवाल यह होना चाहिये कि जो गरीब आदमी हैं क्या उन को हम तालीम और मैडिकल सहूलतें दे सकते हैं या नहीं। मैं पूछना चाहता हूं कि क्या इस सरकार ने लोगों के लिये मैडिकल का इतना इंतज़ाम कर दिया है कि उस इंतज़ाम के बाद इन के पास इतने पैसे हैं कि यह सारे रिसर्च के काम किए जा सकते हैं। अगर पिछले पंद्रह सालों में इस सरकार ने लोगों के लिये पूरी मैडिकल सहूलतें बहम नहीं पहुंचाई, हस्पतालों में पूरे बैड्ज़ और दवाइयों का इंतज़ाम नहीं किया और तपेदिक, कोढ़ और दूसरी बीमारियों को काबू में लाने का इंतज़ाम नहीं किया तो मैं पूछना चाहता हूं कि क्या किया है।

डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं पूछना चाहता हूं कि इस सूबे की सारी टैक्सेशन 50 कारोड़ रुपया है और इस इंस्टीच्यूट पर एक करोड़ रुपया सालाना खर्च किया जा रहा है। तो आप देहातों में जाकर देखें कि गरीब लोग किस तरह से अपनी ज़िन्दगी बसर कर रहे हैं। गांवों में भूखमरी है। फलड्ज के कारण कितनी बीमारियां पैदा हो गई हैं। उस तरफ तो सरकार का ध्यान जाता नहीं है। ऐसी हालत में सरकार को दवाइयां मुहैया करनी चाहिएं थी। लेकिन यहां पर कहा जाता है कि यह इंस्टीच्यूट एशिया में सब से आलीशान और बड़ा है। क्या यह यादगार बनाने के लिये ही अरबों रुपए खर्च किए जा रहे हैं? मैं कहना चाहता हूं कि शाहजहान ने भी आगरा में एक मकबरा अपनी बेगम की यादगार में बनाया था। उस पर उस ने काफी खर्च किया। मैं कहना चाहता हूं कि इस तरह आलीशान इमारतें तैयार करने से कोई फायदा नहीं है। क्या यह यादगारें हमें रोटी, कपड़ा मुहैया करेंगी? लोगों को तो रहने के लिये मकान चाहियें, खाने के लिये रोटी चाहियें। सरकार तो इस तरफ ध्यान नहीं देती। मैं कहना चाहता हूं कि हमें यादगार इमारतों की जरूरत नहीं है। गरीब लोग, जो प्याज़ से रोटी खाते हैं उन से भी टैक्स वसूल किया जाता है और उस टैक्स को बड़ी बेरहमी से इन शानदार इमारतों के बनाने के लिए खर्च किया जा रहा है। यह भी कहा जाता है कि चंडीगढ़ सारे हिन्दुस्तान में एक बड़ा आलीशान शहर बनाया गया है। हिन्दुस्तान के गांवों

[बाबू बचन सिंह ]

की हालत ऐसी है जो कि ब्यान नहीं की जा सकती । मैं आप का ध्यान पिछले 16 सालों तरफ दिलाना चाहता हूं जबकि हिन्दुस्तान के दो टुकड़े हुए । पश्चिमी पाकिस्तान से लोग बेघर हो यहां पर आए उस वक्त लोग एक एक दाने के लिये तरसते थे । मैं यह भी कहना चाहता हूं कि हमारा पंजाब अभी अपने पैरों पर नहीं खड़ा हुआ । अभी तक हमारे सूबे में भुखमरी है । पिछले कई सालों से फलड्ज़ आ रहे हैं और अब भी गांवों के लोग एक एक दाने के लिय भटकते फिरते हैं। लेकिन बड़े अफसोस से कहना पड़ता है कि यहां पर गरीबों का रुपया बड़ी बेरहमी से, बड़ी बेदर्दी से खर्च किया जा रहा है । ऐसी शानदार इमारतों को जितनी लानत दी जाए उतनी थोड़ी है ।

डिप्टी स्पीकर साहिबा, आज यह देखने की ज़रूरत है कि फ्लडज़ आने पर लोगों को बीमारियों से बचाया जाए । उनको रिलीफ दिया जाए । अगर सरकार ने इन चीजों को नज़र-अन्दाज़ करके बड़ी 2 और शानदार इमारतें बनाने की तरफ ध्यान रखा तो मैं सरकार को बता देना चाहता हूं कि देहातों की गरीब जनता इस चीज को कभी बर्दाश्त नहीं करेगी ।

डिप्टी स्पीकर साहिबा, यह सही बात है कि यह इंस्टीच्यूट चन्द मिनिस्टर साहिबान, चन्द सरमायादारों के लिये और चन्द बड़े 2 आदमियों के लिये बनाया गया है । यह इंस्टीच्यूट चन्द वज़ीरों की खिदमत के लिय खोला गया है ? इस से देश का भला नहीं होगा । यह सब के लिये तो नहीं है । मैं कहना चाहता हूं कि पंजाब के बड़े माहिर डाक्टर यहां पर इस लिय बुलाए गए हैं ताकि वह इन वज़ीरों का इलाज कर सकें । (घंटी)

उपाध्यक्षा : आप ऐसी बात न कहें । (The hon. Member may not talk in this strain.)

**बाबू बचन सिंह** : डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं अर्ज़ कर रहा था कि यह सारी फैसिलिटीज़ हमारे मुख्य मन्त्री को ही मिल रही हैं । हमारे मुख्य मन्त्री 2 महीने हस्पताल में दाखिल होते हैं । वह पहले अमृतसर में दाखिल होते थे । वहां पर डाक्टर तुलसी दास उन्हें दवाइयां मुहैया करते थे । इस लिये उन को फायदा पहुंचाने के लिये यहां पर लगाया गया । (विघ्न)

**Deputy Speaker** : Do not be personal. Please wind up.

**बाबू बचन सिंह** : डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं सरदार प्रताप सिंह कैरों की पर्सनैलिटी के बारे में कुछ नहीं कहना चाहता । (विघ्न)

**उपाध्यक्षा** : बाबू जी, आप बहुत सियाने पार्लियमेंटेरियन हैं । आप ऐसी बातें न करें । प्लीज़ वाइंड अप । (Addressing Baboo Bachan Singh) (The hon. Member is a parliamentarian of good standing; he should not talk in this strain and wind up now.)

**बाबू बचन सिंह** : डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं अर्ज़ कर रहा था कि हमारे मुख्य मन्त्री का फर्ज़ है कि लोगों की सेहत का ख्याल रखें, गरीबों की हालत को सुधारें लेकिन यह इंस्टीच्यूट उन की सेहत को ठीक रखने के लिये ही खोला गया है । (विघ्न) यहां पर गरीबों की कोई सुनवाई नहीं होती है । उन के लिये तो कोई रिसर्च नहीं होती है । मैं समझता

हूं कि यह इंस्टीच्यूट पंजाब के लिये एक कलंक है। मैं दरखास्त करता हूं कि इस को जल्दी ही खत्म कर दिया जाए ताकि यहां से रुपया बचा कर देहातों की डिस्पैंसरियों पर खर्च किया जाए।

**डाक्टर बाल कृष्ण** (होशियारपुर) : डिप्टी स्पीकर साहिबा, यह रेजोल्यूशन मेरे एक काबिल दोस्त पंडित चिरंजी लाल शर्मा ने एक बड़ी अच्छी काबलियत के साथ और बड़े जोशीले शब्दों के साथ इस हाउस में पेश किया है। मैं उन के इस बारे में दाद दिये वगैर नहीं रह सकता। लेकिन वह एक बात भूल गए। वह यह है – that he should not shut his eyes to the danger and consequences which would result if this most useful institution of the State is closed for a temporary period.
इस से क्या होगा ? (1) जो सरकार ने इस पर लाखों रुपये खर्च किए हैं वह अनप्रोडक्टिव हो जाएगा। (2) इस समय इंस्टीच्यूशन को खतम कर देने से देश की डिवैलपमेंट को भारी सैट बैक पहुंचेगी। (3) इस इंस्टीच्यूशन के बन्द कर देने से रिसर्च का काम ठप हो जाएगा। इस के साथ ही साथ इस इंस्टीच्यूशन में जो स्टाफ काम कर रहा है वह मिलना ही बहुत मुश्किल है। मैं एक डाक्टर की हैसियत से कह सकता हूं कि ऐसा स्टाफ मिलना नामुमकिन है। इस के लिये एबिलिटी 1. Doctors with highest Post-Graduate qualifications.

2. Of very high calibre and experience with aptitude for research work and national out-look.

जिन के अन्दर missionary spirit हो ऐसे डाक्टरों की जरूरत है और ऐसे डाक्टरों की हिन्दुस्तान में बहुत ही कमी है। यहां पर मेरे दोस्तों ने कहा कि "ट्रिब्यून." के अन्दर कई सौ डाक्टरों की जगह के बारे एडवर्टिज़मेंट की गई हैं। मैं उन की वाकफियत के लिये बताना चाहता हूं कि इतने हाई कैलिबर के डाक्टर नहीं मिल रहे हैं। इस लिये इन्होंने यह वैकेंसीज एडवर्टाइज की हैं। मैं यह भी कहना चाहता हूं कि हमें हिन्दुस्तान में से ही नहीं बल्कि दूसरे मुल्कों से भी काबिल डाक्टर मंगाने चाहियें जो कि इस इंस्टीच्यूशन के लिये अच्छे साबित हो सकें। मैं यह भी अपने दोस्तों की वाकफियत के लिये कहना चाहता हूं कि इन डाक्टरों ने देश के लिये बड़ी सैक्रीफाइस की हैं। उन की बाहिर 10, 15 हज़ार की प्रैक्टिस थी। लेकिन उन्होंने देश के हित को सामने रखते हुए अपने आप को ऑफर किया है। इस से बड़ी कुर्बानी और क्या हो सकती है ? मैं अर्ज करना चाहता हूं कि यहां से काफी संख्या में लोगों को बाहिर के मुल्कों में ट्रेनिंग लेने के लिए और पोस्ट ग्रेजुएट डिग्री प्राप्त करने के लिये लाखों रुपए खर्च करने पड़ते थे। उन्हें अब यहां पर ही शिक्षा मिल जाएगी। इस के साथ ही यहां पर रिसर्च का काम भी होगा जो कि इस देश के लिये बहुत ही जरूरी और फायदेमन्द है।

[डा० बाल कृष्ण]

डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं अर्ज करना चाहता हूं कि नैशनल एमरजैंसी के वक्त इस की और भी बड़ी ज़रूरत महसूस होती है। आपको मालूम होगा कि दूसरे महायुद्ध में इसी रिसर्च का नतीजा था कि ऐटम बम्ब तैयार किया गया जो कि जापान में गिराये गये। मैं कहना चाहता हूं कि साईंस में रिसर्च ही की वजह से बड़े मुल्कों ने अपने को आगे बढ़ाया है। इसी तरह से हम भी मैडिसन्ज में रिसर्च कर के आगे तरक्की करना चाहते हैं। इस लिये मैं समझता हूं कि इस को एमरजैंसी के वक्त चालू रखा जाए जिस से रिसर्च का काम चलता रहे। मेरे कुछ दोस्तों ने कहा है कि यह इंस्टीच्यूशन चन्द आदमियों के लिये ही बनाया गया है। मुझे यह बात सुन कर बहुत अफसोस हुआ है। मैं कहना चाहता हूं यह इंस्टीच्यूशन हमारे सूबे के लिए एक एसैट है। इस से स्टूडैंट्स को बहुत फायदा होगा। इस से हिन्दुस्तान की शान बड़ी होगा। हिन्दोस्तान के जो विद्यार्थी बाहर के देशों में धक्के खाते फिरते हैं उन के लिये यह इंस्टीट्यूशन बहुत यूज़फुल साबित होगा। इस को बन्द करना तो हमारे देश के लिये लानत होगी। हम इस को प्रफुल्लित देखना चाहते हैं। हम चाहते हैं कि यह इतनी उन्नति करे कि बाहर के देशों के विद्यार्थी यहां पर आ कर रिसर्च का काम सीखें जैसे कि प्राचीन काल में बाहर के लोग यहां की सभ्यता सीखने के लिये आया करते थे। हम इच्छा करते हैं कि अब के लोग यहां पर डाक्टरी सीखने के लिये आया करें, रिसर्च का काम सीखने के लिये आया करें। आपोज़ीशन ने कहा है कि खर्च बहुत हो गया है। ऐसी इंस्टीच्यूशन पर खर्च तो होता ही है क्योंकि ऐसे इंस्टीट्यूशन्ज की यूज़फुलनेस महीना, दो महीने, साल या दो सालों में साबित नहीं हो सकती। इन की यूज़फुलनेस एस्टैब्लिश करने के लिये तो बहुत समय का अरसा दरकार होता है। इस लिये कुछ समय के बाद ही मेरे दोस्तों को इस संस्था की यूज़फुलनेस महसूस होगी। यह हिन्दुस्तान के लिये बायसे फख्र होगा। मैं ऐस्टीमेट्स कमेटी का चेयरमैन हूं। यहां पर उस कमेटी की रिपोर्ट की तरफ रेफ्रैंस किया गया है। मेरे काबिल दोस्त ने कहा कि बहुत से अस्पताल बिना डाक्टरों के हैं। अस्पतालों में ऐडिकुएट सप्लाई आफ मेडिसिन्ज़ नहीं है, वहां पर काफी अकमोडेशन नहीं है। मैं यह मानता हूं कि रिपोर्ट में यह दर्ज है कि चन्द अस्पतालों में डाक्टर्ज़ नहीं हैं और वहां पर ऐडिकुएट सप्लाई आफ मेडिसिन्ज़ नहीं है। लेकिन उस की वजह मालूम करने के लिये मेरे काबिल दोस्त ने कोशिश नहीं की। उस की वजह यह है कि मैडिकल डीपार्टमैंट को स्टेट बजट से जो हिस्सा मिलता है वह बहुत कम है उन की वाकफियत के लिये मैं अर्ज़ कर दूं कि टोटल बजट का जो हिस्सा क्युरेटिव और प्रिवेन्टिव साईडों पर खर्च होने के लिये ईयर-मार्क किया हुआ है, स्पेशल एजुकेशनल इंस्टीट्यूशन्ज या रिसर्च इंस्टीट्यूट पर जो खर्च होना है वह सारा 17 परसैंट है। आप अंदाज़ा लगाएं कि यह कितनी थोड़ी रकम है। इस रकम से बाहर के अस्पताल या डिस्पेन्सरीज़ किस तरह से इफैक्ट होते हैं। जहां तक मुझे इल्म है इस इंस्टीट्यूट के बनाने से बाहर के हैड-क्वार्टर अस्पताल, तहसील अस्पताल या रूरल डिस्पेन्सरीज़ किसी तरह से भी एडवर्सली एफेक्ट नहीं हुई, बल्कि नित्य नय अस्पताल खुलते जा रहे हैं। उन के लिये अच्छे से अच्छे डाक्टर ट्रेड किये जा रहे हैं। अगर यह कहा जाए कि वहां पर अस्पताल खाली पड़े हैं तो मैं मानता हूं कि यह ठीक है कि कुछ अस्पताल खाली पड़े हैं। लेकिन कितने अस्पताल खाली पड़े हैं? सिर्फ 80 (विघ्न) जो रिपोर्ट पिछले साल की थी उस को छोड़िये,

उस का ज़िक्र पिछले साल का था। मैं आज का ज़िक्र कर रहा हूं। इस वक्त सारे 80 अस्पताल खाली पड़े हैं (विघ्न) वह भी इस लिये कि हम ने सिविल डाक्टरों को परसुएड किया कि वे ऐमरजैंसी कमीशन ले कर आर्मी में चले जाएं। चूनांचि बहुत से डाक्टर आर्मी में चले गए। इस इंस्टीट्यूशन के बारे में मैं यह लफज़ भी कहना चाहता हूं कि this institution's main function is not to cater to the needs of common patients but to produce teachers for other medical institutions.

इस संस्था का मुख्य एम **research** करना, टीचर्ज़ को ट्रेन करना और स्पेशलिस्ट पैदा करना है, यही इस का मेन औबजेक्ट है। हमारे प्रदेश में, रोहतक, अमृतसर, पटियाला और लुधियाना में चार मैडिकल कालेज हैं। उन के लिये टीचर्ज़ कहां से आएंगे? आप देखते हैं कि डाक्टरों के लिये कितनी बार एडवर्टाइज़ करना पड़ता है लेकिन फिर भी डाक्टर नहीं मिल रहे। चार मैडिकल कालेजों के लिये टीचर कहां से आएंगे? उन टीचरों को ट्रेन करने के लिये हम ने इस इंस्टीट्यूट को सेट अप किया है।

**Deputy Speaker** : Please wind up.

**डाक्टर बाल कृष्ण** : मेरे काबिल दोस्त पुराने पार्लियामैंटरियन बाबू बचन सिंह जी ने कहा कि हम डिस्पेंसरों से ही दवाई ले लिया करेंगे। यह तो पुराना ख्याल है। आज कल तो नई रोशनी का ज़माना है। **We want specialists and not quacks.** इनसानी जिन्दगी बहुत प्रेशस होती है। बाहर के लोग आते हैं तो कहते हैं कि "Life in India is very cheap. It is in the hands of quacks. who play with it." हम तो स्पेशलिस्ट्स के पास जाना चाहते हैं, और जब इस के लिय हम इन्तज़ाम करते हैं तो मेरे दोस्त रोकते हैं, रुकावटें पैदा करते हैं। जहां तक इस बात का ताल्लुक है कि यह इंस्टीट्यूशन मिनिस्टरों के इलाज के लिये बनाया गया है, इस बात का जवाब तो मिनिस्टर साहिब खुद देंगे। लेकिन मैं यह कहना चाहता हूं कि मिनिस्टर तो अपने इलाज के लिये प्रदेश में से कहीं से भी डाक्टर को बुला सकते हैं या उस के पास खुद जा सकते हैं। मैं इस बात के साथ एग्री नहीं करता। इस का मेन मकसद तो टीचर पैदा करना है, रिसर्च रकना है। किसी मिनिस्टर के ज़ाती फायदे के लिये इसे नहीं बनाया गया। इस लिये नहीं बनाया गया कि डाक्टर यहां पर आ कर रहें और मिनिस्टरों का इलाज करें।

एक बात मैं और कहना चाहता हूं कि यहां पर कहा गया है कि रूरल एरियाज़ में हस्पताल नहीं खोले गए और ऐट दी कास्ट आफ रूरल एरियाज़ यह इंस्टीट्यूट खोला गया है। मैं खुद रूरल एरिया का रहने वाला हूं। मैं जानता हूं कि रूरल एरियाज़ में आलमोस्ट पांच मील के रेडियस में अस्पताल और डिस्पेंसरीज़ खोल रहे हैं। हर एक ब्लाक में हैल्थ सैंटर खोले जा रहे हैं। सब-सैंटर खोले जा रहे है। इस लिये यह संस्था ऐट दी कास्ट आफ रूरज एरियाज़ नहीं खोली जा रही। यह तो उन के कहने का एक ढंग है।

**Deputy Speaker** : Please wind up

**डाक्टर बाल कृष्ण** : अन्त में मैं अपने दोस्त से प्रार्थना करूंगा कि वे अपने इस प्रस्ताव को वापस ले लें और इस इंस्टीट्यूशन को चलने दें। इन शब्दों के साथ डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं आप का शुक्रिया अदा करता हुआ अपना स्थान लेता हूं।

**श्री अमर सिंह** (नारनौंद, ऐस. सी.) : डिप्टी स्पीकर साहिबा, इस प्रस्ताव पर आपोज़ीशन की तरफ से और सरकारी बैंचों की तरफ से बहुत से मेंबर साहिबान बोले हैं। इकनौमिस्ट्स की तो यह थ्यूरी है कि पहले नेसेसिटी, फिर कम्फर्ट और बाद में लग्ज़री होनी चाहिये। लेकिन यहां पर सरकार का कुछ और ही नज़रिया है। यहां पर पह पहले लग्ज़री के लिये कोशिश की जाती है और बाद में नेसेसिटी का ख्याल किया जाता है। बहुत से मेंबरान ने रूरल एरियाज का काज़ भी प्लीड किया है। मैं भी यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि सब से जरूरी बात यह है कि हर रूरल एरिया में रहने वाले आदमी को मैडिकल एड मिलनी चाहिये। मैं सदन में कहना चाहता हूं कि 15 अगस्त को हमारे इलाके में बारिश की शक्ल में आसमानी आफत आई। इतनी ज़बरदस्त बारिश हुई कि वहां पर आज तक 26 गांव में तीन से पांच फुट तक पानी हैं। लेकिन मैडिकल रिसर्च इंस्टीट्यूट बनाने वालों के दिमाग में यह बात नहीं आई कि वहां पर मुसीबत ज़दा लोगों को मैडिकल एड पहुंचाई जाए। वहां पर लोग मलेरिया बुखार से पीड़ित हैं। उन को कोई दवाई नहीं भेजी गई। रिसर्च इंस्टीट्यूट वालों को उन मुसीबत ज़दा लोगों का कुछ फिक्र नहीं हुआ। उन को तो सिर्फ इंस्टीट्यूट कायम करने का ही फिक्र है। (विघ्न) हमारे हां हांसी में एक हैल्थ सैंटर है। वह डेढ़ साल तक तो किसी भी डाक्टर के बगैर ही रहा। वहां पर एक लेडी डाक्टर ही थी। अगर कोई गरीब आदमी बीमारी की हालत में उसके पास जाता और उस के कोई आपरेशन होना होता तो वह लेडी डाक्टर साहिबा इन्कार कर देती थीं और कहतीं कि यह आपरेशन तो ऐसा है जिसे मेल डाक्टर ही कर सकता है। डिप्टी स्पीकर साहिबा, जहां पर मेल डाक्टर नहीं हैं और सिर्फ लेडी डाक्टर ही हैं वहां औज़ार भी इस किस्म के हैं कि अगर किसी खच्चर का भी आपरेशन करना हो तो उसके के लिये भी वह औज़ार मुनासिब नहीं बैठते। (Chaudhri Amar Singh was still in possession of the House when it adjourned.)

**Deputy Speaker** : The House stands adjourned till 9 a.m. tomorrow.

(The Sabha then adjourned till 9 a. m. on Friday, the 13th September, 1963.)

22801PVS—386 30-12-63— C.P. and S.P, Chandigarh

# PUNJAB VIDHAN SABHA DEBATES

*13th September, 1963*

Vol. II—No. 5

## OFFICIAL REPORT

CONTENTS

*Friday, the 13th September, 1963*



Punjab Vidhan Sabha Secretariat, Chandigarh.

**Price: Rs** 5.50 n.P.

*ERRATA*

**to**

**Punjab Vidhan Sabha Debates, Vol. II, No. 5, dated the 13th September, 1963**

| *Read* | *For* | *Page* | *Line* |
| --- | --- | --- | --- |
| during | durin | (5) 2 | 20 |
| Government | Goveornment | (5) 2 | Last |
| already | alreay | (5) 3 | 2 |
| राजस्थान | राजस्थात | (5) 9 | 10 |
| debate | dabate | (5) 43 | last |
| रैज़ोल्यूशन | रैज़ोल्यूशत | (5) 49 | 3 |
| आपने | आप | (5) 52 | 23 |
| Add 'to' after the word 'resort' | | (5) 59 | 10 |
| speech | speach | (5) 61 | 9 from below |
| Kamaraj | Kamraj | (5) 62 | 11 |
| instances | intances | (5) 62 | 2 from below |
| malafides | malefides | (5) 63 | 9 from below |
| discussed | dicussed | (5) 63 | 8 from below |
| Secondary | Seeondary | (5) 66 | 18 |
| beginning | begnining | (5) 66 | 8 from below |
| इन्होंने | इन्होंनो | (5) 72 | 25 |
| अमेंडमेंट | मन्डमेंट | (5) 72 | 26 |
| बोर्ड | बोर्डज | (5) 74 | 8 |
| आबाओ-अजदाद | अबाओ-अजदाद | (5) 74 | 16 |
| ਗ਼ਬਨ | ਗ਼ਬਠ | (5) 81 | 10 from below |

| *Read* | *For* | *Page* | *Line* |
|---|---|---|---|
| बात | वात | (5) 82 | 18 |
| प्वायंट्स | प्वायंट्रँस | (5) 84 | 12 |
| क्योंकि | क्योंक | (5) 85 | 2 |
| वाली | बाली | (5) 85 | 8 |
| Finance Minister | Fiance Minister | (5) 86 | 7 from below |
| Delete 'की' occurring before 'इजाज़त' | | (5) 87 | 10 |
| बावजूद | बावजद | (5) 89 | 5 |
| के | की | (5) 89 | 6 |
| देंगे | दगे | (5) 89 | 9 |
| नैग्लिजैंस | नैग्लिजस | (5) 89 | 11 |
| लेने | लने | (5) 89 | 12 |
| गवर्नमेंट | गवर्नमट | (5) 89 | 22 |
| लेकिन | लकिन | (5) 89 | 23 |
| discusses | discuses | (5) 91 | 21 |
| रामायण | रामायाण | (5) 91 | 26 |
| सैन | मैन | (5) 96 | 1 |

# PUNJAB VIDHAN SABHA

*Friday, the 13th September, 1963*

*The Vidhan Sabha met in the Assembly Chamber, Sector 1, Chandigarh, at 9.00 a.m. of the Clock. Mr. Speaker ( Shri Prabodh Chandra ) in the Chair.*

## STARRED QUESTIONS AND ANSWERS

### SUPPLEMENTARIES TO* STARRED QUESTION NO. 3626

**ਬਾਬੂ ਅਜੀਤ ਕੁਮਾਰ :** ਕਲ੍ਹ ਇਸ ਸਵਾਲ ਦੇ ਜਵਾਬ ਵਿਚ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਦਸਿਆ ਸੀ ਕਿ 177 ਆਦਮੀਆਂ ਦੀ ਸਟਰੈਂਗਥ ਵਿਚੋਂ 33 ਆਦਮੀ ਸ਼ੈਡਿਊਲਡ ਕਾਸਟ ਦੇ ਲਏ ਗਏ ਹਨ । ਮੈਂ ਪੁਛਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ 33 ਵਿਚੋਂ ਕਿਤਨੇ ਆਦਮੀ ਕਲਾਸ IV ਵਿਚ ਹਨ ਤੇ ਕਿਤਨੇ ਸਵੀਪਰਜ਼ ਹਨ ?

**कर तथा राजधानी मंत्री :** इस के लिए सैपरेट नोटिस चाहिए, जितना सवाल पूछा गया था उस का जवाब दे दिया गया है।

**ਬਾਬੂ ਅਜੀਤ ਕੁਮਾਰ :** ਇਸ ਸਵਾਲ ਦੇ ਜਵਾਬ ਵਿਚੋਂ ਪਤਾ ਚਲਦਾ ਹੈ ਕਿ ਬਹੁਤ ਸਾਰੀਆਂ ਕੈਟੇਗਰੀਜ਼ ਐਸੀਆਂ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਇਕ ਵੀ ਸ਼ੈਡਿਊਲਡ ਕਾਸਟ ਦਾ ਆਦਮੀ ਨਹੀਂ ਹੈ । ਇਸ ਵਾਸਤੇ ਕੀ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਦਸਣਗੇ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਕੈਟੇਗਰੀਜ਼ ਵਿਚ ਸ਼ੈਡਿਊਲਡ ਕਾਸਟ ਦੀ ਰਿਪਰੈਜ਼ੇਂਟੇਸ਼ਨ ਪੂਰੀ ਕਰਨ ਲਈ ਗੌਰਮੈਂਟ ਕੀ ਕੀ ਕਦਮ ਉਠਾ ਰਹੀ ਹੈ ?

**मंत्री :** कैटेगरी नं० ग्राठ में 53 ग्रादमी हैं जिन में से 11 ग्रादमी शैड्यूल्ड कास्ट के लिए गए हैं। इस तरह से जो उन की परसेंटेज मुकर्रर की हुई है वह पूरी कर दी गई है। ग्रौर बाकी के लिए ग्रर्ज़ है कि ग्रब जो प्रोमोशनज़ होंगी उन के लिए हिदायात जारी कर दी गई हैं कि सारी वेकैंनसीज़ शैड्यूल्ड कास्टस को दी जाएं।

**ਬਾਬੂ ਅਜੀਤ ਕੁਮਾਰ :** ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਫ਼ਰਮਾਇਆ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਜਿਹੜੇ 11 ਆਦਮੀ ਲਏ ਗਏ ਹਨ ਉਹ ਸ਼ੈਡਿਊਲਡ ਕਾਸਟ ਅਤੇ ਬੈਕਵਰਡ ਕਲਾਸਿਜ਼ ਦੇ ਲਏ ਗਏ ਹਨ । ਮੈਂ ਪੁਛਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਹੜੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲਈ 21 ਫ਼ੀ ਸਦੀ ਰਿਜ਼ਰਵੇਸ਼ਨ ਮੁਕੱਰਰ ਕੀਤੀ ਹੋਈ ਹੈ ਇਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚੋਂ ਕਿਤਨੇ ਫੀ ਸਦੀ ਸ਼ੈਡਿਊਲਡ ਕਾਸਟ ਲੈਣੇ ਹੁੰਦੇ ਹਨ ਤੇ ਕਿਤਨੇ ਫੀ ਸਦੀ ਬੈਕਵਰਡ ਕਲਾਸਿਜ਼ ਦੇ ਲੈਣੇ ਹੁੰਦੇ ਹਨ ?

---

*Starred Question No. 3626 with reply appear in Punjab Vidhan Sabha Debates, Vol. II, No. 4, dated 12th September, 1963.

**ਖੇਤੀ ਬਾੜੀ ਅਤੇ ਭਲਾਈ ਮੰਤ੍ਰੀ** : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, 21 ਫੀ ਸਦੀ ਰਿਜ਼ਰਵੇਸ਼ਨ ਹਰੀਜਨ ਤੇ ਬੈਕਵਰਡ ਕਲਾਸਿਜ਼ ਲਈ ਮੁਕੱਰਰ ਕੀਤੀ ਹੋਈ ਹੈ ਜਿਸ ਵਿਚੋਂ 2 ਫੀ ਸਦੀ ਬੈਕਵਰਡ ਕਲਾਸਿਜ਼ ਲਈ ਹੈ ਤੇ 19 ਫੀ ਸਦੀ ਸ਼ਡਿਊਲਡ ਕਾਸਟਸ ਲਈ ਮੁਕੱਰਰ ਕੀਤੀ ਹੋਈ ਹੈ । ਜੇਕਰ 19 ਫੀ ਸਦੀ ਹਰੀਜਨ ਨਾ ਮਿਲਣ ਤਾਂ ਬਾਕੀ ਬੈਕਵਰਡ ਕਲਾਸਿਜ਼ ਦੇ ਆਦਮੀਆਂ ਵਿਚੋਂ ਲੈਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਫੀ ਸਦੀ ਪੂਰੀ ਕਰ ਲਈ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ।

**ਬਾਬੂ ਅਜੀਤ ਕੁਮਾਰ** : ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਦਸਿਆ ਹੈ ਕਿ 11 ਆਦਮੀ ਜਿਹੜੇ ਲਏ ਗਏ ਸਨ ਇਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚੋਂ 4 ਸ਼ੈਡਿਊਲਡ ਕਾਸਟ ਦੇ ਸਨ ਤੇ ਬਾਕੀ ਬੈਕਵਰਡ ਕਲਾਸਿਜ਼ ਦੇ ਸਨ । ਇਕ ਪਾਸੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਇਹ ਦਸਿਆ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਕੈਟੇਗਰੀ ਵਿਚ ਸ਼ੈਡਿਊਲਡ ਕਾਸਟਸ ਦੀ ਰਿਪਰੈਜ਼ੈਂਟੇਸ਼ਨ ਪੂਰੀ ਹੋ ਗਈ ਹੈ । ਮੈਂ ਪੁਛਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਦਾ ਕਿਹੜਾ ਜਵਾਬ ਠੀਕ ਹੈ ?

**एक्साइज़, टेकसेशन तथा राजधानी मंत्री** : मैं न तो जवाब में यह कहा है के 11 के 11 ही शडयूल्ड कास्ट लिए हैं।

**Babu Ajit Kumar** : I challenge this statement.

**Mr. Speaker** : The hon. Member has other remedies. Throwing challenges in the House will not do. If he is very sure of himself he should convince me and I will see what can be done.

---

DAMAGE CAUSED BY RAINS IN TEHSIL HANSI, DISTRICT HISSAR

*3824. **Shri Amar Singh** : Will the Minister for Irrigation and Power be pleased to state—

(a) the total estimated damage caused by the heavy rains durin the month of August, 1963, in tehsil Hansi, district Hissar;

(b) whether it is a fact that damage has been caused due to the non-existence of syphons and pumping stations at a number of places on Petwar Distributary and Hissar Major ;

(c) if the reply to part (b) above be in affirmative, whether Government are constructing any new syphons and pumping stations for draining out the flood water in the said tehsil; if so, the number of syphons and pumping stations that are proposed to be constructed together with the names of places at which and the time by which these are likely to be constructed;

(d) the details of the steps being taken by Government at present for checking waterlogging caused by the canals, rains and floods?

**Chaudhri Ranbir Singh** : (a) The damage is being assessed.

(b) No.

(c) Question does not arise.

---

**Note*.—Additional reply to Starred Question No. 3824 received from the Goveornment has been printed in the Appendix.

(d) Three Pumping Stations along Hissar Major Distributary and three along Petwar Distributary have alreay been installed, which are functioning efficiently.

**श्री अमर सिंह** : क्या वज़ीर साहब बताएंगे कि क्या यह सही बात है कि गंगन खेड़ी के पास कोई साइफन न होने की वजह से और नाला गंगन खेड़ी से शेखपुरा तक डिसकन्टीन्यू कर देने के कारण, हर साल गंगन खेड़ी के चारों तरफ 5, 5 और 6, 6 फुट पानी खड़ा हो जाता है और आज भी खड़ा है ?

**Mr. Speaker** : The hon. Member should try to get information. He should not give information.

**Shri Amar Singh** : All right, Sir. क्या मंत्री महोदय बतलाएंगे कि शेखपुरा की तरफ उस नदी में कोई साइफन न होने के कारण वहां गंगन खेड़ी के पास पांच पाँच, छ: छ: फुट पानी भर जाता है ?

**मंत्री** : गंगन खेड़ी का पानी निकालने के लिए वहां पर 41 क्यूसेक्स का एक पम्पिंग सैट लगाया हुआ है, जो कि काम कर रहा है ।

**श्री अमर सिंह** : यह गलत है । वहां पर 16 क्यूसेक्स पानी निकालने के लिए एक पम्पिंग सैट जो 100 हारस पावर के इंजन से चलता है लगाया हुआ है। मैं इस जवाब को चैलेंज करता हूं । क्योंकि एस० डी० ओ० नहर वाला ज्यादा पानी नहीं निकालने देता—बन्द भी करवा देता है ।

**Mr. Speaker** : Here too I have to say what I have said in the case of a question put by Shri Ajit Kumar. I have to accept what the Minister says. If the hon. Member has anything to the contrary he should convince me and I will take up the matter with the Minister concerned.

**श्री अमर सिंह** : क्या मंत्री महोदय यह फरमाएंगे कि क्या यह हकीकत है कि अक्तूबर, 1962, में ज़िला हिसार के डी० सी० ने सुलपानी, पाली और माजरा गांव के पानी को निकालने के लिए वहां एक पम्पिग सैट लगाने की प्रपोज़ल इन के पास भेजी थी ?

**मन्त्री** : इस सवाल के लिए नोटिस चाहिए ।

**Shri Amar Singh** : I had put a specific question and it is this. Is it a fact that damage has been caused due to the non-existence of syphons and pumping stations at a number of places on Petwar Distributary and Hissar Major ? Sir, the question of giving separate notice in this case does not arise.

**श्री अध्यक्ष** : सवाल के इस पार्ट का जवाब उन्हों ने दे दिया है । आप ने पूछा था कि क्या साइफन न होने के कारण वहां नुकसान हुआ है और इस के जवाब

[श्री अध्यक्ष]

में उन्हों ने कहा है कि नहीं हुआ । (The hon. Minister has already replied to this part of the question. The hon. Member wanted to know whether damage had been caused due to the non-existence of syphons etc., and he has replied in the negative.)

**श्री अमर सिंह** : स्पीकर साहब, मैं ने तो पूछा है कि क्या डी० सी० हिसार ने वहां कुछ पम्पिंग सेट लगाने की प्रापोज़ल भेजी थी ? इस का जवाब नहीं दिया गया।

**Mr. Speaker** : No please. Next question.

**श्री अमर सिंह** : स्पीकर साहब, मुझे इस बारे में कुछ सप्लीमेंट्रीज़ पूछ लेन दें । मिनिस्टर साहब सवाल का जवाब तो दे नहीं रहे.......

**श्री अध्यक्ष** : आर्डर प्लीज़, मैं ने अगला सवाल काल कर लिया है । अगर इस तरह से इतने २ सप्लीमेंट्रीज़ पूछने की इजाज़त दी जाए तो यह सवाल कैसे खत्म हो सकते हैं ? आज पांचवां दिन हो गया है और अभी 9 तारीख की लिस्ट चल रही है । ( Order, please. I have already called the next question. How will the question lists for the Session be completed, if on each question so many supplementaries are allowed. Today is the fifth sitting of the Vidhan Sabha and we have not yet completed the list for the 9th September, i.e., the first sitting.)

**श्री अमर सिंह** : स्पीकर साहब, वह बड़ा वाटर-लाग्ड एरिया है, उस के बारे में मेरा हक है कि सवाल पूछूं ।

**Mr. Speaker** : The hon. Minister has already replied to the question asked by the hon. Member. He is not being deprived of his right to put supplementary questions during the Question Hour.

**श्री अमर सिंह** : स्पीकर साहब, यह बड़ा ज़रूरी मामला है । वहां साइफन नहीं लगाया गया जिस की वजह से वह इलाका वाटर-लाग्ड हो गया है ।

**Mr. Speaker** : The hon. Member is wasting the time of the House. I cannot permit it. Syphon is not a matter which concerns the whole State.

**श्री अमर सिंह** : स्पीकर साहब, वहां वाटरलागिंग हो गई है । लोग बड़े परेशान हैं और उस बारे में न कल मंत्री महोदय ने अपनी स्टेटमैंट में कोई ज़िक्र किया था और अब आप सवाल भी नहीं पूछने दे रहे ।

**Mr. Speaker** : There is going to be a discussion on floods. इस बारे में आप उस वक्त जो दिल चाहे बोल लेना । (There is going to be a discussion on floods. The hon. Member may mention these things to his satisfaction at that time. )

**श्री अमर सिंह** : स्पीकर साहब, हमारे इलाके के लिए तो यह ज़िन्दगी और मौत का स्वाल है......

**Mr. Speaker :** What can I do about it ?

**श्री अमर सिंह** : हमारे लिए ज़िन्दगी और मौत का स्वाल है । मिनिस्टर साहब जवाब देना नहीं चाहते और आप पर्मिट नहीं कर रहे और मिनिस्टर साहिब हंस रहे हैं, इस लिए मैं प्रोटेस्ट करता हूं और वाक-आउट करता हूं ।

(At this stage Shri Amar Singh staged a walk-out.)

**श्री अध्यक्ष** : आप वापस आ जाएं । शायद आप ने मेरे ख्याल में बस की सीट बुक करवा रखी है, इस लिए आप जा रहे हैं और प्रोटेस्ट कर के नहीं जा रहे । (The hon. Member may please return to his seat. Perhaps he has got a seat reserved. in the bus. That is why he is leaving the House and not staging a walk-out as a protest.)

---

TRAINING OF CHOES IN GAGRET AND AMB BLOCKS IN HOSHIARPUR DISTRICT

*3590 **Pandit Mohan Lal Datta** : Will the Minister for Irrigation and Power be pleased to state whether any steps were taken to train any Choe in Gagret and Amb Blocks in Hoshiarpur District during the year 1962-63 to prevent erosion of land and destruction of crops ; if so, the details of schemes, if any, together with the progress made on each scheme and the results achieved?

**Chaudhri Ranbir Singh** : Yes. Training works with the help of stone armoured spurs have been carried out on Soan Nadi at Oel and Mubarkpur near Amb and Gagret in Hoshiarpur District.

A geological reconnaissance survey of Amb Block in Hoshiarpur District for minor irrigation has been carried out.

**पण्डित मोहन लाल दत्त** : मेरा प्रश्न था कि चोओं के बारे में क्या स्कीम बनाई गई है लेकिन इन्हों ने जो जवाब दिया है वह शायद स्वां नदी के बारे में है। मेरा स्वाल डेफिनिट है जिस में मैं ने पूछा है कि दोनों बलाक्स में कौन २ से चोओं को ट्रेन करने के लिए स्कीम हाथ में ली हुई है ?

**Irrigation and Power Minister** : I have stated in the reply that training works with the help of stone armoured spurs have been carried out on Soan Nadi........

**पंडित मोहन लाल दत्त** : यह तो स्वां नदी बारे बताया है, चौग्रों बारे भी बताएं ?

**मन्त्री** : दौनों चीज़ें कर रहे हैं । यह दोनों इन्टर-लिन्कड हैं ।

**पंडित मोहन लाल दत्त** : बदकिस्मती से मन्त्री महोदय हरियाना से ताल्लुक रखते हैं । इन को पता नहीं कि हमारे इलाके में क्या हालत है ।

**श्री अध्यक्ष** : I do not think he is ready with details. आप इन से मिल लें और सारी बात बता दें, यह आप को सैटिसफाई कर देंगे । (I do not think he is ready with details. The hon. Member may see him and he will be able to satisfy the hon. Member.)

**Pandit Chiranji Lal Sharma** : The hon. Member has just now remarked that unfortunately the hon. Minister belongs to Hariana. Is it a misfortune to be born in Hariana ?

**पंडित मोहन लाल दत्त** : नहीं, मेरा मतलब यह था कि इन को हमारे हां के हालात का पता नहीं ।

**Mr. Speaker** : I would like to have the permission of the House to limit the number of supplementary questions to five in the case of an ordinary question and to a little larger number in the case of an important question. I am suggesting this because we have not been able to complete in five sittings the List of Questions for one day. Have I the permission of the House to fix this limit ?

(*The House agreed to it*)

**पंडित मोहन लाल दत्त** : क्या मन्त्री महोदय को इतलाह मिली है कि ऊना तहसील के अन्दर भी फलड्ज़ से नुकसान हुआ है ? जिस तरह मैदानी इलाकों के अन्दर इन को रोकने के लिए स्कीमें बनाई गई हैं क्या उस इलाके के लिए भी बनाई गई हैं ?

**मन्त्री** : जनाब, नसराला चो भी हुशयारपुर में ही है और स्वां भी एक चो ही है । मैं ने कहा है कि जानकारी की जा रही है और जो काम हुआ है वह बता दिया है ।

**पंडित मोहन लाल दत्त** : अगर मैं यह कहूं कि जो बांध स्वां नदी वगैरह पर बनाए गए हैं वह बह गए हैं तो क्या मन्त्री महोदय इस बारे में तहकीकात करेंगे ?

**श्री अध्यक्ष** : यह सवाल पैदा नहीं होता। आप इन से मिल लें। यह आप की डिफीकल्टीज़ रीमूव करने की कोशिश करेंगे। (This supplementary does not arise. The hon. Member may see the hon. Minister who will try to remove his difficulties.)

**मन्त्री** : अगर कोई फैक्टस होंगे।

**चौधरी बालू राम** : क्या वज़ीर साहिब को पता है कि हुशयारपुर में नसराला चो और स्वां के इलावा और भी कोई चो हैं ?

**मन्त्री** : जी हां, बहुत हैं।

---

IRRIGATION FACILITIES IN GAGRET AND AMB BLOCKS IN DISTRICT HOSHIARPUR

*3589. **Pandit Mohan Lal Datta** : Will the Minister for Irrigation and Power be pleased to state whether there is any proposal under the consideration of Government to provide Irrigation facilities in Gagret and Amb Blocks in district Hoshiarpur by installing tube-wells and executing Minor Irrigation Schemes; if so, the details thereof together with the stage at which it is at present and the approximate time by which it is likely to be finalised ?

**Chaudhri Ranbir Singh** : Yes, Minor Irrigation Schemes are being investigated in these areas. No details can be given as the schemes are yet under investigation and it is uncertain when these investigations would be completed.

**पंडित मोहन लाल दत्त** : क्या मन्त्री महोदय यह बताएंगे कि वह कौन कौन से गांव हैं जहां पर यह माइनर स्कीमें चालू की हैं ?

**श्री अध्यक्ष** : इन्होंने कहा है कि यह अभी फाइनेलाईज़ नहीं हुई। (The hon. Minister has stated that the schemes have not been finalised so far.)

---

CHANNELIZATION OF RIVER BETWEEN NANGAL AND RUPAR

*3665. **Shri Surinder Nath Gautam** : Will the Minister for Irrigation and Power be pleased to state whether there is any scheme under the consideration of Government to channelise the river between Nangal and Rupar; if so, the time by which the said scheme is expected to be finalized and implemented ?

**Chaudhri Ranbir Singh** : No. The question of time does not arise.

---

EMBEZZLEMENT IN RAJASTHAN CANAL PROJECT

*3749. **Shri Ram Kishan** : Will the Minister for Irrigation and Power be pleased to state whether Government has recently detected any embezzlement involving lakhs of rupees in the Rajasthan Canal Project, if so, the details thereof and the action, if any, taken in the matter ?

**Chaudhri Ranbir Singh** : (a) No.

(b) Does not arise.

**श्री राम किशन** : क्या मन्त्री महोदय बताएंगे कि क्या ऐसी कोई खबर अखबारों में छपी है और इन के सामने कटिंग पेश हुई ?

**मन्त्री** : जी हां, यह ख़बर तीन अगस्त के ट्रिब्यून में छपी थी।

**श्री राम किशन** : अगर यह इन के नोटिस में आई थी तो क्या इन्होंने इस को कन्ट्राडिक्ट किया ?

**मन्त्री** : इस की कोई आवश्यकता नहीं समझी गई, मगर इस को ध्यान में रखते हुए जवाब दिया गया है ।

**श्री राम किशन** : मन्त्री महोदय ने कहा है कि इस को कन्ट्राडिक्ट करने की आवश्यकता नहीं समझी गई । इस ऐम्बैज़लमैंट के केस के बारे में खबर सारे अखबारात में निकली थी, तो क्या वजह थी कि इस को कन्ट्राडिक्ट करने की ज़रूरत महसूस नहीं की गई ?

**श्री अध्यक्ष** : ख़बरें तो रोज़ छपती ही रहती हैं । अगर वह जवाब देना शुरू कर दें तो यह और तो काम ही न कर सकें । (Such news-items appear in the Press daily. If the hon. Minister were to contradict them then he would not be able to do anything else.)

**Shri Ram Kishan** : Sir, a news item about a serious case of embezzlement has appeared in the Press.

**श्री अध्यक्ष** : ऐम्बैज़लमैंट का केस कोई सीरियस नहीं होता । (हंसी) (A case of embezzlement is not a serious matter.) (Laughter)

---

GHAGGAR RIVER DISPUTE

*3748. **Shri Ram Kishan**: Will the Minister for Irrigation and Power be pleased to state whether any correspondence or meeting has recently taken place between the Union Government, Rajasthan Government and Punjab Government regarding Ghaggar River Dispute; if so, the details thereof and the decisions taken in this respect ?

**Chaudhri Ranbir Singh** : Yes. Prolonged correspondence has taken place.

2. A meeting fixed for the purpose by the Government of India was postponed. Efforts are being made to finalize the matter.

**श्री राम किशन** : मन्त्री महोदय ने कहा है कि घघर के सम्बन्ध में मीटिंग पोस्टपोन कर दी गई । मैं इन से पूछना चाहता हूं कि क्या घघर डिस्पयूट के सम्बन्ध में राजस्थान, दिल्ली और पंजाब गवर्नमैंट्स में पिछले साल कोई मीटिंग हुई ? अगर नहीं हुई तो क्यों नहीं हुई ?

**मन्त्री** : स्पीकर साहिब, इसी सिलसिले में हिन्दोस्तान के इरीगेशन ऐंड पावर मिनिस्टर, राजस्थान के मिनिस्टर, चीफ इंजनियर और ऐडीशनल चीफ इंजनियर आज चंडीगढ़ आए हुए हैं । वह पंजाब के इंजनियरज़ और मेरे साथ इस सिलसिले में बात-चीत करेंगे ।

**श्री अध्यक्ष** : चौधरी साहिब, आप ने उन को बताना था कि how deeply our people feel about this matter. आज अगर वह यहां गैलरी में होते तो अच्छा था । (The hon. Minister would have done well to communicate them how deeply our people feel about this matter. It would have been better if they were here in the gallery today.)

**मन्त्री** : जनाब, वह इसी सिलसिले में साइट देखने गए हैं ।

**श्री राम किशन** : वज़ीर साहिब ने कहा है कि यह सारे लोग बातचीत करने के लिए आए हैं । क्या मन्त्री महोदय के नोटिस में यह बात आई है कि लोक सभा में सैंटरल इरीगेशन मिनिस्टर ने स्टेटमैंट दी है कि राजस्थान सरकार ने इस बारे में एक स्कीम सबमिट की है । क्या इस सम्बन्ध में कोई स्कीम पंजाब सरकार के ज़ेरे ग़ौर है या उन्हों ने राजस्थान सरकार से कनसलटेशन इस सिलसिले में किया है ?

**मन्त्री** : पंजाब की 15 करोड़ और राजस्थान की पौने पांच करोड़ की स्कीम है जो हिन्द सरकार के पास है । आज ही सैंटरल पावर मिनिस्टर ने मुझे बताया है कि सोमवार को लोक सभा में घघर के बारे में डिसकशन होगी ।

**श्री राम किशन** : मैं ने पहले भी सवाल किया था कि आया इस सम्बन्ध में राजस्थान सरकार, भारत सरकार और पंजाब सरकार में कोई मीटिंग हुई थी?

**मन्त्री** : मीटिंग्ज़ तो होती रहती हैं, मगर खास इसी पर्पज़ के लिये कोई मीटिंग नहीं हुई । दूसरी मीटिंगों में घघर डरेनेज का ज़िक्र आता रहा है ।

———

## EXTENSION OF DANG MINOR AND BALIYALI MINOR OF DISTRICT HISSAR

***3847. Shri Jagan Nath** : Will the Minister for Irrigation and Power be pleased to state whether there is any proposal under the considera-tion of Government to extend the Dang Minor and Baliyali Minor in district Hissar; if so, the time by which it is likely to be implemented?

**Chaudhri Ranbir Singh** : No.

**श्री जगन्नाथ** : जनाब, वज़ीर साहिब ने, आराम से कह दिया है 'नो' । मैं पूछना चाहता हूं कि क्या रूकावट पड़ी थी कि यह एक्सटेन्शन नहीं की जा सकी ?

**मन्त्री** : पानी की कमी की वजह से एक्सटेन्शन नहीं की गई ।

**श्री जगन्नाथ** : इन्हों ने पानी की कमी के कारण नहीं बताए और कह दिया "नो" ।

**मन्त्री** : आप ने जो पूछा था उसका ही जवाब देना था ।

---

## PERMISSION TO ENGINEERS OF IRRIGATION DEPARTMENT TO APPEAR IN THE UNION PUBLIC SERVICE COMMISSION ENGINEERING EXAMINATION

***3813. Shrimati Om Prabha Jain** : Will the Minister for Irrigation and Power be pleased to state—

(a) whether it is a fact that permission was granted to Engineers working in the Irrigation Department of the Punjab Govern-ment for appearing in the Engineering Examination conducted by the Union Public Service Commission last year ;

(b) if the reply to part (a) above be in the affirmative whether similar permission has been granted this year also, if not, the reasons thereof ?

**Chaudhri Ranbir Singh** : (a) Yes.

(b) No. In view of the great demand of the Defence Depart-ment for Engineering, taking into consideration the requirements of the State it has been decided not to spare our Engineers for the Civil posts. However, the matter is being reconsidered.

Sir, the latest position is that we have taken a decision to permit them.

---

## CONTRACT WORK ON DRAIN NO. 8

***3784. Comrade Ram Piara** : Will the Minister for Irrigation and Power be pleased to state—

(a) whether the Minister for Irrigation and Power and Chief Engineer Drainage, received any letter/representation regarding Drain No. 8 from any Legislator of Karnal District, drawing

सुप्रीम कोर्ट पर से डिसमिस कर दिया जाए । इस के सिवा और इन के पास कोई रास्ता नहीं जिस से इन का बचाव हो सके । अगर किसी चपरासी के खिलाफ ऐसी बात हो जाए, स्ट्रिक्चर्ज़ पास हो जाएं फिर चाहे वह माइनौरिटी जजमैंट हो या मेजारिटी जजमैंट मगर जो ऐक्सैप्टिड जजमैंट है उस को तो मानना ही पड़ेगा और सरकार उस चपड़ासी को बहाल नहीं रख सकती अगर कानून ने एक चपड़ासी को नहीं रखा जा सकता तो यह समझ नहीं आता कि एक चीफ मिनिस्टर को कैसे बचा कर रखा जा सकता है फिर भले ही सौ होम मिनिस्टर स्टेटमैंट दें । जनता के दिमाग से इस बात को निकाला नहीं जा सकता कि यहां का मुख्य मन्त्री मैलाफाइड नज़रिए से काम करता है, बदला लेने की भावना से काम करता है, वह अपराधी है और मुख्य मन्त्री की कुर्सी पर बैठा है जहां पर वह बैठ नहीं सकता । इस लिये मैं चाहता हूं कि अगर यह ईमानदारी दिखाना चाहते हैं तो फौरन इस मिनिस्ट्री को डिसमिस कर दिया जाए (तालियां) और अगर ऐसा नहीं किया जाता तो ईस हाउस को चाहिए कि वह ख्याल रखे कि उस ने इस देश में डैमोक्रेसी को आगे बढ़ाना है, इस में कुछ कन्ट्रीब्यूशन करनी है । मुख्य मन्त्री तो एक जायेगा तो दूसरा आ जायेगा—मगर हम ने इस देश में कुछ कन्वन्शन्ज़ कायम करनी हैं जो कि हज़ारों सालों तक चलेंगी और उस को आने वाली हमारी सन्तान याद करेगी । इन्हीं कन्वैन्शन्ज़ पर यहां डैमोक्रेसी चलेगी ।

मैं इस हाउस के सामने अपील करूंगा कि अगर यह आज डैमोक्रेसी को ठीक ढंग से नहीं चला सकते और इस तरह के सुप्रीम कोर्ट के फैसले की कदर नहीं कर सकते और पुरानी कन्वेन्शन्ज़ को कायम न रखते हुए सुप्रीम कोर्ट के फैसले को इस तरह नष्ट कर देने वाले सरदार प्रताप सिंह कैरों को गद्दी पर कायम नहीं रहने देना चाहिए । यह बहुत नैरो और संकीर्ण नज़रिया है । आज गद्दी कायम रख कर देश की सब से अच्छी न्यायालय की तोहीन की जा रही है ।

स्पीकर साहिब, आज हमारे श्री हरबंस लाल जी जो कि स्टेट मिनिस्टर रहे हैं और जिन्होंने बड़ी भारी कुरबानी की है कि मन्त्री मंडल से अस्तीफा दिया और शायद अब फिर ताक में हों और मौका ढूंढते हों उन्होंने सफाई पेश करते हुए कहा कि इस अपोजीशन के नज़रिए अलग, अलग, इस की पालिसी अलग और इन के एक्शन अलग ; तो यह कैसे मन्त्रि-मण्डल के विरुद्ध अविश्वास का प्रस्ताव ले आए । यह ठीक है कि हमारा दृष्टिकोण अलग अलग है तो यह कोई जस्टीफिकेशन नहीं कि यह प्रस्ताव नहीं लाना चाहिए। इस तरह से क्या बेइमानियों को छुपाया जा सकता है या इस तरह की बुराइयां जो आज आ गई हैं उन्हें पनपने दिया जा सकता है ? हमारे दृष्टिकोण अलग हैं । हमारी भी बहुत सी पार्टियां हैं और उन के नज़रिए और प्रोग्राम अलग हैं । लेकिन यह प्रस्ताव इस बात का सबूत है कि आज इस तरह की एक क्रांति आ रही है और लोगों को सोचने के ढंग में परिवर्तन आ रहा है । आज विचार धारा बदल रही है और इस तरह की भ्रष्ट वज़ारत को उखाड़ बाहर करने के लिए मजमूई तौर पर आज खड़े हो रहे हैं । इस तरह की वज़ारत को गिराने के लिए आज अपने तमाम डिफरेन्सिज़ को एक तरफ रख कर एक हो गए हैं । सब चाहते हैं कि यह वज़ारत न रहे । यह अपोज़ीशन पार्टियां एक हो कर इस बात की आवाज़ बुलन्द कर रही हैं कि यह वज़ारत न रहे जिस में बेईमानी है । यह एक असूल की चीज़ है कि जिस वज़ारत ने हर तरह का कुरपशन का लाईसैंस ले रखा हो उसे गिराना ही चाहिए । इन्होंने जो पार्टी अलायन्सिज़ किए वह कौन नहीं

[डाक्टर बलदेव प्रकाश]

जानता। आज इस वज़ारत में इतनी गिरावट आ गई है कि नाली में गिरने के बराबर है। फिर कांग्रेस की वज़ारतों ने कहां पर अलायन्सिज़ नहीं किए? मुस्लम लीग से, सोशलिस्ट पार्टी से, डी.एम.के. से और न जाने किस किस से अपनी ताकत और पावर को कायम रखने के लिए अलायन्सिज़ किए। उस वक्त यह नज़रिया कहां था? क्या उस वक्त श्री हरबंस लाल जी को ख्याल न आया। और अगर आज इस सरकार और इस चीफ मिनिस्टर की बुराइयों को प्रगट करने के लिए, इन की करतूतों और बेइमानियों पर से पर्दा फाश करने के लिए अपोज़ीशन पार्टियां मिल गई हैं तो यह क्या बुरी बात है। फिर यह एकता एक एतहासिक एकता है और इस बात का सबूत है कि तमाम आपोज़ीशन इस मन्त्रि मण्डल को नीचे लाने के लिए एक हैं। आप यह बात नोट कर लें कि कोई भी आपोज़ीशन पार्टी इस तरह की बददियानत हकूमत को बरदाश्त नहीं कर सकती। हम तो चहाते हैं कि यह कैबिनट समाप्त हो ताकि इनकी करतूतों का लोगों को भी पता लगे और फिर यह लोगों के सामने जाएं और दुबारा इलैक्शन करवाएं। आज पंजाब की हालत केरल से अच्छी नहीं। आप जानते हैं कि किस तरह वहां पर मिड-टर्म इलैक्शन करवाएं गए। यहां तो हालत और भी बुरी है। सारी की सारी बात इकट्ठी हैं मैं दावे के साथ कह सकता हूं कि हमारा इस सरकार को चैलेंज है कि वह मिड-टर्म इलैक्शन करवाएं और अपने अलग अलग नज़रिए पेश करें और अपनी करतूतों के बारे में लोगों को बताए कि हम ने यह कुछ किया है और इस लिए हमें वोट दो। जनता समझ चुकी है कि आज किस तरह की हकूमत है और आप ही देख लें कि किस तरह इस मिनिस्ट्री का जनाज़ा निकलता है। (विघ्न)

यह बाई इलेक्शन का ज़िक्र करते हैं; लेकिन मिड-टर्म इलैक्शन होनी चाहिए। यह अपने लीगल एक्सपर्टस से सलाह कर लें। पहले जो इन्हें सुझाव दिया गया वह ला मिनिस्ट्री ने ठीक तरह से नहीं दिया था और वह मान गए हैं कि गलती कर बैठे हैं। (विघ्न)

स्पीकर साहिब, मैं कुरप्शन का ज़िक्र करूं। कुरप्शन के बारे में कहा जाता है कि बहुत है। स्पीकर साहिब, आप अन्दाजा लगाएं कि किस तरह आज कुरप्शन बढ़ी हुई है। पंजाब के अन्दर कोई भी काम नहीं जो कैरों साहिब के लड़कों के हाथों में सीमित न कर दिया गया हो। आज किसी रिश्तेदार के नाम पर फैक्ट्रीज़, कोल्ड स्टोरेज़, मोटरों के लाइसेंस, परमिट, कोटे और एजेन्सियों, मैं किस किस का ज़िक्र करूं, कोई भी शोबा ऐसा नहीं जहां पर एक ही परिवार के मैम्बरों का हाथ न हो। अगर मैं किसी का नाम लूंगा तो यह शायद आप गैर मुनासिब बात कहेंगे लेकिन सारी कुरप्शन का आधार एक ही परिवार है और वह चीफ मिनिस्टर का परिवार है। इस लिए इस पर हाउस में डिस्कस करने की इजाज़त होनी चाहिए।

**Mr. Speaker :** There is no constitutional bar to one's having more than one cinema.

**डाक्टर बलदेव प्रकाश :** स्पीकर साहिब, कोई एक बात इस तरीके से की गई हो तो जाइज़ होती है। लेकिन यहां पर तो इन बातों की बहुत बड़ी लिस्ट है जो चीफ मिनिस्टर ने अपनी गद्दी को कायम रखते हुए अपने परिवार और रिश्तेदारों के लिए कीं। कोई ऐसा शेबा नहीं जहां इन के लड़के और रिश्तेदार न हों। आप वह लिस्ट देखें। मैं उस को पढ़ कर देता हूं कि कौन कौन से काम

हैं जो चीफ मिनिस्टर के लड़कों और रिश्तेदारों ने सम्भाल रखे हैं। मेरे पास वह फिगर्ज़ भी है कि मुख्य मन्त्री के पास पहले कितनी प्रापर्टी थी और अब कितनी प्रापर्टी है। इन के लड़कों और रिश्तेदारों के पास आज क्या कुछ है। आप, स्पीकर साहिब, यह लिस्ट देखें ––

(1) and (2) Two Bunglows in Civil Lines, Amritsar.
(3) and (4) Two Cinemas, i.e., 'Parkash' and "Nandan" at Amritsar.
(5) Cold Storage at Amritsar.
(6) Surinder Co-operative Farm at Tarn Taran, Amritsar District.
(7) Dhillon Co-operative Farm, Amritsar.
(8) Amritsar Friends House Building Society.
(9) Kairon Brick-Kiln Society.
(10) The National Motors (Agency for cars, trucks and buses of different makes), Amritsar.
(11) and (12) Two Brick-Kilns in village Kairon and Jaura, Amritsar District.
(13) Occupying Palatial (Muket) House, Amritsar.
(14) Cement Depot at Tarn Taran, district Amritsar.
(15) Huge loans in the names of the aforesaid and other societies and concerns from the Punjab Co-operative Banks.
(16) Steel, cement, timber and other building material by way of permits or by way of appropriations from Government Departments.
(17) National Motors at Jullundur.
(18) Gurdish Film Corporation, Jullundur.
(19) Another licence secured for another cinema at Ludhiana.

इस लिस्ट के अन्दर 34 आइटमज़ हैं। (विघ्न) मैं यह कहना चाहता हूं कि यह एक इंडीकेशन है इस बात की कि चीफ मिनिस्टर कुरप्ट है, यह मैंने इस लिए पढ़ दी, स्पीकर साहिब, कि एक आदमी ने अपने रिश्तेदारों को कैसे इस तरह की नाजायज़ रियायतें दे कर इतनी चीज़ें दे दीं और चीफ मिनिस्टर के रिश्तेदार तो दो तीन साल में ही करोड़ों रुपए के मालिक बन गए। जायदादें बना लीं, कारें, बंगले, मोटर एजेंसियां, लाइसेंस––यह डैमोक्रेसी का ढंग है। अगर यह कुरप्शन नहीं तो और क्या है?

**Mr. Speaker :** There is nothing wrong about owning these things.

**डाक्टर बलदेव प्रकाश :** स्पीकर साहिब, मैं आप को चीफ मिनिस्टर की कुरप्शन की कुछ मिसालें बताना चाहता हूं। कौन नहीं जानता कि एक सब से बड़े सिनमे की आकशन होती है और असूल के मुताबिक हाइएस्ट बिडर को वह सिनमा मिलना चाहिए। उसे गायब कर दिया जाता है और जो सैकण्ड हाइएस्ट बिड वाला है उसे वह सिनेमा साइट नहीं दी जाती। और कानून की अवहेलना करके, कानून को एक तरफ रख कर इस सिनेमा साइट की एक लाख और कुछ हज़ार की बिड को मंजूर नहीं किया जाता और फिर इनके रिश्तेदारों को नैगोसिएशन के ज़रिए वह सिनेमा साइट अलाट कर दी जाती है। अगर यह कुरप्शन नहीं तो कुरप्शन किस चिड़िया का नाम है? (शेम, शेम) फिर यहां पर ही बस नहीं। वह जगह किसी और काम के लिए इयरमार्क्ड थी। वहां पर कुआर्टर्ज़ बनने थे और गवनमैंट की नोटिफिकेशन भी थी पर इस चीफ मिनिस्टर साहिब की कुरप्शन का नमूना देखिए कि इस गवर्नमैंट नोटिफिकेशन को विदड्रा कर लिया गया और बगैर नकशा के बिल्डिंग खड़ी कर ली। नकशा म्यूनिस्पिल कमेटी में बाद में दिया जाता है। मेरे पास नकशा पास होने की डेट्स मौजूद हैं। अगर आप इस को कुरप्शन नहीं कहते तो कुरप्शन किस चिड़िया का नाम है?

[ डाक्टर बलदेव प्रकाश ]

और देखिए स्पीकर साहिब, यहां पर सिर्फ चीफ मिनिस्टर की ही बात नहीं। इस मन्त्रि मण्डल में कोई भी ऐसा मन्त्री नहीं जिसे त्याग मूर्ति कहा जा सके और जिसके बारे में कोई आरोप न हो। मैं ज्यादा डिटेल्ज़ में नहीं जाना चाहता। मुख्य मन्त्री को छोड़ दीजिए। दूसरे वज़ीर को लीजिए कि किस किस तरह उसने एक फिल्म कंपनी बना कर लाखों रुपए कमाए। फिर सीमेंट का काम और कई किस्म के ठेके अपने रिश्तेदारों को दे दिए। और न जाने कितने ही ऐसे कनसर्न्ज़ हैं जिन से उसके इन्ट्रस्ट जुड़े हुए हैं, लुध्याना में क्या कुछ नहीं किया गया। म नाम लूं तो आप कहेंगे कि पर्सनल हूं। लेकिन आज जनता का हरेक आदमी अच्छी तरह से जानता है कि इस सूबे के अन्दर इस मन्त्रिमण्डल ने कहां तक कुरप्शन फैला रखी है।

**Mr. Speaker :** Kindly speak without a sting. Owning of these things is not objectionable. If it is objectionable only then you can say that.

**डाक्टर बलदेव प्रकाश :** स्पीकर साहिब, मैं कुरप्शन के बारे में ज्यादा नहीं कहना चाहता क्योंकि मेरे पास इस के मुताल्लिक बहुत सी फिगर्ज हैं जिस के लिए बहुत ज्यादा टाईम की ज़रूरत है इस लिए मैं इन को यहीं पर छोड़ता हूं।

दूसरी बात जो मैं कहनी चाहता हूं वह यह है कि इस सरकार की पालिसी पूरी तरह से फेल हुई है। गरीब लोग टैक्सों के बोझ के नीचे दबे जा रहे हैं। ऐमरजैंसी के नाम पर लोगों से वसूल किया हुआ पैसा अपने लोगों पर खर्च करने में पानी की तरह बहाया जा रहा है। इस के इलावा, स्पीकर साहिब, यह सरकार चीज़ों के निरखों को कंट्रोल करने में बिल्कुल फेल हुई है। इस तरफ इंतज़ाम करने के लिए सरकार के पास बड़ी से बड़ी मशिनरी है। यह इस को दुगनी, तिगनी या इस से भी और ज्यादा बढ़ा सकती है। मगर इस सूबे की बदकिस्मती है कि जब से यह सरकार आई है, मार्कीट से कोई न कोई चीज़ ग़ायब ही रहती है। कभी मार्किट से चीनी गायब हो जाती है, कभी कोयला ग़ायब हो जाता है, कभी मिट्टी का तेल नहीं मिलता। ग़रज़े कि ऐसा सिलसला बना हुआ है कि कोई न कोई चीज़ ग़ायब ही रहती है। मैं कहता हूं कि सरकार इस मुआमले में अटरली फेल हुई है। मार्कीट की इस किस्म की हालत बनाई हुई है कि एक चीज़ का हल होता है और दूसरी के लिए समस्या खड़ी हो जाती है। इस का मूल कारण यह है कि सरकार की मशीनरी बड़ी नाकस है, जिस में कुरप्शन फैली हुई है। यही वजह है कि सरकार किसी भी चीज़ को चलाने में नाकामयाब हुई है। यह तो महज़ अपना काम चलाने की गर्ज़ से इन्होंने एक विशियस सर्कल बनाया हुआ है। वह एक खास हलका है जिस को चलाने की गर्ज़ से सरकार के सारे रिसोर्सिज़ इस्तेमाल किये जाते हैं।

**Mr. Speaker :** Kindly wind up now. The time is fixed.

**डा. बलदेव प्रकाश :** ऐट दि मोस्ट 5 मिनट्स और लूंगा, स्पीकर साहिब, मैं सिर्फ यह बात कहनी चाहता हूं कि लोगों के उपर टैक्सों का इतना बोझ है। मगर फिर भी सरकार के खज़ाने में पसे की कमी है। दरअसल सरकार का पैसा खर्च ही इस ढंग से किया जाता जैसे किसी ने अपने बैंकों में पैसा जमा करा रखा हो, जनता का इस से कोई सरोकार ही न हो। स्पीकर साहिब, मैंने कल एक ऐडजर्नमैंट मोशन दी थी, पता नहीं क्यों एडमिट नहीं हुई, आपने अखबारों में पड़ा होगा कि हमारे हां एक आई. सी. एस. आफिसर 4 साल सस्पड रहा। सरकार ने इस केस पर लड़ने के लिये लाखों रुपया खर्च किया। कई कई वकील किये और

जितना जितना वह मांगते गये यह अपने बाप दादा की कमाई समझकर, जनता के गाढ़े खून पसीने की कमाई का पैसा अपने गुनाहों को छुपाने की गर्ज़ से लगाते रहे। जब सुप्रीम कोर्ट ने सरकार के खिलाफ फैसला दे दिया तो इन को चाहिये था कि वह इस पर कायम रहती और कहती कि हम आप को 4 साल की तन्खाह भी देते हैं और जो इस के इलाउंसिज़ हैं वह भी देती और कहती कि We treat you as an officer on duty. मगर ऐसे नहीं किया। जनता से टैक्सों का निचोड़ा हुआ पैसा पहले तो इन्होंने बरबाद किया, सिर्फ इसी लिये कि वह अपने गुनाहों को छुपाना चाहते थे। इस तरह के ग़लत कदम उठाने वाली सरकार को कोई अधिकार नहीं कि वह मन्त्रिमंडल की कुर्सियों पर बैठे। जब इन से कहा गया कि आप जनता का पैसा खाहमखाह क्यों बरबाद कर रहे हैं तो इन्हों ने कहा कि रुपये का मेरे सामने कोई सवाल नहीं, मैं तो एक असूल के ऊपर लड़ रहा हूं। मगर कोर्टस में गुनाह साबत हुए और इस के खिलाफ स्ट्रिक्चर्ज़ पास हुए मैं तो कहता हूं यह तो कुछ भी नहीं, सुप्रीम कोर्ट में जो जो मुआमले गये हैं इन में और भी ज़्यादा स्ट्रिक्चर्ज़ आने वाले हैं।

एक बात मैं आपके सामने और रखनी चाहता हूं कि इन की अपने सूबे के लोगों के लिये कितनी हमदर्दी है। हमारे सूबे में बाढ़ आ गई। लोग अपने अपने घरों से निकल कर दरख्तों के नीचे आ गये। उन का सब कुछ तबाह हो गया, उन का सब कुछ बरबाद हो गया। यह मौका था जब कि उन को इमदाद देने की ज़रूरत थी। इस मौके की एक बात, स्पीकर साहिब, मैं आपके ध्यान में लाना चाहता हूं कि ऐन इस मौका पर हमारे मुख्य मन्त्री जी एक लाख लोगों की फौज दिल्ली ले जाने की सोच रहे थे, पंडित जी की हौसला अफजाई के लिये। यहां पर बाढ़ आई और मुख्य मन्त्री जी के दिमाग़ का दृष्टिकोण ऐसा है कि वह अपनी एक लाख की फौज लेकर दिल्ली जा रहे हैं। इन के दिमाग़ में यह बात नहीं आई कि मेरे सूबे की क्या हालत है और मैं इस सूबे के लोगों को ले जाकर दिल्ली की गलियों में यह नारे लगाऊं कि पंडित नेहरू जिंदाबाद। यह इस बात को समझाने की कोशिश करें। मुख्य मन्त्री जी एक बड़े अच्छे बजुर्ग हैं। इन से कोई पूछे कि आखिर यह ग़लत बात आपके दिमाग़ में आ कैसे गई। अगर किसी ने इनको आकर कहा कि आप ऐसा ग़लत स्टेप न उठायें तो इन्होंने उसे कैपिटलिस्ट्स का एजेंट कहा। मैं इन से अब यह बात कहूंगा कि यह दिल्ली जाकर पंडित जवाहर लाल नेहरू जिंदाबाद कहने को तैयार हुये तो क्या यह कैपिटलिस्ट मैंटलिटी के एजेंटों से कम हैं? क्या यही इन का असूल है कि जिसे चाहो कान से पकड़ कर अन्दर बन्द कर दो और जिसे चाहो छोड़ दो? कांग्रेस के अंदर इन के इतने समझदार साथी हैं:---श्री दुर्गा दास, सरदार ज्ञान सिंह राड़ेवाला, सरदार गुरदयाल सिंह ढिल्लों और श्री हरद्वारी लाल जिन्होंने मुख्य मन्त्री को बेहद समझाने की कोशिश की मगर इन्होंने किसी की नहीं सुनी। आखिर जलूस के नाम पर जगह जगह से पैसा इकट्ठा किया तो क्या यह पैसा इककट्ठा करने के लिये मुख्य मन्त्री ने एक चाल की थी; क्या यह सटंट था?

ਮੁੱਖ ਮੰਤ੍ਰੀ : ਜੇ ਮੈਂ ਜਨ ਸੰਘ ਵਿਚ ਹੁੰਦਾ ਤਾਂ ਜ਼ਰੂਰ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਰਦਾ (ਹਾਸਾ)

**ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਚਰਨ ਸਿੰਘ** : ਹੋਰ ਤੁਸੀਂ ਇਹ ਪੈਸੇ ਨਰਮਾ ਵੇਚ ਕੇ ਇਕੱਠੇ ਕੀਤੇ ਹਨ?

**डाक्टर बलदेव प्रकाश:** इस के बाद मैं एक बात और यहां पर कहनी चाहता हूं कि ऐमरजैंसी का नाम लेकर इन्होंने इस सिचुएशन को एक्सपलायट किया है। मैं यह चीज़ विश्वास के साथ कहता हूं कि अब औरतों सब कुछ ऐमरजैंसी के नाम पर जाता रहा ; अगर कोई चीज बची है तो कौम का कैरेक्टर बचा है अगर अब इस पर और बोझ डाला गया तो यह करैक्टर भी फ़ेल हो जायेगा। आज हालत यह है कि हम एक हानिकारक दुश्मन का मुकाबला करने के लिये खड़े हुए हैं। मगर हम देखते हैं यह सरकार लोगों की कमज़ोरी दूर करने में इन की ज़रूरियात पूरी करने में, भूख दूर करने में 100 प्रतिशत फेल हुई है। इस सरकार ने कोई भी ऐसा काम नहीं किया जो जनता के हित का हो। मैं यहां पर यही कहूंगा कि इनके हाथों से आज जनता का एक एक आदमी तंग है। मुख्य मन्त्री और इस की सरकार को अपनी गद्दियां छोड़ देनी चाहिये। अब तो हालत और भी बद से बदतर होती जा रही है। इन के खिलाफ सुप्रीम कोर्ट के जजमैंट आ गये हैं, फिर भी यह आंख नहीं खोलते बल्कि लोगों पर और टैक्सिज़ लगाते जा रहे हैं। हर जगह मुख्य मन्त्री और इस की मशीनरी की इंटरफीअरैंस हैं। लोगों के साथ कोई फ़ेअरली ट्रीटमैंट नहीं होता, ना ही लोगों को कोई सहूलियात ही दी गई हैं ; इस लिये मैं इस मन्त्रिमंडल को इम्पीच करता हूं। बेहतर यही है कि यह सब अपने आप गद्दियां छोड़ दें वरना इस सूबे के हर कोने से, हर शहर से और हर गली कूचे से यही आवाज़ आयेगी कि मुख्य मन्त्री जी गद्दियां छोड़ दो।

*[Deputy Speaker in the Chair]*

**श्री यशपाल (जालन्धर):** डिप्टी स्पीकर साहिबा, असैम्बली के कम्युनिस्ट ग्रुप ने अदमे-एतमाद की तहरीक पेश की है और आपकी इजाज़त से इस पर बहस हो रही है लेकिन मुझे हैरानी इस बात की है कि यह अपोज़ीशन वाले आज अदमे-एतमाद की तहरीक क्यों पेश कर रहे हैं? इन के नुक़ता निगाह से तो जिस दिन से कांग्रेस की सरकार बनी है, उसी दिन से इन लोगों की तरफ से अदमे-एतमाद ही अदमे-एतमाद है। 1952 से लेकर, जिस वक्त कांग्रेस की मिनिस्ट्री नए आईन के तहत बनी, आज तक जितने भी अपोज़ीशन के मैंबर साहिबान यहां बैठे हैं चाहे वह किसी असूल को लेकर इकट्ठे हुए हों या उनका गठजोड़ हुआ हो, इन्होंने कभी एतमाद का इज़हार नहीं किया। (ट्रैज़री बैंचिज़ की तरफ से प्रसंशा) जिन लोगों की ज़िन्दगी का ध्येय ही यह रहा हो कि कांग्रेस के खिलाफ अदमे-एतमाद हमेशा करना है उनके इस प्रस्ताव की मैं दो कौड़ी भी कीमत नहीं समझता (प्रसंशा)। आज तो यह सुप्रीम कोर्ट के फतवे भी लाये जाते हैं। ग्रेवाल या कपूर या डाक्टर प्रताप सिंह के केसिज़ का हवाला देते हैं लेकिन क्या यह बात रोज़े रोशन की तरह अयां नहीं है कि जिस दिन से यह कांग्रेस सरकार बनी है उसी दिन से इस अपोज़ीशन का काम कांग्रेस के खिलाफ नारे लगाना रहा है? फिर आज डाक्टर बलदेव प्रकाश कौन सी नई बात कर देंगे जो गली कूचे में यह नारे लगाते फिरेंगे कि प्रताप सिंह गद्दी छोड़ दो। यह पहले भी नारे लगाते रहे हैं। और अब एक बार नहीं, 100 बार, सारी दुनियां के लाउडस्पीकर इकट्ठे करके ज़ोर-ज़ोर से चिल्ला-चिल्ला कर यह नारे लगाएं लेकिन जब तक जो लोग इधर बैठे हैं, उन के रहते हुए प्रताप सिंह और प्रताप सिंह की सरकार यानी कांग्रेस की सरकार कभी मुस्तफी नहीं हो सकती (प्रशंसा) (विघ्न)

अब ज़रा जिगर थाम कर बैठो। डिप्टी स्पीकर साहिबा, आपकी माफर्त में इन लोगों को, जो अपोज़ीशन की बैंचिज पर बैठे हुए हैं, बतलाना चाहता हूं कि पंजाब ने जो प्रगति की है और तिरक्की की जो मंज़िलें तय की हैं वह कोई और नहीं कर सकता और अब भी जो मंज़िलें या टारगेट पंजाब सरकार ने अपने सामने बांध कर रखे हैं, उनकी तरफ यह बड़ी तेज़ी से कदम बढ़ा रही है। (प्रसंशा) डिप्टी स्पीकर साहिबा, इन विरोधी बैंचों पर बैठे हुए भाइयों की रुकावटें डालने के बावजूद प्रताप सिंह की सरकार, कांग्रेस की सरकार या जो इधर बैठे हैं उनकी सरकार सारे सूबे को तरक्की की तरफ ले जा रही है। अगर पंजाब की तरक्की के बारे में सर्टिफिकेट लेने की बात है तो वह इन अपोज़ीशन वालों की तरफ से नहीं बल्कि हिन्दुस्तान के प्राइम मिनिस्टर पंडित जवाहर लाल नेहरू का सर्टिफिकेट पंजाब सरकार को मिला हुआ है और उन लोगों के सर्टिफिकेट इस सरकार के पास हैं जो सारी दुनियां में चक्कर लगा कर पंजाब में आकर और इस की तरक्की देख कर यह कहते हैं कि अगर किसी जगह तरक्की हुई है तो वह पंजाब है जिसका नक्शा ही बदल गया है। लेकिन यह हैं कि चिल्लाते चले जाते हैं, "यहां की हालत खराब है, यहां की हालत खराब है"। जनाब डिप्टी स्पीकर साहिबा, इन्होंने अदमे-ए तमाद की तहरीक पेश करते हुए जो ग्राउंड्ज़ रखे हैं वह महज़ टिशू आफ लाइज़ के अलावा और कुछ नहीं हैं। इस में कहीं कंसिसटैंसी नज़र नहीं आती। अगर आप इनकी तकरीरें सुनें और जैसे जैसे सुनते जाएंगे तो पता चल जाएगा कि इन्होंने जो खिचड़ी पकाई है, उसकी दाल कहीं है, नमक कहीं है, और पानी कहीं है, और चावल किसी दूसरी जगह हैं। अगर विश्लेषण करें तो मैं दावे के साथ कह सकता हूं कि जिन बातों के आधार पर यह कांग्रेस मिनिस्ट्री को इम्पीच करना चाहते हैं, अगर उन बातों को दुनियां की किसी भी अदालत के सामने रखा जाए तो कांग्रेस की यह वज़ारत नहीं बल्कि अपोज़ीशन के यह मैंबर मुलज़िमों के कटहरे में खड़े होंगे। मैं बतलाना चाहता हूं कि दुनियां के अन्दर सब से बड़ी एक अदालत है और वह है जनता की अदालत ; जमहूरियत में जनता की अदालत से बढ़ कर और कोई अदालत नहीं होती। (शोर) और जनता ने ही इस सरकार के नुमाइंदों को जो जनता के ही नुमाइंदे हैं, चुन कर भेजा है। इस पिंगल-वाड़ा-अपोज़ीशन को, जिस ने एक दूसरे का सहारा लेकर खड़े होने की कोशिश की तो है, उसको इलैक्शन में तीन बार डिफीट मिल चुकी है। सन् 1952 में जनता ने इन्हें ठुकराया सन् 1957 में जनता ने इन्हें पीट दिया है और सन् 1962 में भी जनता इन्हें ठुकरा चुकी है। और यह यहां पर कहते हैं कि कांग्रेस की सरकार गद्दी से हट जाए। मैं कहता हूं कि कांग्रेस की सरकार को बनाने वाले या प्रताप सिंह की सरकार को बनाने वाले डाक्टर बलदेव प्रकाश नहीं, गुरनाम सिंह नहीं, देवी लाल नहीं, बल्कि यह लोग जो इधर बैठे हैं और जिनको जनता ने चुन कर भेजा है वह हैं। यह पिंगलवाड़ा अपोज़ीशन जो यहां पर बैठी है.....

डिप्टी स्पीकर: यश जी, बार बार पिंगल वाड़ा न कहें? (The hon. Member should not repeat the word 'Pingal Wara'?)

श्री यशपाल: डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं यह कहना चाहता हूं कि कांग्रेस की सरकार तो एक आइना है ; इस में जिसकी जैसी शक्ल होगी वैसी ही दिखाई देगी (शोर)

उपाध्यक्ष: आप मुझे एड्रेस कीजिए । मेरा फंक्शन मुझे करने दीजिए । (The hon. Member should address me and let me perform my functions.)

श्री यश पाल मैं आप की मार्फत ही गुजारिश करता हूं । यह कहते हैं कि सरदार प्रताप सिंह के राज्य में कुरप्शन बढ़ गई है इसलिए प्रताप सिंह की सरकार इस्तीफा दे । लेकिन मैं यह कहना चाहता हूं कि कुरप्शन की ज़िम्मेदार सरकारी बैंचिज़ नहीं बल्कि पिंगलवाड़ा-अपोज़ीशन है और मैं इस का सबूत पेश करना चाहता हूं ? । आप जानते हैं कि जब कांग्रेस ने अंग्रेज़ों के हाथ से ताकत छीनी उस वक्त कांग्रेस के हाथ में जो मशीनरी आई—वह कुछ ख़ास हालात की पैदावार थी । (शोर)

5-00 p. m.

डिप्टी स्पीकर साहिबा, इस बात से कोई इनकार नहीं कर सकता कि जब हमारे देश में आज़ादी आई तो उस के साथ ही डैमोक्रेसी और ब्यूरोक्रेसी में कशमकश शुरू हो गई (शोर)

**Deputy Speaker**: The hon. Member should say something concrete.

श्री यशपाल: मैं अर्ज़ कर रहा था कि आज़ादी मिलने के बाद डैमोक्रेसी और ब्यूरोक्रेसी में कशमकश हुई । डैमोक्रेसी कहती थी कि राज लोगों का है और ब्यूरोक्रेसी चूंकि विदेशी लोगों का बनाया हुआ ढ़ांचा था इस लिए उन का ख्याल था कि राज नौकरशाही का है । इस सारी भावना को बदलने के लिए काफी वक्त दरकार था । मैं इस बात को मानता हूं कि अंग्रेज़ों की गुलामी की वजह से और उस से पहले यहां के हालात की वजह से हमारा नैशनल कैरेक्टर उतना मजबूत नहीं था जितना कि होना चाहिए । इन बातों को मद्देनज़र रखते हुए हम ने जितनी बार भी कोशिश की कि ब्यूरोक्रेसी की बात लोगों के दिमागों से निकाल दें उतनी बार ही अपोज़ीशन वाले भाइयों ने उन लोगों का साथ दिया जिन को कांग्रेस सरकार निकालना चाहती थी । अब तक कांग्रेस सरकार ने 4,013 अफसरों को सज़ा दी है । उन में से 94 आदमी कनविक्ट हुए हैं और 1,390 की डिसमिसल हुई है । जब गवर्नमैंट कुरप्शन दूर करने के लिये इतने आफिसर्ज़ के खिलाफ एक्शन लेने में कामयाब हुई है तो मैं हैरान हूं कि उस बात को कैसे यह अपोज़ीशन वाले भाई नज़र-अंदाज़ कर रहे हैं । अगर एक दो केसों का फैसला सरकार के खिलाफ हो गया तो उस का दिन रात चर्चा करते हैं । मैं पूछता हूं कि जो केस हाई कोर्ट या बड़ी अदालत में गए उन की गिनती क्या सिर्फ तीन है ? 1961 में 74 केसिज़ अदालतों के सामने गये और फिर 1962 में 95 केसिज़ कोर्टस में गए थ, जिन में कि 72.34 प्रतिशत गवर्नमैंट को फतह हुई थी । जो केसिज़ गवर्नमैंट जीतती है उन का यह ज़िक्र नहीं करते लेकिन यहां पर बार बार उन चन्द केसिज़ का ज़िक्र करते हैं जो कि सरकार हार गई है । अब आप बताएं कि कुरप्शन फैलाने की ज़िम्मेदारी आपोज़ीशन वालों की है या सरकार की है ? कामरेड जंगीर सिंह जोगा भी काफी देर तक जेलों में रहे हैं और उन्होंने सैक्रीफाइसिज़ की हुई है इस लिए मैं उन का ज़ाती तौर पर एहतराम करता हूं । उन्होंने कहा था कि कांग्रेस यहां पर फिरकाप्रस्ती फैलाने की ज़िम्मेदार है । लेकिन मैं हाउस को बताना चाहता हूं कि अगर पंजाब में कांग्रेस गवर्नमैंट न होती तो यहां पर आज ईंट के साथ ईंट जुड़ी हुई नज़र न आती । मैं फख्र के साथ कह

सकता हूं कि यह सरदार प्रताप सिंह की ही वज़ारत थी जिस ने पंजाब में हिन्दुओं और सिखों की फिरकाप्रस्ती को रोके रखा है। आप जानते हैं कि हिन्दुस्तान में सूबों के नाम पर, इलाकों और भाषा के नाम पर कई जगहों पर फसादात हुए। बम्बई में यह मेरे भाई जो आज हिन्दुस्तानी संस्कृति का नाम लेते हैं; एक ही भगवान् को मानने वाले, एक दूसरे का गला काटते रहे। यह इतिहास की बात है। यह मैं अपनी तरफ से नहीं कह रहा। पंजाब में भी भाषा के नाम पर, सूबे के नाम पर कई ऐजीटेशन्ज़ हुई, लेकिन आप बताएं कि यहां पर कभी हिन्दू और सिख आपस में उलझने पाए हैं? ऐसा इस लिए नहीं हो पाया कि यहां पर सरदार प्रताप सिंह की सरकार थी। अगर यहां पर कम्युनिस्ट पार्टी की गवर्नमैंट होती, तो सूबे का बटवारा हो गया होता। जब यहां पंजाबी सूबा ऐजीटेशन चली थी तो उस में 1,187 कम्युनिस्ट भी कैद हुए थे (Noise from the Communist Members.)

**ਕਾਮਰੇਡ ਜੰਗੀਰ ਸਿੰਘ ਜੋਗਾ** : ਇਹ ਗਲਤ ਕਹਿ ਰਹੇ ਹਨ। ਮੈਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਸਟੇਟਮੈਂਟ ਨੂੰ ਚੈਲੰਜ ਕਰਦਾ ਹਾਂ।

**Deputy Speaker**: No interruption please.

**श्री यशपाल**: मैं यह बता रहा था कि यह कम्युनिस्ट पार्टी फिरकादाराना पार्टियों की हमायत करती रही है। 1947 से पहले जब कांग्रेस वाले आज़ादी के लिए लड़ाई लड़ रहे थे उस वक्त मुस्लिम लीग की हमायत करने वाली कम्युनिस्ट पार्टी ही थी और इन लोगों ने ही फिर्काप्रस्ती की बुनियाद रखी थी। (विघ्न)

**Deputy Speaker**: Order please.

**डा. बलदेव प्रकाश**: जब कोई मैंम्बर गलत बयानी करता हो तो क्या उसे कंट्राडिक्ट नहीं किया जा सकता?

**Chief Minister**: Shut up.

[Mr. Speaker in the Chair.]

**ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਚਰਨ ਸਿੰਘ** : On a point of order, Sir. ਕੀ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਕਿਸੇ ਮੈਂਬਰ ਨੂੰ ਸ਼ਟ ਅਪ ਕਹਿ ਸਕਦੇ ਹਨ?

**Mr. Speaker**: Mr. Yash, if you have used the words objected to, will you please withdraw them?

**Voices**: It was the Chief Minister who used these words and not Shri Yash.

**Chief Minister**: When the Member was shouting, I did say these words. But, these may please be changed into "Keep quiet".

**Mr. Speaker**: The hon. Member will get three minutes more.

**श्री यशपाल**: मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि इस नो-कान्फीडेंस मोशन को एनेलाइज़ किया जाए तो मुलज़िमों के कटहरे में आपोज़ीशन खड़ी होती है। कम्युनिस्ट मैंबरों ने बार बार कहा है कि हमारे कम्युनिस्ट साथियों को रहा नहीं किया गया। मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि जो लोग रिहाई का मुतालबा करते हैं वह वाक्यात से आंखें मूंद कर ऐसी बात करते हैं। कम्युनिस्टों को किन हालात में कैद किया गया है यह किसी से लुकी छिपी बात नहीं है। मैं समझता हूं कि सरकार ने उनको गिरफ्तार करके उन पर एहसान किया है (शोर) अगर सरकार उन को गिरफ्तार न करती तो पता नहीं लोग उनका क्या हशर करते (cheers from Government Benches.)

**श्री अध्यक्ष** : इन चार आदमियों के साथ क्या दुश्मनी थी जो इन को लोगों के रहम पर छोड़ दिए ? (हंसी) (Was there any enmity with these four Communist Members who have been left at the mercy of the people ?) (*Laughter*).

**श्री यशपाल** : इन लोगों ने अच्छा सबूत दिया इस लिए छोड़ दिया होगा । तो मैं यह अर्ज कर रहा था कि मेरा थीसिज़ ही यह है कि अपोज़ीशन मुलजिमों के कटहरे में खड़ी है । इन्होंने मुतालबा किया है कि पंजाब सरकार को इस लिए मुस्तफी हो जाना चाहिए, क्योंकि सरकार उनके नज़रबन्दों के साथ अच्छा सलूक नहीं कर रही है, उनको खाने के लिए उमदा खाना नहीं मिलता है । उनको क्या मिलता है और क्या नहीं मिलता है, यह तो जेल वाले जाने या सरकार जाने, लेकिन मैं यह जानता हूं कि कम्युनिस्टों ने पंजाब में लगातार मीटिंगें करके गड़बड़ फैलाने की कोशिश की ताकि लोग नैशनल डिफेंस फंड में चन्दा न दें (Noise and shouts of झूठ झूठ ।)

**कामरेड बाबू सिंघ मासटर** : आन ए पवाईंट आफ आरडर, सर ! मेरी अरज़ है कि मैंबरान दे मूवर लई तां तुसी किहा कि उह 20/25 मिंट तों वध नहीं बोल सकदे पर इह बोलदे ही जा रहे हन ते कोई टाईम लिमिट नहीं रही । इह किस अथारटी नाल बोल रहे हन ?

**Mr. Speaker** : I have already asked him to wind up.

**श्री यशपाल**: स्पीकर साहिब, इन लोगों ने न सिर्फ यह प्रापेगंडा किया कि चन्दा मत दो बलिक यह भी प्रापेगंडा किया कि फौज में भर्ती नहीं होना चाहिये . . . (loud noise and shouts of झूठ झूठ) जालंधर में इन्होंने नवम्बर, 1962 में एक मीटिंग की जिसमें इन्होंने फैसला किया कि कोई ऐसा ढंग निकाला जाए कि जिस से चीन की मदद की जाए, (शोर) कम्युनिस्ट पार्टी के एक एक कामरेड किसी मकसद के लिए मास्को चले गए । वह आज तक वापस नहीं आए हैं । उन्होंने वहां जाकर चीन की ऐम्बैसी की मारफत चीन को कंटैक्ट किया कि हम तुम्हारी मदद करेंगे . . . . . . (शोर) ऐसे लोगों के बारे में अगर यह कहा जाए कि उनको क्यों नज़रबन्द किया और फिर उनकी तरफ से यह कहा जाए कि पंजाब सरकार इस लिए मुस्तफी हो जाए कि वह उनको मक्खन नहीं देती, दूध मलाई नहीं देती तो इन को शर्म आनी चाहिये । (शोर) मैं अर्ज़ करता हूं कि पंजाब सरकार नहीं बलिक अपोज़ीशन मुलज़िमों के कटहरे में खड़ी है । अगर पंजाब में पूरी तरह डैमोक्रेसी कामयाब नहीं हो सकी तो इस की ज़िम्मेवारी भी इन के ऊपर है । इन लोगों ने जगह जगह पर बेअसूली बातें की हैं और यही वजह है कि पंजाब के अन्दर कोई अच्छी अपोज़ीशन पैदा नहीं हो सकी । आज दावा करते फिरते हैं कि हम इस लिए इकट्ठे हुए हैं कि पंजाब की वज़ारत को गिरा देंगे । मैं कहता हूं कि अगर 100 लंगड़े इकट्ठे हो जाएं तो भी वे एक सही साबित आदमी का मुकाबिला नहीं कर सकते मैं कहता हूं कि यह कभी भी पंजाब सरकार पर अलज़ाम नहीं लगा सकते । वैसे इन की ज़बान कौन पकड़ता है । जिस अधिकार के बलबूते पर यह आज मोशन पेश कर रहे हैं और जिस तरह के अलज़ामात लगा रहे हैं वह अधिकार इसी जमहूरी सरकार के दिए हुए हैं । क्या अगर इन की सरकार होती वह यह अधिकार कभी देती ? हरगिज़

नहीं। हमारे दिए हुए अधिकार हैं और हम बरदाश्त करते हैं। अगर यह चाहते हैं कि पंजाब तरक्की करे तो उसका रास्ता यह है कि यह अपने असूल पर कायम रहें और अपनी पालिसी पर कायम रहें। यह नहीं कि एक कहते फिरें कि गुरु गोलवलकर पर पाबन्दी लगनी चाहिए तो दूसरे कहें कि कम्युनिस्ट गिरफ्तार किए जाने चाहिएं।

टैक्सों के बारे में कहते हैं कि सरकार ने बहुत टैक्स लगा दिए, इस लिए सरकार मुस्तफ़ी हो जाए। मैं अर्ज़ करता हूं कि यह टैक्स सरकार ने अपनी मर्जी से नहीं लगाए, बल्कि अपोज़ीशन की मंज़ूरी से लगाए हैं। अक्तूबर 1960 में जब तीसरे प्लान पर बहस हो रही थी तो आपोज़ीशन के तमाम लीडरों ने एक ज़बान से कहा था कि भारत सरकार से ज्यादा से ज्यादा रुपया लो और भारत सरकार से रुपया लेने का मतलब है कि पंजाब में और टैक्स लगाओ! पंजाब सरकार ने पंजाब के लिए 2,87 करोड़ रुपये का प्लान बनाया था। खदशा था कि भारत सरकार 2,87 करोड़ रुपए की मंजूरी नहीं देगी। अपोज़ीशन की तरफ से मुतालबा था कि प्लान के लिए ज्यादा रुपया रखो ; चाहे 2,87 करोड़ की बजाए 3,87 करोड़ रुपए के टैक्स लगा दो। उस वक्त आपोज़ीशन पार्टी के लीडर ने कहा था ––

"आज हमारी गवर्नमैंट ने तीसरी पांच साला योजना के लिए अपने खर्च का अंदाज़ा हमारे सामने रखा है। यह 2,87 करोड़ रुपए का है। वह अन्दाज़ा सैंटर के पास हो आया है और जैसा कि वज़ीर साहिब ने बताया है इस बात का अंदेशा है कि अब बात चीत जो होने वाली है उसके दौरान वह इस में कमी कर दें कि जिस से पंजाब का काम न चले। यह अंदेशा उन्होंने ज़ाहिर किया है। इस के लिए उन्होंने सारे हाउस से अपील की है कि वह इस में गवर्नमैंट का साथ देंगे। मैं समझता हूं कि इस में अपील करने की ज़रूरत ही नहीं है। इस सूबे में रहने वाला हर पंजाबी दिल से यह महसूस करता है कि पंजाब को इन कामों में तरक्की करने के लिए सब से ज्यादा रकम मिले क्योंकि पंजाब ने अपनी मेहनत के काफी नमूने पहले ही मुल्क के सामने रखे हैं ......"

यही बात न सिर्फ आपोज़ीशन के लीडर ने कही बल्कि इसी कम्युनिस्ट पार्टी के एक लीडर डाक्टर भाग सिंह ने कही। उन्होंने कहा था और इसी हाउस में कहा था ––

"ਇਸ ਮਕਸਦ ਲਈ 287 ਕਰੋੜ ਰੁਪਿਆ ਜਿਹੜਾ ਇਸ ਪਲਾਨ ਵਾਸਤੇ ਨਿਸ਼ਚਤ ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ਅਸੀਂ ਇਸ ਰਕਮ ਨੂੰ ਥੋੜੀ ਕਹਾਂਗੇ ਔਰ ਹਕੂਮਤ ਜਿਸ ਕਿਸਮ ਦੀ ਇਮਦਾਦ ਸਾਡੇ ਕੋਲੋਂ ਚਾਹੇ ਉਹ ਅਸੀਂ ਦੇਣ ਵਾਸਤੇ ਸਹਿਮਤ ਹੋਵਾਂਗੇ......।"

फिर इस के बाद आपोज़ीशन के एक और सरकरदा लीडर ने कहा था .........

**Mr. Speaker** : Please wind up now. You have already taken three minutes more than due to you.

**श्री यशपाल** : एक और लीडर श्री देवी लाल ने जो अब अपोज़ीशन में हैं कहा था ––

"तो इन सजैशन्ज़ को ध्यान में रखते हुए हमें कोशिश करनी चाहिये कि जो 2,87 करोड़ रुपया है यह कम न होने पाए, ज्यादा अगर हो जाए तो अच्छी बात है ........"

**Mr. Speaker** : Please wind up now.

**श्री यशपाल** : तो मैं आखिर में यह कहना चाहता हूं कि पंजाब में जो टैक्स लगे हैं वह आपोजीशन की मंजूरी से लगे हैं जो आज सस्ती शुहरत से हासिल करने के लिए कह रही है कि टैक्सों के नाम पर सरकार मुस्तफी हो जाए। मैं निवेदन करना चाहता हूं कि यह बताएं कि कहां टैक्स लगना चाहिए और कहां नहीं लगना चाहिये। यह पिगंलवाड़ा आपोजीशन खुद कहती है कि शहरों में ज्यादा टैक्स लगने चाहिएं या गांव में ज्यादा लगने चाहिएं। एक पार्टी कहती है कि गांव में ज्यादा टैक्स लगे हैं तो दूसरी कहती है शहरों में ज्यादा लगे हैं। एक कहते हैं कि अनाज की ट्रेड नैशनेलाइज़ होनी चाहिये तो दूसरे कहते हैं कि नहीं होनी चाहिए। एक कहते हैं ट्रांसपोर्ट नैशनेलाइज़ होनी चाहिये तो दूसरे कहते हैं कि नहीं होनी चाहिए। मैं कहता हूं कि इनका इत्तफाक ऐसा नहीं होना चाहिये कि जब तक लूट का माल नहीं मिला तो इकट्ठे और जब लूट का माल मिल गया तो आपस में लड़ाई। इत्तफाक का कोई असूल होना चाहिये और प्रोग्राम के मुताबिक होना चाहिए। मुझे यह पिगंलवाड़ा आपोजीशन बताए कि इनका कोई सांझा प्रोग्राम है। अगर है तो बताए। महज़ गालियां निकालना कोई प्रोग्राम नहीं होता। इन शब्दों के साथ मैं कहूंगा कि मुलज़िमों के कटहरे में पंजाब सरकार नहीं, आपोज़ीशन खड़ी है। इन को लिखो त्याग-पत्र दे देना चाहिये।

**बाबू बचन सिंह** (लुध्याना उत्तर) : स्पीकर साहिब, अर्ज़ यह है कि शुरु ही में मैं आपको यकीन दिलाना चाहता हूं कि भट्यारनों की तरह मैं किसी को गालियां नहीं दूंगा मैं जो बात भी कहूंगा वह वाकयात पर मबनी होगी।

स्पीकर साहिब, मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि 1950 में डाक्टर गोपी चन्द भार्गव ने सरदार प्रताप सिंह कैरों को अपनी मिनिस्टरी में से ड्राप कर दिया था और नई मिनिस्टरी में उस को नहीं शामिल किया। उस के बाद सरदार प्रताप सिंह कैरों प्रदेश के प्रधान बनाए गए। उस वक्त सरदार प्रताप सिंह कैरों ने दसूहा में अपने भाषण में कहा था कि पंजाब में 90 प्रतिशत मुलाजिम कुरप्ट हैं। उस वक्त उन पर बहुत नुक्ताचीनी हुई। मैं सारे सीन को देखता चला गया और वह वक्त फिर याद आया जब कि करनाल मर्डर केस में सैशन जज ने एक पुलिस अफसर के मुतालिक कुछ रिमार्क्स किए। वह रिमार्क्स क्या थे? वह सैशन जज साहिब लिखते हैं और उसके विरूद्ध सिट्रक्चर भी पास की। उस पर हमें गौर से सोचना चाहिए। उस पर हमें अमल करने की कोशिश करनी चाहिये। उन्होंने सरदार गुरचरण सिंह मान के बारे में जो कुछ कहा वह हाउस में बयान कर देता हूं।

"........he has not felt shy in admitting that he has no regard for truth."

Further it is written in this judgement that

> "He could make such a damaging statement to his work as a Police Officer only if he were sure that no departmental action will be taken against him for admitting any number of irregularities in the maintenance of records."

Again Mr. Speaker, in that judgement it is written—

"It is Gurcharan Singh Mann who is the liar ......"

मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि मौलवी अब्दुल गनी डार ने 11 नवम्बर, 1960 को इसी हाउस में एक सवाल उठाया था। आज मैं कह सकता हूं कि सरदार गुरचरण सिंह मान एक

बहुत झूठे और बेइमान पुलिस अफसर हैं। उस ने झूठ बोलने में कोई कसर छोड़ नहीं रखी। सचाई के लिए उस के पास कोई रिकार्ड नहीं है। उस के विरुद्ध कोई ऐक्शन लिया जाना चाहिये लेकिन उस को डिप्टी सुपरिन्टैंडेंट प्रोमोट कर दिया।

(शेम शेम की आवाजें)

मैं अर्ज कर रहा था कि हमारे चीफ मिनिस्टर साहिब आफिस से बाहिर यह कहते हैं कि 90 प्रतिशत मुलाज़म कुरप्ट हैं पर जब से इन्होंने आफिस संभाला है उस वक्त से कुरप्शन बढ़ती जा रही है। मैं तो कहना चाहता हूं कि हमारे चीफ मिनिस्टर साहिब तो कुरप्ट आफिसरों को पनाह दे रहे हैं। स्पीकर साहिब, समय की कमी के कारण यहां पर मैं अच्छी तरह से बयान नहीं कर सकता लेकिन मैं सदन को बतलाना चाहता हूं कि हम ने इस मामले को एक मैमोरैंडम की शक्ल में राष्ट्रपति को पेश किया है। हम ने उस मैमोरैंडम में बड़ी जिम्मेदारी से इल्ज़ाम लगाए हैं।

स्पीकर साहिब, मैं अर्ज करना चाहता हूं कि हमारे चीफ मिनिस्टर साहिब पालिटिक्स के स्टूडैंट हैं। पहले सुना करते थे कि आटोक्रेसी है, डैमोक्रेसी है, ब्यूरोक्रेसी है लेकिन हमारे चीफ मिनिस्टर साहिब ने एक नई चीज़ ईजाद कर दी है। वह है कुरप्टोक्रेसी। मैं अर्ज करना चाहता हूं कि इस सूबे में इस चीफ मिनिस्टर ने जितना नाजायज फायदा उठाया है उतना और किसी चीफ मिनिस्टर ने नहीं उठाया।

स्पीकर साहिब, मैं अर्ज करना चाहता हूं कि चीफ मिनिस्टर के लड़के सरदार सुरिन्द्र सिंह ने धानी गांव, ज़िला संगरूर में एक बेवा औरत की लड़की के साथ शादी कराई। उस औरत की जायदाद कोर्ट आफ वार्ड के मुताबिक लाखों रुपए की है और उस की ज़मीन हज़ारों बीघे थी। लेकिन इन्होंने उसे किस तरह मुजारों से छुड़ाया और कौन सी साजिश की इन सब चीज़ों को हथ्याने के लिए। 310 एकड़ ज़मीन 2 लाख, 65 हज़ार रुपए में बेची। यह ज़मीन सरकार ने खरीदी। मैं कहना चाहता हूं कि इस तरह की कुरप्शन हिन्दुस्तान की हिस्ट्री के रिकार्ड में रहेगी।

**Mr. Speaker :** That was done under the Governor's orders.

**कामरेड राम प्यारा :** आन-ए-प्वाइंट आफ आर्डर, सर। आप ने फरमाया है कि गवर्नर साहिब ने आर्डर किए हैं। मैं इस के बारे में अर्ज करना चाहता हूं कि अगर गवर्नर साहिब के आर्डर फाइल में नहीं तो कहां गए?

**Mr. Speaker :** Has the hon. Member seen the file ?

**Comrade Ram Piara :** The Government have admitted that they are not on the file.

**Mr. Speaker :** This was no point of Order. Anyway, I will check it up myself.

**बाबू बचन सिंह :** मुझे इस बात का कोई वास्ता नहीं है कि गवर्नर साहिब ने क्या आर्डर्ज़ किए। चीफ मिनिस्टर ने किसी चालाकी से कृषि मंत्री को एग्री करवा लिया।

**श्री अध्यक्ष :** आप भले आदमी हैं। आप ऐसी बातें न करें। (The hon. Member is an old Parliamentarian, he should not cast such aspersions.)

**बाबू बचन सिंह** : स्पीकर साहिब, मैं अर्ज़ कर रहा था कि मेरा इस बात से कोई वास्ता नहीं है लेकिन सवाल यह है कि पंजाब सरकार ने 1953 में सिक्योरिटी आफ टैन्योर एक्ट पास किया था और इसी तरह से पैप्सू में पैप्सू टैनेंसी एक्ट पास किया था। उस में यह प्रोवीज़न है कि ज्यादा से ज्यादा 200 रुपए फी एकड़ या लैंड रैविन्यू का 90 गुणा के हिसाब से मिल सकते हैं। लेकिन जिस ढंग से मुजारों को ज़मीनों से बेदखल किया गया है उस की मिसाल कम ही मिलेगी। इस के साथ ही साथ मैं यह अर्ज़ करनी चाहता हूं कि उसका दूसरा दामाद, जिस का नाम सरदार रणजीत सिंह है, संगरूर ज़िले में उस की नाकिस ज़मीन सरकार ने खरीदी है। इस के बारे में मैं अपनी बात नहीं कह रहा हूं बल्कि सरकार की आडिट रिपोर्ट, जो हमें कुछ दिन हुए मिली थी उस में लिखा है कि 50 एकड़ ज़मीन 50,000 रुपए को सरकार ने खरीदी है। इस के बारे में आडिट रिपोर्ट में जो लिखा है वह मैं पढ़ कर सुना देता हूं।

> "The land was purchased in March, 1958. Some of the produce of the farm during 1959-60 was sold in the market or to the tenants for their consumption instead of being preserved for seed purposes. It was explained by the department that the seed produced was not of good quality due to inadequate water facilities."

मैं कहना चाहता हूं कि 1958-59 में 1,072 रुपए और 1959-60 में 333 रुपए घाटा पड़ा लेकिन फिर भी उन के करीबी रिश्तेदारों को फायदा देने के लिए सब कुछ किया गया। मैं कहना चाहता हूं कि इस ज़मीन पर वही पैप्सू टैनेंसी एक्ट लागू क्यों नहीं होता है? मैं कहना चाहता हूं कि इन पर तो यह बात लागू होती है। बिल्ली के भागों छिक्का छूटा। मैं कहना चाहता हूं कि इन्होंने किस तरह से नाजायज फायदा उठाया है।

स्पीकर साहिब, मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि सरदार रणजीत सिंह जो सरदार प्रताप सिंह कैरों के पुत्र सरदार सुरिन्द्र सिंह कैरों के सांढू हैं उस ने किस तरह से आउट आफ वे में 15 पुलिस अफसरों को सुपरसीड किया है। उसे अमृतसर में ही सीनियर सुपरिंटेंडेंट पुलिस लगाया। किस लिए उस को अमृतसर में लगाया गया इस के बारे में मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि वहां पर इन के दुश्मनों से बदला लिया है और झूठे मुकद्दमे बनाए। सरदार सज्जन सिंह मिरगिंदपुरी पर किस तरह से दफा 302 के मातहत झूठे मुकदमे खड़े किये गए जिस में वह बाइज़्ज़त तौर पर बरी हुए। अभी अभी यह बात इस हाउस में बहस की मौज़ू रही है कि किस तरह से सरदार रणजीत सिंह ने जत्थेदार मोहन सिंह तुड़ पर 302 और 120 दफात के मातहत मुकदमे बनाए जो आखिर में इस गवर्नमैंट को थूका हुआ चाटना पड़ा और मुकदमा वापस लेना पड़ा। इस तरह से यह सरकार अपने रिश्तेदारों को निवाज़ती है। एक और बुराई इस गवर्नमैंट ने की। रणजीत सिंह को फिर तरक्की दी गई और उस को डी. आई. जी. बना कर होम गार्ड का काम संभाल दिया। जिस को कहते हैं जैनरल, जापानी जैनरल.....

**Captain Rattan Singh :** Sir, I take strong exception to what Baboo Jee has said.

**Mr. Speaker :** I would request Baboo Jee not to use such remarks. He is a patriot and he worked for the freedom of the country.

**बाबू बचन सिंह** : स्पीकर साहिब, मैं निहायत ज़िम्मेदारी से कहता हूं। जो आदमी की हैसियत में था वह जापान से मिल गया तो उन्होंने उस को

जैनरल बना दिया । जब सुभाष चन्द्र आए, जो कि आजाद हिन्द फौज के नेता थे तो वह उस वक्त बाहर नहीं था जेल के अंदर था ।

**Chief Minister :** This is all-wrong, and we will contradict it.

**बाबू बचन सिंह :** उस सरदार रणजीत सिंह को, जिन को इस तरह से निवाज़ा गया, आज शहरी होम गार्ड का इन्चार्ज बना दिया गया है । दूसरी तरफ जैनरल मोहन सिंह को देहाती रक्षा दल का इन्चार्ज बना दिया गया । वह इस लिये कि सारी की सारी प्राईवेट फौज बन जाए । रक्षा दल और होम गार्ड को मिला कर इस तरह से एक फौज बनाई है कि जिस वक्त जरूरत हो जाती अग्राज के लिए इस्तेमाल किया जा सके । (विघ्न) मैं इस के आगे जाना चाहता हूं । सरदार हरचरन सिंह बरार, जो चीफ मिनिस्टर के भाई के दामाद हैं . . . . . .

**Mr. Speaker :** This is too far-fetched.

**बाबू बचन सिंह :** जो चार्ज शीट प्रेज़िडेंट को दिया गया है . . . . . .

**Mr. Speaker :** I would request Baboo Jee not to refer the hon. Members by name. He can refer them in an indirect way.

**बाबू बचन सिंह :** मैं कहता हूं कि दूसरे रिश्तेदारों को भी इसी तरह से लैंड टैन्योर एक्ट की ज़द से बचाने के लिये एक हज़ार नहीं 70 हज़ार रुपये के करीब खटाया गया । हुआ क्या ? अमृतसर ज़िले में एक गांव है । जब अमृतसर का ज़िक्र आता है तो फलड गेट खुल जाते हैं । उस ज़िले में एक गांव है जिस का नाम है दयाल भड़िंग । जहां की रहने वाली बीबी प्रकाश कौर है । उस में ऐसी ज़मीन थी जिस में कुछ भी नहीं होता था । उस के बारे में आडीटर्ज़ ने लिखा है कि यह ज़मीन ऐसी है . . . "....the land had kallar *patches* and was not suitable for raising most of the crops...." जिस में हर साल घाटा पड़ता है । उस ज़मीन को पचास हज़ार रुपये में खरीदा गया । कल्लर वाली ज़मीन की कीमत 50 हज़ार रुपया दी गई । उस ज़मीन में एक कुआं था और एक ट्यूबवैल था । ज़मीन तो खरीद ली गई लेकिन कुआं और ट्यूबवैल छोड़ दिये गये । वह कुआं और ट्यूबवैल आसमान पर नहीं थे । वह भी तो ज़मीन में ही थे । उन को छोड़ दिया गया । फिर क्या किया । 38 हज़ार रुपये का एक नया ट्यूबवैल लगाया गया । जब मुरब्बा बन्दी हुई तो 3,400 रुपया परकोलेशन वैल के लिये फिर देना पड़ा । अब हालत क्या है ? हालत यह है कि ज़मीन दयाल भड़िंग के उन्हीं लोगों के कब्ज़े में है । डाक्टर अवतार सिंह उसी तरह से बतौर टेनैंट उस में खेती करता है और सरकार को हर साल घाटा पड़ रहा है । यह सारी रियायत और रवादारी इस लिये की गई कि अपने दोस्तों को, अपने मित्रों को और अपने रिश्तेदारों को उसी तरह से पैसे खटाए जाएं ।

इस से आगे मैं और अर्ज़ करूं । यह सिलसिला इतना लम्बा है कि अगर मैं इस ज़मीन के सिलसिले को जारी रखूं तो कई घंटे इस पर अर्ज़ कर सकता हूं । इस ज़मीन के सिलसिले में आडीटर्ज़ साहिब ने हमारे नोटिस में ऐसी बातें लाई हैं जिन के लिये हम उन के मश्कूर हैं । उन बातों से ज़ाहिर होता है कि यह सरकार जो मुज़ारों की हमदर्द है, उन की हमदर्दी का दम भरती है, उस ने अपने दोस्तों को, अपने लैंड लार्ड साथियों को मुनाफा खटाने के लिये मुज़ारों

[बाबू बचन सिंह]

को बरबाद करने की कोशिश की है। ज़िला अमृतसर के मानांवाला गांव के बारे में आडीटर्ज़ लिखते हैं :—

"The land was purchased in March, 1958. The tenants cultivating the land have refused to give possession to Government. On appeal by one of the tenants, the Additional Financial Commissioner, Punjab, held in March, 1961, that the tenants could not be ejected under the Punjab Security of Land Tenures Act, 1953."

Further it is reported by the Auditor in this Report that—

"It was intimated in October, 1962, that a writ petition had been filed in the Punjab High Court against the decision of the Additional Financial Commissioner and the final decision in the matter was awaited."

यानी गवनमैंट ने एडीशनल फाईनैंन्शल कमिश्नर के फैसले पर इक्तफा नहीं की और उन मुज़ारों को बरबाद करने के लिये इन्होंने रिट पेटीशन की और इस पर यह कहते हैं कि हम मुज़ारों के हामी हैं। आगे देखिये, स्पीकर साहिब, यह हरिजनों के बड़े हामी बनते हैं। इन्होंने कहा कि हम 2,522 हरिजनों को ज़मीन देंगे। हर एक को पांच पांच एकड़ ज़मीन देंगे। उस के लिये 50 लाख 44 हज़ार रुपया लिया गया। लेकिन अक्तूबर, 1962 तक ज़मीन सिर्फ 1,286 आदमियों को दी गई। उस में भी लुत्फ की बात यह है कि जिन आदमियों को जमीन खरीद कर दी उन में से 164 आदमियों ने कहा कि अरे बाप यह ज़मीन हल जोतने की है? यह तो कल्लर है, रेत है, इस में फसल नहीं बोई जा सकती। उन्होंने मुअद्दबाना अर्ज़ की कि हमें यह ज़मीन न दें, हम नहीं लेना चाहते। आगे चलिये। जो ज़मीन इन्होंने खरीदी उस ज़मीन का मालिक कौन था। एक आदमी जिस का उस ज़मीन से दूर का भी वास्ता नहीं था, उस ने दस्तखत कर के वह ज़मीन बेच दी। अब देख रहे हैं कि उस के खिलाफ क्या ऐक्शन लिया जाए। जिस ज़मीन को कुर्क किया हुआ था इन्होंने उस को खरीद लिया। इसी तरह से एक और ज़मीन जो कि फौरेस्ट डीपार्टमैंट की थी उस को खरीद लिया। इस से आगे अर्ज़ करूं .......... (विघ्न)

एक बात इन्होंने मारके की की है। ऐस्टीमेट्स कमेटी की रिपोर्ट में लिखा है कि पंजाब की पंचायतों ने 12 हज़ार कुछ सौ एकड़ ज़मीन तीन लाख कुछ सौ रुपयों में बेच दी। यानी 27 रुपये एकड़ में ज़मीन बेच दी। जो ज़मीन मकानों के लिये, दूकानों के लिये या फैक्टरियों के लगाने के लिये थी उस को 27 रुपये फी एकड़ के हिसाब से बेच दिया। इस सरकार के ज़ेरे साया बिक गई। ऐसटीमेट्स कमेटी ने रिपोर्ट की। फाईनैंन्शल कमिश्नर मिस्टर फलेचर ने करनाल में तकरीर करते हुए कहा है . . . .

**Mr. Speaker :** The hon. Member should not bring in Mr. Fletcher.

**बाबू बचन सिंह:** उन्होंने कहा कि इस सरकार के ज़ेरे साया देहात में चौदह लाख एकड़ पंचायतों की ज़मीन है लेकिन उस में से आठ लाख एकड़ पर नाजायज़ कब्ज़ा लिया हुआ है। क्या यही इस सरकार की काबलियत है? (घंटी)।

स्पीकर साहिब, मैं एक बात और अर्ज़ करना चाहता हूं। इस सरकार ने अभी अभी एक काम किया है जिस के लिये कम अज़ कम गुड़गांव के भाइयों को तो बहुत मश्कूर होना

चाहिये। बहुत देर तक गुड़गांव कनाल प्राजैक्ट की बात चलती रही। सरकार ने कहा कि हम गुड़गांव टनल कैनाल तो नहीं बल्कि गुड़गांव कैनाल बनाएंगे जो सीधी ओखले से निकलेगी। उस ओखले से निकलने वाली कैनाल पर एक करोड़ 23 लाख रुपया बरबाद करने के बाद ऐमरजैंसी के झूठे नाम पर, झूठा बहाना बना कर उसको भी बन्द कर दिया। लोगों की जमीन बरबाद कर दी, पंजाब का रुपया बरबाद कर दिया और इस वक्त वहां पर बिलकुल कोई काम नहीं हो रहा। मैं कहता हूं कि उस कैनाल के सिलसिले में इन्होंने कभी भी यू.पी. गवर्नमैंट को एपरोच नहीं किया क्योंकि आगरा कैनाल से पानी लेना था। उन के साथ किसी तरह का कोई समझौता नहीं हुआ। वह पानी का एक कतरा भी देने के लिए तैयार नहीं लेकिन इस के बावजूद इन्होंने इतनी भारी रकम को बरबाद कर दिया। स्पीकर साहिब, जब तक जमना पर कोई बहुत बड़ा बान्ध न बांधा जाए ओखले से पानी नहीं लिया जा सकता क्योंकि तीन मन्थ्ज़ में जितना पानी आगरा कैनाल को मिलता है उससे एक कतरा भी ज्यादा नहीं जा सकता।

कहा गया है कि पंजाब ने सरदार प्रताप सिंह के अहद में बहुत तरक्की की है। मैं पूछता हूं कि जब पंजाबियों ने लायलपुर आबाद किया, जब पंजाबियों ने सरगोधा को आबाद किया, जब पंजाबियों ने मिंटगुमरी को आबाद किया क्या उस वक्त सरदार प्रताप सिंह कैरों वहां थे? क्या सरदार प्रताप सिंह की बदौलत ही वह जमीनें आबाद हुईं? पंजाबियों ने जो कलकत्ता में जाकर, बम्बई में जाकर, मद्रास में जाकर ट्रांस्पोर्ट में कामयाबी हासिल की क्या उन की मदद करने के लिए सरदार प्रताप सिंह वहां पर थे? जब पंजाबियों ने दिल्ली को जाकर आबाद किया, क्या उस वक्त भी सरदार प्रताप सिंह उन के साथ थे? कीनिया में जाकर, टांगानीका में जाकर, अमेरिका, कैनेडा और इंग्लैंड में जाकर पंजाबियों ने जो जमीन आबाद की और जो कामयाबी हासिल की, क्या वह भी सरदार प्रताप सिंह की बदौलत थी? क्या सरदार प्रताप सिंह की सरकार वहां थी? असल बात यह है कि पंजाबियों में हिम्मत है, पंजाबियों में हौसला है। लेकिन अफसोस का मुकाम है कि उन का नाजायज़ फायदा उठाने के लिये यह कुरप्ट लोग कुरप्शन पर कुरप्शन किए जा रहे हैं।

स्पीकर साहिब, इस के साथ ही आखिर में मैं एक बात और कह कर खत्म कर दूंगा। हमारे मेहरबान दोस्त यश जी ने कहा कि हमने कब इनका एतमाद किया, कब हमने इन के साथ कोआप्रेशन की। स्पीकर साहिब, अगर यह भूल न गए हों, इन को याद होना चाहिये कि जब चीन ने हिन्दुस्तान पर हमला किया था उसके बाद पिछले साल नवम्बर में जब असेम्बली यहां पर बैठी थी तो सरदार प्रताप सिंह कैरों ने आपोज़ीशन को इल्तजा की, दरखास्त की कि आईए और हमारे साथ मिल कर काम कीजिए।

**श्री अध्यक्ष:** यह दरखास्त तो मैंने की थी। (This request was made by me.)

**बाबू बचन सिंह:** उसके बाद यह बजट सैशन आया उस मौके पर हमारे मेहरबान गवर्नर साहिब ने अपने ऐड्रेस में इस बात को तस्लीम किया कि आपोज़ीशन वालों ने गवर्नमैंट को पूरी कोआप्रेशन दी है। उन्होंने इस बात को माना कि अगर पूरी उन्होंने कोआप्रेशन न दी होती तो हमारी कामयाबी न होती। लेकिन अगर इन जैसे नादान दोस्त इस मुल्क को

[बाबू बचन सिंह]

मिल जाएं जो इस मुल्क को इन्तशार में डाल रहे हों, जो इस मुल्क के डिफेंस को कमजोर कर रहे हैं, जो इस मुल्क को चीन या दूसरे मुल्कों के हाथ में देना चाहते हैं तो ऐसे नादान दोस्तों की मौजूदगी में दुश्मन की जरूरत नहीं।

आज पंजाब में हालत यह है कि बच्चा बच्चा इन से तंग आया हुआ है। बच्चा बच्चा सरकार के भ्रष्टाचार से, इस भ्रष्ट गवर्नमैंट से तंग है और इन की इनएफीशैंसी पर रो रहा है। स्पीकर साहिब, वक्त की तंगी की वजह से मैं और ज्यादा ख्यालात नहीं दे सका लेकिन एक बात कहूंगा कि अगर गवर्नमेंट में हिम्मत है तो कहूंगा कि पंजाब के किसी शहर में, गांव में यानी किसी भी जगह से इलैक्शन करवा के देख ले आप को पता चल जाएगा कि दाल दाना किस भाव बिकता है।

**ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਮੀਤ ਸਿੰਘ** (ਮਲੋਟ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਅੱਜ ਇਸ ਕਾਨੂੰਮਤੀ ਦੇ ਕੁਨਬੇ ਵਲੋਂ ਜੋ ਅਦਮ ਇਤਮਾਦ ਦਾ ਰੈਜ਼ੋਲਿਊਸ਼ਨ ਕਾਂਗਰਸ ਸਰਕਾਰ ਦੇ ਖਿਲਾਫ਼ ਆਇਆ ਹੈ ਇਸ ਬਾਰੇ ਮੈਂ ਆਪਣੇ ਕਾਂਗਰਸੀ ਵੀਰਾਂ ਨੂੰ ਇਹ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ--

> ਤੁੰਦੀਏ ਬਾਦੇ ਮੁਖਾਲਫ਼ ਸੇ ਨਾ ਘਬਰਾ ਐ ਉਕਾਬ।
> ਯੇਹ ਤੋ ਚਲਤੀ ਹੈ ਤੁਝੇ ਊਂਚਾ ਉੜਾਨੇ ਕੇ ਲੀਏ॥

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਸਾਡਾ ਇਕ ਪ੍ਰਜਾਵਾਦ, ਜਮਹੂਰੀ ਸ਼ਕਲ ਹੈ। ਇਥੇ ਹਰ ਇਕ ਨੂੰ ਪੂਰੀ ਖੁਲ੍ਹ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਅਪਣੇ ਖਿਆਲਾਤ ਦਾ ਵਰਨਣ ਕਰੇ। ਕਿਸੇ ਵਿਰੁਧ ਅਦਮ ਇਹਤਮਾਦ ਦਾ ਮਤਾ ਲਿਆਉਣ ਦੀ ਰੋਕ ਨਹੀਂ। ਦੂਜੇ ਮੁਲਕਾਂ ਵਿੱਚ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਆਪੋਜ਼ੀਸ਼ਨ ਵਾਲਿਆਂ ਨੂੰ ਇਹ ਉਮੀਦ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਕਿ ਜਾਂ ਤਾਂ ਦੋ ਚਾਰ ਪੰਜ ਵੋਟਾਂ ਨਾਲ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਢਾ ਗਿਰਾਵਾਂਗੇ ਜਾਂ ਚਾਰ ਪੰਜ ਵੋਟਾਂ ਪਿਛੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਮਤਾ ਗਿਰ ਜਾਵੇਗਾ। ਪਰ ਅਫ਼ਸੋਸ ਨਾਲ ਕਹਿਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡੇ ਮੁਲਕ ਵਿੱਚ ਇਹ ਇਕ ਰਵਾਜ ਹੀ ਪੈ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਪਰਾਪੇਗੰਡਾ ਦੀ ਖਾਤਿਰ, ਸੰਵਿਧਾਨ ਵਿੱਚ ਜੋ ਕਾਂਸਟੀਚੂਸ਼ਨਲ ਰਾਈਟਸ ਆਪੋਜ਼ਿਸ਼ਨ ਨੂੰ ਮਿਲੇ ਹੋਏ ਹਨ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਅਸੈਂਬਲੀ ਵਿੱਚ ਐਕਸਪਲਾਇਟ ਕਰਨ ਦਾ ਯਤਨ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ [ * * * * ]

**Mr. Speaker :** The hon. Member should not criticize what is happening in Parliament. His remarks about Parliament will not form part of the debate.

**ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਮੀਤ ਸਿੰਘ :** ਮੈਂ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਪਾਰਲੀਮੈਂਟ ਦੀ ਕਾਰਵਾਈ ਨੂੰ ਕਰੀਟੀਸਾਈਜ਼ ਨਹੀਂ ਕਰ ਰਿਹਾ। ਕੇਵਲ ਰੈਫਰ ਕਰ ਰਿਹਾ ਹਾਂ। ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂ ਕਿ ਬਜਾਇ ਇਸ ਦੇ ਕਿ ਆਪੋਜ਼ੀਸ਼ਨ ਦੇ ਮੈਂਬਰਾਂ ਨੂੰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਖਿਲਾਫ਼ ਬੇਪਰਤੀਤੀ ਪਰਗਟ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਸੀ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਸਾਡੇ ਸੂਬੇ ਦੇ ਅਮਨ ਨੂੰ ਭੰਗ ਕਰਨ ਦਾ ਉੱਦਮ ਕੀਤਾ--ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੇ 23 ਅਤੇ 46 ਦਿਨਾਂ ਦੇ ਮਰਨਵਰਤ ਰਖਕੇ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਅਮਨ ਨੂੰ ਵਿਗਾੜਨ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕੀਤੀ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਖਿਲਾਫ਼ ਹਾਊਸ ਨੂੰ ਅਦਮ ਇਹਤਮਾਦ ਦਾ ਪ੍ਰਗਟਾ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਸੀ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਹ ਨਾਅਰੇ ਲਗਾਏ ਕਿ "ਗੰਦੀ ਭਾਸ਼ਾ ਨਹੀਂ ਪੜ੍ਹਾਂਗੇ"। ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਖਿਲਾਫ਼ ਇਹ ਅਦਮ ਇਹਤਮਾਦ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਸੀ ਜੋ ਸੂਬੇ ਦੀ ਮਾਤ ਭਾਸ਼ਾ ਦਾ ਨਾਮੋਨਿਸ਼ਾਨ ਮਿਟਾਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਸਨ। ਲੇਕਿਨ ਇਹ ਰੈਜ਼ੋਲਿਊਸ਼ਨ ਉਸ ਸਰਕਾਰ ਦੇ ਵਿਰੁਧ ਲਿਆਂਦਾ ਹੈ ਜਿਸ ਨੇ ਕਾਂਗਰਸ ਦੇ ਸੰਨ 1927 ਦੇ ਰੈਜ਼ੋਲਿਊਸ਼ਨ ਮੁਤਾਬਕ ਸੂਬੇ ਦੀ ਮਾਤਭਾਸ਼ਾ ਨੂੰ ਇਸ ਦੇ ਆਪਣੇ ਸਹੀ ਸਥਾਨ ਉਤੇ ਸਜਾਇਆ, ਜਿਸ ਨੇ ਪੰਜਾਬੀ ਦੀ ਤਰੱਕੀ ਲਈ

---

*Note* : Expunged as ordered by the Chair.

ਇਕ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਕਾਇਮ ਕੀਤੀ, ਜਿਸਨੇ ਪੰਜਾਬੀ ਭਾਸ਼ਾ ਨੂੰ ਉਸਦਾ ਯੋਗ ਥਾਂ ਦੇ ਕੇ ਸੂਬੇ ਵਿੱਚ ਪ੍ਰਚਲਤ ਕੀਤਾ ਹੈ। ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਅਦਮ ਇਹਤਮਾਦ ਦੀ ਥਾਂ ਆਪੋਜ਼ੀਸ਼ਨ ਦੇ ਭਰਾਵਾਂ ਨੂੰ ਚਾਹੀਦਾ ਸੀ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਖਿਲਾਫ਼ ਆਵਾਜ਼ ਉਠਾਉਂਦੇ ਜਿਹੜੇ ਸ਼ਹਿਰਾਂ ਵਿੱਚ ਖੰਡ ਦੀ ਬਲੈਕ ਮਾਰਕਿਟ ਕਰਦੇ ਹਨ, ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਸਰਪ੍ਰਸਤੀ ਸਾਡੇ ਜਨ ਸੰਘ ਦੇ ਭਰਾ ਕਰਦੇ ਹਨ।

**श्री मंगल सेन :** On a point of order, Sir. स्पीकर साहिब, जो चीनी के डिपो दिए हुए हैं, कोटे दिए हुए हैं सब कांग्रेसियों को दिए हुए हैं। वही बलैक मार्कीट करते हैं।

**ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਮੀਤ ਸਿੰਘ :** ਸੋ ਮੈਂ ਇਹ ਕਹਿ ਰਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਇਹ ਅਦਮ ਏਹਤਮਾਦ ਦਾ ਰੈਜ਼ੋਲਿਊਸ਼ਨ ਸੂਬੇ ਦੀ ਇਸ ਸਰਕਾਰ ਵਿਰੁੱਧ ਨਹੀਂ ਸੀ ਲਿਆਉਣਾ ਚਾਹੀਦਾ।

**Shri Jagan Nath :** On a point of order, Sir.

**Mr. Speaker :** The hon. Member has been wasting the time of the House. I will not permit him now.

**Shri Jagan Nath :** Sir, I want to raise a point of Order.

**Mr. Speaker :** I will not permit the hon. Member. He should let the hon. Member complete his speech.

**ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਮੀਤ ਸਿੰਘ :** ਅਦਮ ਇਹਤਮਾਦ ਦਾ ਪ੍ਰਸਤਾਵ ਉਸ ਸਰਕਾਰ ਦੇ ਖਿਲਾਫ਼ ਆਇਆ ਹੈ ਜਿਸ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਆਪਣੇ ਚੰਦ ਸਾਲਾਂ ਵਿੱਚ, ਅਪਣੀ ਟੈਨਿਉਰ ਵਿੱਚ ਸੂਬੇ ਦੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਜਿਥੇ ਪਹਿਲਾਂ 13 ਆਉਂਸ ਫੀ ਕਸ ਅਨਾਜ ਮਿਲਦਾ ਸੀ ਅਜ ਉਸਨੂੰ ਪੈਦਾਵਾਰ ਵਧਾ ਕੇ 16½ ਆਉਂਸ ਫੀ ਕਸ ਤੇ ਪਹੁੰਚਾ ਦਿੱਤਾ। ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਅਦਮ ਇਹਤਮਾਦ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਖਿਲਾਫ਼ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਸੀ ਜੋ ਜੇਲ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਸਲਾਖਾਂ ਦੇ ਪਿੱਛੇ ਬੰਦ ਹਨ, ਜੋ ਚੀਨ ਦੀ ਏਜੰਟੀ ਕਰਦੇ ਸਨ, ਜੋ ਇਸ ਦੇਸ਼ ਦੀ ਪਵਿੱਤਰ ਮਿੱਟੀ ਨੂੰ ਚੀਨ ਦੇ ਹਵਾਲੇ ਕਰ ਦੇਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਸਨ, ਜੋ ਸਰਹੱਦ ਵਲੋਂ ਹਮਲਾ ਕਰਾਕੇ ਤ੍ਰਿਸ਼ੂਲ ਵਾਲੇ ਦੇ ਹਿਮਾਲੀਆ ਦੀ ਛਾਤੀ ਨੂੰ ਚੀਨੀਆਂ ਦੇ ਠੁੱਡਿਆਂ ਨਾਲ ਰੁੰਦਵਾਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਸਨ। ਪਰ ਉਹੀ ਗੱਲ ਹੋਈ ਕਿ "ਮਾਂ ਨਾਲੋਂ ਹੇਜਲੀ ਫੱਫੇ ਕੁੱਟਣ"—ਚੰਦ ਕੋਮਿਊਨਿਸਟ ਮੈਂਬਰਾਂ ਵਲੋਂ ਇਹ ਅਦਮ ਇਹਤਮਾਦ ਦਾ ਮਤਾ ਪੇਸ਼ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ।

ਅਨਾਜ ਦੀ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਸਟੇਟ ਟਰੇਡਿੰਗ ਦੀ ਮੁਖ਼ਾਲਫਿਤ ਕੀਤੀ ਹੈ ਹਾਲਾਂ ਕਿ ਇਹ ਕਿਸਾਨਾਂ ਤੇ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਦੇ ਬੜੇ ਹਾਮੀ ਬਣਦੇ ਨੇ। ਕਿਸਾਨ ਨੂੰ ਸਿਕਿਓਰਿਟੀ ਦੇਣ ਵਾਸਤੇ ਫੋਰਡ ਫੌਉਂਡੇਸ਼ਨ, ਫੂਡ ਇਨਕੁਆਇਰੀ ਕਮੇਟੀ, ਬੰਬੇ, ਪਲੈਨਰਜ਼ ਦੀਆਂ ਰਿਪੋਰਟਾਂ ਦੇ ਮੁਤਾਬਕ ਅਤੇ ਪਲੈਨਿੰਗ ਕਮਿਸ਼ਨਰ ਦੀ ਹਦਾਇਤ ਦੇ ਮੁਤਾਬਕ ਇਸ ਪੰਜਾਬ ਗੌਰਮਿੰਟ ਨੇ ਕਣਕ ਦਾ ਘਟੋ ਘੱਟ ਭਾ 14 ਰੁਪਏ ਫੀ ਮਣ ਮੁਕੱਰਰ ਕੀਤਾ ਹੈ। ਸਿਰਫ਼ ਕਿਸਾਨ ਨੂੰ ਸਿਕਿਓਰਿਟੀ ਦੇਣ ਲਈ ਸਟੇਟ ਟਰੇਡਿਗ ਲਾਗੂ ਕੀਤੀ ਗਈ ਹੈ ਤਾਂਕਿ ਉਸ ਨੂੰ ਅਪਣੀ ਪਰੋਡਿਊਸ ਅਨਾਜ ਦੀ ਪੂਰੀ ਕੀਮਤ ਮਿਲੇ। ਇਹ ਭਾ ਘੱਟ ਤੋਂ ਘਟ ਮੁਕਰਰ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ। ਜਦੋਂ ਭਾ ਇਸ ਤੋਂ ਘੱਟ ਗਿਰੇਗਾ ਤਾਂ ਸਰਕਾਰ ਕਣਕ ਖਰੀਦਣ ਵਾਸਤੇ ਆਪ ਬਾਜ਼ਾਰ ਵਿੱਚ ਇਸ ਭਾ ਤੇ ਖਰੀਦ ਕਰੇਗੀ। ਪਰ ਮੇਰੇ ਕਮਿਊਨਿਸਟ ਭਰਾਵਾਂ ਨੇ ਇਹ ਮਤਾ ਲਿਆ ਕੇ ਤੇ ਅਨਾਜ ਦੇ ਸਰਕਾਰੀ ਬਿਉਪਾਰ ਦੀ ਮੁਖ਼ਾਲਫਿਤ ਕਰਕੇ ਕਿਸਾਨ ਨਾਲ ਆਪਣੇ ਪਿਆਰ ਦਾ ਸਬੂਤ ਦਿੱਤਾ ਹੈ ਕਿਉਂਕਿ ਇਸ ਤੋਂ ਵੱਡੀ ਕਿਸਾਨ ਨਾਲ ਹੋਰ ਕੀ ਦੁਸ਼ਮਣੀ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ।

ਮੇਰੇ ਕਾਮਰੇਡ ਭਰਾਵਾਂ ਨੇ ਇਹ ਮਤਾ ਲਿਆ ਕੇ ਤਾਂ ਉਹੋ ਹੀ ਗੱਲ ਕੀਤੀ ਹੈ ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇਕ ਪਿੰਡ ਦਾ ਨੰਬਰਦਾਰ ਮਰ ਗਿਆ ਤਾਂ ਇਕ ਗਰੀਬ ਆਦਮੀ ਦਾ ਲੜਕਾ ਆਪਣੀ ਮਾਂ ਕੋਲੋਂ ਪੁਛਣ ਲਗਾ ਕਿ ਮਾਂ ਹੁਣ ਕੌਣ ਨੰਬਰਦਾਰ ਬਣੇਗਾ। ਉਸ ਦੀ ਮਾਂ ਨੇ ਕਿਹਾ ਕਿ ਫਲਾਣਾ ਬਣੇਗਾ। ਉਸ ਲੜਕੇ

को बनाया जा रहा है, जितना रुपया और मेहनत इस पर सरफ हो चुकी है, जिस तरीके से सारे हिन्दुस्तान से लायक तरीन डाक्टर यहां जमा करने की कोशिश की गई है --मुझे पता है मद्रास से, बंगाल से, यू. पी. से डाक्टर लाए गए हैं---मैं समझता हूं कि इस का फायदा हर कसो-बेकस को होगा । और जब इतना कुछ किया जा चुका है, तैयारी हो चुकी है, बिल्डिंग तैयार हो गई है, प्रोफैसर जमा हो गए हैं तो अब यह कहना कि इस इंस्टीच्यूट को बन्द कर दिया जाए यह एक इम्प्रैक्टीकल सी प्रापोज़ीशन है ।

इस रैज़ोल्यूशन के जो मुहर्रक हैं, मेरे दिल में उन की बड़ी इज़्ज़त है वह विद्वान हैं, योग्य हैं, सारी बात है, लेकिन मैं समझता हूं कि उन को इस इंस्टीच्यूट के काम के मुतअल्लिक पूरी इत्तला नहीं मिली अगर उन को पूरी इत्तला होती तो वह इस रैज़ोल्यूशन को पेश न करते । इस लिये डिप्टी स्पीकर साहिबा, इस रैज़ोल्यूशन के बारे में ज़्यादा न कहता हुआ मैं सिर्फ यही कहूंगा कि मैडिकल कालिजों से अगली जो रिसर्च है उसके लिए यहां पर मैडिकल इंस्टीच्यूट का कायम होना जरूरी था ।

4-00 p.m

**चौधरी इन्दर सिंह मलिक** (स्फीदों) : जनाब डिप्टी स्पीकर साहिबा, इस रैज़ोल्यूशन में कहीं भी इस बात का ज़िकर नहीं किया गया कि इस इंस्टीच्यूट को बिल्कुल बन्द कर दिया जाए बल्कि इस में लिखा हुआ है कि :

> "This Assembly recommends to the Government that the Post-Graduate Research and Medical Institute, Chandigarh, be closed for the duration of the Emergency."

जब कि एक एक पैसे को हमारे देश के नेता इकट्ठा करने में लगे हैं और ऐमरजैंसी के नाम पर हर जगह कट लगा रहे हैं, खर्चों को घटा रहे हैं कम कर रहे हैं तो इस वक्त ऐसे हालात में एक बिल्डिंग पर 6.6 करोड़ रुपए खर्च करना ठीक नहीं । हमने तो इस रैज़ोल्यूशन में यह मांग की है कि ऐमरजैंसी की ड्यूरेशन तक के लिए इसे बन्द कर दिया जाए ।

जब एस्टीमेट कमेटी की मीटिंग्ज़ हुईं तो उनकी जो रिपोर्ट हमारे सामने आई है उस में दर्ज है कि 308 ऐसे हस्पताल हैं जिनके अन्दर डाक्टर नहीं हैं । और 700 हस्पताल खाली पड़े हैं फिर कई हस्पतालों में डाक्टर नहीं हैं, कहीं पर अगर डाक्टर हैं तो दवाइयां नहीं हैं और अगर डाक्टर और दवाइयां दोनों हैं तो बुनियादी जरुरियात का सामान नहीं है । मैटर्निटी के लिए कोई प्रबन्ध नहीं है । ज़चगी का कोई इन्तजाम नहीं है । टी. बी. का कोई इन्तज़ाम नहीं, एक्सरे प्लांट नहीं हैं, आज 80 और 85 प्रति शत आबादी दिहात के अन्दर रहती है लेकिन दिहातियों के लिए दवाइयां नहीं हैं और दूसरी तरफ एक ही बिल्डिंग पर 6.6 करोड़ रुपए खर्च किए जा रहे हैं । इस लिए यह प्रस्ताव लाया गया है कि ऐमरजैंसी के दौरान इस की कंस्ट्रक्शन को पोस्टपोन कर दिया जाए । आज ऐमरजैंसी के नाम पर डिवैल्पमेंट के काम को रोक दिया गया है सड़कों की कंस्ट्रक्शन बंद कर दी गई है । दूसरे हस्पतालों को रोक दिया गया है । बी. डी. ओज़ के दफ्तरों को रोक दिया गया है कोई ऐसी चीज़ नहीं कि जिसमें कट न की गई हो और दूसरी तरफ इस पर 6.6 करोड़ और एक करोड़ रिकरिंग एक्सपेंडिचर किया जा रहा है । यह बिल्कुल बंद होना चाहिए ।

[चौधरी इन्द्र सिंह मलिक]

जहां तक रिसर्च का सवाल है पंजाब में चार मैडिकल कालिज हैं, पटियाला में बैस्ट मैडिकल कालिज है । अमृतसर में है, रोहतक में बन रहा है और लुध्याना में है । वहां पर अच्छी तरह से मजीद ट्रेनिंग हासिल की जा सकती है । और इस इंस्टीच्यूट को जब तक ऐमरजैंसी है बंद किया जा सकता है । इन कालिजों में भी वैल इक्विप्ड लैबारिटरियां हैं तो वहां पर रिसर्च भी की जा सकती है । यहां पर आज हाइली पेड डाक्टर रखे जा रहे हैं ताकि रिसर्च की जाए और मेरा यह कहना है कि 300 डाक्टरों की तो पहले ही हस्पतालों में कमी है और आज दिहात के अन्दर यह हालत है कि कोई डाक्टर जाना नहीं चाहता और दूसरी तरफ 300 डाक्टर रखे जा रहे हैं 300 स्टूडेंटस के लिए । और यह भी सिर्फ चण्डीगढ़ की इंस्टीच्यूट के लिए । कितने अफसोस की बात है कि एक तरफ तो 300 डाक्टर 300 ट्रेनीज़ के लिए रखे जाएं और दूसरी तरफ दिहात में ज़मींदार को, गरीब को, मज़दूर को और हरिजन को ज़रूरी दवाई और इलाज से महरूम रखा जाए । यह 300 डाक्टरों की कमी को कैसे पूरा करेंगे इन्हें बाहर से तो डाक्टर मिल नहीं सकते और फिर यह दूसरे हस्पतालों से डाक्टरों को शिफ्ट करेंगे और उन्हें यहां पर इस इन्स्टीच्यूट में ले आएंगे । तो इस का असर और भी बुरा होगा कि दिहाती ईलाज नहीं करवा सकेंगे । यहां पर वह आ नहीं सकते । फिर आज टी. बी. के मरीज़ इतने हैं कि उन्हें जगह नहीं मिलती, दाखला नहीं मिलता ताकि वह इलाज करवा सकें । दरखास्तें पेंडिंग पड़ी हैं । इस लिए मेरा यह सुझाव है कि इस इंस्टीच्यूट को बंद करके इन डाक्टरों को दिहात में उन हस्पतालों में लगाया जाय जहां कि डाक्टर नहीं हैं, ताकि दिहातियों की हालत बेहतर हो सके ।

अब फलड हर जगह आए हैं और मेरे हलका स्फीदों में 50 में से पचास दिहात बरबाद हो गए हैं । स्फीदों मण्डी के अन्दर 6 फुट पानी भरा था । मैं ने दिहात में जा कर देखा कि कुएं पानी से भरे पड़े हैं । आस पास का तमाम गंदा पानी इन कुओं में भर गया है और कोई पीने का पानी भी इस्तेमाल नहीं कर सकता । मच्छर बहुत हो जाने के कारण लोग बीमार हैं लेकिन मैडिकल फैसिलिटीज़ अभी तक इन्हें नहीं मिल पाईं । मैं ने मलेरिया वालों को लिखा और दूसरे इंस्टीच्यूट के डाक्टर साहिबान को लिखा कि इन के लिये दवाइयां फौरन भेजी जाएं लेकिन आज यह हालत है कि पानी सड़ा पड़ा है और लोग बहुत तंग हैं ।

डिप्टी स्पीकर साहिबा, एस्टीमेट कमेटी ने अपनी रिपोर्टस में लिखा है कि दिहात के अन्दर बहुत से हस्पतालों में 1953 से डाक्टर नहीं हैं । और जहां डाक्टर हैं वह करप्ट हैं । कई जगहों के बारे में तो मैं मिनिस्टर साहिब के नोटिस में लाया हूं कि डाक्टर दवाइयां बेचते हैं ।

**उपाध्यक्षा** : बेहतर हो अगर आप ऐसे केसिज़ मिनिस्टर साहिब के नोटिस में ले आएं । (It would be better if such cases are brought to the notice of the hon. Minister.)

**चौधरी इन्द्र सिंह मलिक** : मैं इन को कई मिसालें दे सकता हूं कि वह खुद दवाइयां बेचते हैं और फिर दूसरे मैडिकल प्रेक्टीशनर्ज़ से मिल कर कमिशन पर बेचते हैं । कैमिस्ट्स और ड्रगिस्ट्स से मिल जाते हैं । फिर एक और दिक्कत है कि दवाइयां जो हों वह अफसरों को मिलती हैं । अफसरों के बच्चों को मिलती हैं । और रसूख वालों को मिलती हैं ।

और जिमींदार बिचारों को कहा जाता है कि 10 पैसे पर्ची के डालो और इस पर भी उसे एकुआ प्योरा के सिवाए कुछ नहीं मिलता ।

डिप्टी स्पीकर साहिबा, जो पैसे इस इंस्टीच्यूट पर लगाए जा रहे हैं उनको किसी और जगह लगाया जा सकता है। जो रिसर्च के स्टूडेंटस हैं वह पटियाला के अन्दर लाए जा सकते हैं लुधियाना के अन्दर लाए जा सकते हैं और इन की ट्रेनिंग का इन्तजाम किया जा सकता है। इस इंस्टीच्यूट पर जो खर्च है १६ भारी-भरकम खर्च है और यह इंस्टीच्यूट सफेद हाथी की तरह है और इस का कोई फायदा नहीं क्योंकि यहां पर इंस्टीच्यूट होने से दूर दराज से गरीब आदमी इलाज के लिए नहीं आ सकते। इस लिए मैं डिप्टी स्पीकर साहिबा, आपकी विसातत से आनरेबल मिनिस्टर से गुजारिश करूंगा कि इन दिहातों की हालत देखें जहां पर मैडिकल फैसिलिटीज नहीं है और 80 प्रतिशत आबादी वहां पर रहती है। देश के प्रेजीडेंट ने भी कहा था कि हमारा देश तो सही रूप से दिहात में आबाद है। किसान ही वहां पर काम करता है। और में यह कहूंगा कि किसान ही ऐसा है जिसको हम ने ऊपर उठाना है। इस लिए उसकी तरफ ध्यान देने की जरूरत है।

इन लफजों के साथ मैं आपके नोटिस में यह लाना चाहता था कि जितनी कोशिश हो सके इस की कंस्ट्रक्शन को पोस्टपोन किया जाए ।

आज जब देश भर में एमरजैंसी है और हर आदमी मुकाबले के लिए जुड़ा हुआ है तो हमें चाहिए कि एक ही निशाने के ऊपर सब को इकट्ठा कर लें। अगर हम ने आजादी को बरकरार रखना है और इस बात का ख्याल रखना है कि चीनी हमें दबा न लें या पाकिस्तानी कोई फायदा न उठा सकें तो हमें हर तरीके से बचत करनी चाहिए। इस मैडीकल इंस्टीच्यूट की मद पर दो करोड़ का बजट है और इन हालात के अन्दर जब सारे पंजाब में 2 1/2 करोड़ का बजट मैडिकल का हो तो एक ही इंस्टीच्यूट पर 7 करोड़ की रकम 6 करोड़ नान रिकरिंग और एक करोड़ रिकरिंग खर्च किसी भी सूरत में नहीं करना चाहिए। इस लिए मैं आनरेबल मिनिस्टर से कहूंगा कि वह इसको पोस्टपोन कर दें। इस इंस्टीच्यूट को बन्द कर दें एमरजैंसी के बाद इस पर गौर फिर किया जा सकता है। इस इंस्टीच्यूट के बिना भी आज ट्रेनिंग दी जा सकती है और काम चलाया जा सकता है।

**Shri Gian Chand :** Madam, the next Resolution on the agenda paper is very important, and since this is the the second day of discussion on this Resolution, I beg to move —

That the question be now put.

**उपाध्यक्षा :** मुझे अफसोस से कहना पड़ता है कि हाउस से तो यह कह कर छुट्टी मांगी जाती है कि हम तीन दिन लगातार नो कान्फीडैंस मोशन पर बोलने के बाद थके हुए हैं मगर अब जब कि वक्त की कमी है तो हर कोई कहता है कि हमें इस रैजोल्यूशन पर बोलने का मौका दिया जाए।

(I am constrained to say that the hon. Members have been insisting to have an off day to-morrow on the plea that they are feeling tired after the discussion on the

[उपाध्यक्षा]

No-confidence Motion for three consecutive days but at the same time the hon. Members are keen to speak on this resolution and the time at our disposal is very short.)

**श्री अमर नाथ शर्मा (कांगड़ा)** : डिप्टी स्पीकर साहिबा, पंडित चिरंजी लाल जी ने यह प्रस्ताव पेश किया है कि एमरजैंसी के कारण पोस्ट ग्रैजुएट रिसर्च इंस्टीच्यूट जैसी संस्था को जो कि देश की भलाई के लिए खोली गई है बंद किया जाए। वह एक ऐसा इंस्टीच्यूट बनने लगा है जिस में सूबे के लोगों की भलाई के काम होंगे, गरीबों और अमीरों सब की भलाई होगी। यह बात मेरी समझ में नहीं आई कि इतने भलाई के काम के बारे में वह किस प्रकार कह रहे हैं कि इसे बन्द कर दिया जाए। जब 1963-64 में सदन के सामने एक करोड़ और कुछ लाख की डिमांड आई थी तो आज यह प्रस्ताव सदन में लाने वाले इस डीमांड का समर्थन कर रहे थे। आज यह ख्याल करना कि देश में एमरजैंसी है और महज़ 6 महीने के अर्से के बाद अपने विचारों में परिवर्तन अभिव्यक्त करना बहुत बेमायनी सी बात प्रतीत होती है। अगर सिर्फ इस एमरजैंसी को ही सामने रखा जाए और यह कहा जाए कि हमें यह पैसा दुशमन की फौज का मुकाबला करने के लिये लड़ाकू जवानों के लिये चाहिए तो जहां जवानों की ज़रूरत होगी वहां यह बात भी भुलाई नहीं जा सकती कि ज़ख्मी जवानों को तन्दरुस्त करने के लिये न सिर्फ एम. बी.बी.एस डाक्टरों की ही ज़रूरत होगी बल्कि इन के लिए तजुर्बेकार और हाइली क्वालीफाईड डाक्टरों की ज़रूरत होगी जोकि इसी संस्था की बदौलत मिल सकते हैं। दूसरी तरफ इस प्रस्ताव के मूवर यह भी कहते हैं कि हमारे हां स्पैशलिस्ट्स की कमी है, बिमारियों का इलाज यहां पर नहीं होता, जब कोई बीमारी आती है तो कभी अमृतसर जाना पड़ता है और कभी पटियाला दौड़ना पड़ता है। इस के साथ ही यह भी मानते हैं कि पंजाब में कोई अच्छा हस्पताल नहीं है। आज अगर पंजाब सरकार यह फैसला करती है कि यहां पर एक निहायत ही अच्छा अदारा बना दिया जाए जहां से बड़े बड़े तजुरबेकार डाक्टर बन कर निकलें तो यह उस की मुखालफत करते हैं। शुरू शुरू में तकलीफात जरूर होती हैं। यह बात तो हर हालत में हमें माननी ही पड़ेगी मगर जब हम ने उस के लिए गरांट दे दी है और रकम निश्चित कर दी है तो अब कौनसी मुश्किल बाकी रह गई है जो इस एमरजैंसी के मौका पर हम संभाल नहीं सकते। अगर एमरजैंसी को देखते हुए हम वक्त पर डाक्टरों का बैच इनको मौका पर देंगे तो इस से बड़ी और कौनसी मुल्क की सेवा हो सकती है। यह तो पढ़े लिखे सज्जन हैं और भली प्रकार जानते हैं कि अगर कहीं कोई मामूली कालिज ही खोलना हो तो हमें कितने पढ़े लिखे प्रोफैसरों की जरूरत होगी। अमृतसर कालिज को ही ले लीजिए; वहां पर कितने प्रोफेसर हैं, आज कल वहां तकरीबन 142 प्रोफेसर काम कर रहे हैं। आपके जो कालिज है यहां पर भी 350—400 के करीब प्रोफेसर काम कर रहे हैं। यह तो मैं पंजाब की खुश किस्मती समझता हूं कि पार्टीशन के बाद आज हमें कम अज़ कम एक इंस्टीच्यूट तो मिला जहां से इतने तजरुबाकार डाक्टर मिलेंगे जो इस सूबे के लोगों का बहुत कुछ भला करने के योग्य हो सकेंगे। चौथी पांच साला प्लान के अन्दर हम चाहते हैं कि दो मैडीकल कालिज खोले जायें। हम चाहते हैं कि जब तक यह कालिज तैयार हों उस वक्त तक यह इंस्टीच्यूट उतने ही डाक्टर देने के योग्य हो जाएगा जो बच्चों को आला से आला तालीम दे सकते हैं। मगर आज यह हालत है कि अगर किसी के कोई

बीमार हो जाता है तो वह कभी अम्बाला दौड़ता है और कभी किसी और जगह। मैं कहता हूं कि आज एमरजैंसी में भी जहां कहीं हमारे होम मिनिस्टर श्री गुलज़ारी लाल नन्दा जी को कोई मिलता है तो वह हमेशा यही कहते हैं कि फौज में काबल इंजीनियर भरती करो, अच्छे जवान भरती करो, अच्छे डाक्टर और टैक्नीशीयन भरती करो। तो अगर यह ज़िम्मेदारी पंजाब पर आ पड़ती है तो हमारा फर्ज हो जाता है कि हम अच्छे स्पैशलिस्टस पैदा करें और अच्छे रिसर्च स्कालर पैदा करें। जबकि इस सरकार का यह फैसला है कि हमारी सरहदें मज़बूत हों लेकिन अगर यह डिवैलपमैंट के काम यहां पर बन्द कर दिए जाएं और इस तरह के इंस्टीच्यूट खत्म कर दें तो अच्छे स्पैशलिस्ट कहां से हासिल कर पायेंगे। मैं आनरेबल मैम्बर से इतनी ही अर्ज़ करना चाहता हूं कि मैडिकल कालिज एक निहायत ही जरूरी अदारा है और ऐसे अदारों को ठीक ढंग से चलाने के लिए हमें रिसर्च इंस्टीच्यूट का कायम रखना भी जरूरी है। अच्छे डाकटर के पीछे हमें अपना इलाज कराने के लिये चाहे वह कहीं भी हो दौड़ भागे जाना पड़ता है। आंखों के इलाज के लिए डाक्टर तुलसी दास के पास लोग जाते रहे हैं इसी तरह डाक्टर के.एल.विग के पास लोग पहुंचते हैं। हम चाहते हैं कि इस तरह के ऐक्सपर्ट ना सिर्फ बड़े-बड़े शहरों में ही हों बल्कि यह तो हर ज़िला हैडक्वाटर तक पहुंचने चाहियें इसी लिए यह इंस्टीच्यूट भी इन्हीं हालात को मद्देनज़र रखते हुए जारी किया गया है। 1960 में हम ने इस इंस्टीच्यूट को खोलने के लिये एक प्लान बनाई थी। प्लैनिंग कमिशन की मन्जूरी से यह रिसर्च इंस्टीच्यूट खोला गया था और सब एस्टीमेट लगा कर 3,60,00,000 रुपये प्रोवाइड किए गए थे। 1963-64 में इस रकम को पास भी कर दिया मगर आज 6 महीने के बाद पता नहीं क्यों बन्द करवाने का ख्याल आ गया। दरअसल बात यह है कि मेरे साथी अपने दिल का गुबार निकालने के लिये कोई न कोई रास्ता निकाल ही लेते हैं। मैं आप से पंजाब की सही हालत पेश करूं तो वह यह है कि इस वक्त हमें पंजाब के लिये कुल 1292 डाक्टर दरकार हैं मगर हमारे पास इस वक्त सिर्फ 832 हैं। इस कमी को पूरा करने के लिए भी जरूरी है कि कोई इस तरह का इंस्टीच्यूट हो। इस देश को डिवैल्प करने के लिये यह जरूरी है कि सिर्फ चंडीगढ़ में ही नहीं बल्कि हर जगह इस तरह के अदारे खोले जायें। आज इस मादावाद युग में हर इन्सान अपनी जिन्दगी अच्छे से अच्छे ढंग से गुज़ारना चाहता है। पंजाब सरकार आज यह चाहती है कि जूंही कालिजों से बच्चे निकलें उनको अच्छी से अच्छी मैडिकल या टैक्नीकल तालीम देकर हम देहातों की खिदमत के लिय भेजें। आज हमें फौरी तौर पर 342 डाक्टरों की जरूरत है देहातियों का इलाज करने के लिए। आज हमें टी.बी को खत्म करने वाले और इस तरह के सभी रोगों को खत्म करने वाले अच्छ से अच्छे स्पैशलिस्टों की ज़रूरत है। इस ज़रूरत को अगर कोई चीज़ पूरा कर सकती है तो यह रिसर्च इंस्टीच्यूट ही है। आज हमारी सरकार इस तरह की चीज़ों पर पैसा खर्च कर रही है जिस से हमारा पंजाब ऊंचा उठता जा रहा है। इन शब्दों के साथ मैं इस प्रस्ताव की मुखालफित करता हूं और प्रस्ताविक महोदय से यह अपील करूंगा कि बजाए इस के कि यह मेजारिटी वोटस से रद्द किया जाये आप इसे वापिस ही ले लें। अगर नहीं लेते तो मैं इसे रद्द करने की दरखास्त करूंगा।

**चौधरी टेक राम** ( हांसी ) : डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं इस प्रस्ताव पर जो श्री चिरंजीलाल ने यहां हाउस में रखा है बोलने के लिए खड़ा हुआ हूं। यह प्रस्ताव इसलिए आया कि चंडीगढ़ में जो पोस्ट ग्रैजुएट मैडीकल रिसर्च इंस्टीच्यूट है उसको बन्द किया जाए क्योंकि एमरजैंसी का वक्त है। इस पर खर्च ज़्यादा हुआ है, हो रहा है और होता चला जाए गा।

मैं कहना चाहता हूं कि हमारे यहां 600 देहात के अन्दर डाक्टर नहीं हैं और उनको लाने के लिए सरकार ने एक पैसा भी खर्च नहीं किया और न ही डाक्टर बुलाए। लेकिन इस पर 6 करोड़ 6 लाख रूपया लगा दिया है। और हर साल इसी तरह से करोड़ों रुपया खर्च होता जाएगा। यह सरकार इधर उधर के और खर्च तो करती है लेकिन जो बीमारियों को दूर करने के लिए देहाती क्षेत्रों में उपाए करने चाहिएं उनकी तरफ ध्यान नहीं देती। यह जो इंस्टीच्यूट बन रहा है अगर बनानी थी तो पटियाला में या रोहतक में बनाई जाती ताकि उस एरिया के लोगों को ज़्यादा फायदा पहुंचता। डिप्टी स्पीकर साहिबा, देहात में किसान जो रात दिन मेहनत करता है उसके लिए यह सरकार ध्यान नहीं देती। आज कल वर्षा के कारण हमारे हांसी के इलाके में बहुत भारी फल्डज़ आए हुए हैं लकिन चौधरी रणबीर सिंह ने उस तरफ कोई खास ध्यान नहीं दिया। इन्हीं फल्डज़ की वहज से वहां पर बीमारी भी फैल रही है लेकिन हमारे हैल्थ मिनिस्टर साहिब का ध्यान उस तरफ नहीं गया।

**उपाध्यक्षा** : चौधरी टेकराम जी, आज आप पहली बार बोल रहे हैं इसलिए मैं ने नहीं रोका। आपको जो कुछ कहना है वह प्रस्ताव के मुतअल्लिक कहिए। (Chaudhri Tekram ji, I have not checked you because it is your maiden speech. But whatever you have to say should be in relation to the resolution.)

**चौधरी टेक राम** : डिप्टी स्पीकर साहिबा, मेरा यही मतलब है कि अगर देहात में बीमारी फैलती रही, हस्पतालों में वहां डाक्टर न हुए और दवाइयों का कोई साधन न हुआ तो इतनी बड़ी इंस्टीच्यूट बनाने का क्या फायदा है। इसलिए मैं इस प्रस्ताव के साथ सहमत हूं।

**श्री राम किशन** ( जालंधर सिटी-उतर-पूर्व ) : डिप्टी स्पीकर साहिबा, मैं उस प्रस्ताव को मुखालिफत करने के लिए खड़ा हुआ हूं जो श्री चिरंजी लाल ने पेश किया है। उनके आर्गूमेंटस और दूसरे आपोजीशन के आनरेबल मैम्बर साहिबान की तरफ से जो दलायल दिए गए हैं उन से साबित होता है कि मैडीकल रिसर्च इंस्टीच्यूट का बनाया जाना कितना ज़रूरी है।

सन् 1959 के अन्दर एक हैल्थ सर्वे हुआ और कमेटी ने अपनी रिपोर्ट सबमिट की तो उसमें यह यह कहा गया कि पोस्ट ग्रजुएट इंस्टीच्यूट बननी चाहिए। चुनांचि जब थर्ड फाइव-इयर प्लैन का बजट बना तो उसके अन्दर इस पोस्ट ग्रजुएट रिसर्च इंस्टीच्यूट का प्रोवीज़न किया गया। आप देखिए कि हमारे यहां इंजीनियरिंग इंस्टीच्यूट खोले गए लेकिन लक्चरर्स की कमी रही। तो इस से यह नतीजा निकला कि पहले लैक्चरर्स का होना जरूरी है। इसी तरह से अगर हमें डाक्टर चाहिएं तो पहले लैक्चरर्स का होना ज़रूरी है। इसलिए इस इंस्टीच्यूट को

यहां बनाया गया कि रिसर्च के अलावा लैक्चरर्ज़ पैदा किए जाएं। डिप्टी स्पीकर साहिबा, यह इंस्टीच्यूट हिन्दुस्तान में खुलने वाली 6 रिसर्च इंस्टीच्यूट्स में से पहली है। और सैंटर ने हमारी जरूरत को देख कर पूरे नार्दर्न भारत के लिए यह इंस्टीच्यूट दी गई है। यहां के रहने वाले सभी लोगों को पता है कि पूरे अढ़ाई साल तक यहां के अखबारों में और दिल्ली के अखबारों के अन्दर एडवरटाइजमैंट दिया जाता रहा कि हमें डाक्टर्स चाहिएं लेकिन आप हैरान होंगे, डिप्टी स्पीकर साहिबा, यह जान कर कि हमारे देश के अन्दर डाक्टरों की कितनी कमी है कि पूरे अढ़ाई साल तक हमें डाक्टर नहीं मिले। हमें सिर्फ 400 डाक्टरों की जरूरत थी। और आपोज़ीशन वाले यह कहते हैं कि हमें हर गांव के लिए डाक्टर चाहिएं। अगर हम डाक्टर यहां पर ट्रेन नहीं करेंगे तो फिर आप ही सोच लीजिए कि डाक्टर आएंगे कहां से। इसलिए हमारे यहां हिन्दुस्तान की सबसे बड़ी इंस्टीच्यूट बनी जहां पर डाक्टरों को ट्रेनिंग देने के अलावा 1,000 के करीब बेड्ज होंगे। और हम उम्मीद करते हैं जैसा कि फ़ाइव-इयर पलान में हमारे ऐक्सपर्टस ने व्यू किया है कि हम 250 आदमी के पीछे एक डाक्टर दे सकेंगे।

अगर आप विदेशों में हो रही तरक्की को देखें तो आप को पता चलेगा कि यू० एस० एस० आर० अमेरिका और इंग्लैंड ने कितनी तरक्की की है। इंग्लैंड के अन्दर जितने सरकारी अस्पताल हैं उनमें एक डाक्टर को 40 से ज्यादा मरीज़ देखने की इजाज़त नहीं है। हमारा देश अभी अनडिवैलपड देश है इसीलिए यह हालत है कि साढ़े आठ सौ के पीछे एक डाक्टर भी बड़ी मुश्किल से मिलता है। अब हमारे यहां एमरजैंसी लागू हो गई जिसके कारण और जरूरत बढ़ गई है। पहली बड़ी जंग में और दूसरी बड़ी जंग में ज्यादा से ज्यादा मैडीकल साइंस की और दवाइयों की रिसर्च हुई। डिप्टी स्पीकर साहिबा, पैन्सलीन की ईजाद 1928 में हुई थी लेकिन 1940 तक इसे इस्तेमाल में नहीं लाया गया था। उतनी देर तक अमरीकनों ने इस पर रिसर्च की। इस तरह और भी बहुत सी दवाइयां हैं जिन की कि जंग के वक्त में रिसर्च की गई क्योंकि उस वक्त ज़रूरत महसूस हुई और ज़रूरत ईजाद की मां है। मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि हमारे देश के अन्दर बहुत से इन्जिनियरिंग इंस्टीच्यूट्स चल रहे हैं लेकिन उन के बावजूद भी कानपुर और खड़गपुर में पोस्ट ग्रेजुएट टैक्नोलोजिकल इंस्टीच्यूट खोले गए क्योंकि बिना रिसर्च के हम आगे बढ़ नहीं सकते। इसलिए मैं कहता हूं कि यह जो इंस्टीच्यूट यहां मैडीकल रिसर्च का बना है यह निहायत ज़रूरी था। पार्टीशन से पहले यहां मैडिकल कालिज दूसरी जगहों पर भी थे लेकिन दूसरे मैडीकल कालिजों के स्टूडैंटस वहां से पढ़ने के बाद लाहौर के मैडिकल कालिज में ट्रेनिंग लेने जाया करते थे और लाहौर वाला मेडिकल कालिज सारे उत्तरी भारत की सेवा करता था। हमें इस बात की खुशी है कि यह जो मैडिकल रिसर्च इंस्टीच्यूट, चण्डीगढ़ में बना है यह न सिर्फ पंजाब की सेवा करेगा बल्कि तमाम उत्तरी भारत के जितने मैडिकल कालिज हैं उन सब की मांगों को पूरा करेगा। सारे देश में इस वक्त 77 मैडिकल कालिज हैं। तीसरे प्लैन के आखिर तक 100 मेडिकल कालिजों का टार्गेट था। अब इन कालिजों में पढ़ाने के लिए स्टाफ कहां से आएगा। वह तब मिल सकेगा अगर डाक्टरों को ट्रेनिंग दी जाएगी। यह जो मैडिकल रिसर्च इंस्टीच्यूट बना है इस में डाक्टरों को ट्रेन किया जाएगा। डिप्टी स्पीकर साहिबा, इन सब बातों को मद्देनज़र रखते हुए

[श्री राम किशन]

यह जरूरी हो जाता है कि यह जो इंस्टीच्यूट है इस के लिए जितना बजट पहले मन्ज़ूर हुआ है उस से भी ज़्यादा मिले। हम तीसरी पांच-साला योजना के चौथे साल में दाखिल होने वाले हैं। इस स्टेज पर अगर इस मैडिकल रिसर्च इंस्टीच्यूट को बंद कर दिया जाए तो इस का मतलब होगा कि हम करोड़ों रुपए की नाकामी ज़ाहिर करेंगे। यह हरगिज़ नहीं हो सकता। इसलिए मैं कहता हूं कि इस रैज़ोल्यूशन को इत्तफाक राए से रिजेक्ट किया जाए और आयंदा के लिए इस मैडिकल रिसर्च इंस्टीच्यूट को ज़्यादा से ज़्यादा रुपया दिया जाए।

**स्वास्थ्य मन्त्री** ( डाक्टर गोपी चन्द भार्गव ): डिप्टी स्पीकर साहिबा, इस रैज़ोल्यूशन पर डिबेट शुरू इन अल्फाज़ के साथ हुआ था कि ट्रिब्यून अखबार में मेरे नाम पर एक ऐडीटोरियल छपा कि हस्पतालों की हालत अच्छी नहीं है और चूंकि हस्पतालों की हालत अच्छी नहीं है इसलिए इस मैडिकल रिसर्च इंस्टीच्यूट को बन्द कर देना चाहिए। मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि मैं सब हस्पतालों में नहीं फिरा था, सिर्फ थोड़े से हस्पताल देखे थे और न ही मैं ने किसी ट्रिब्यून के नुमायंदे के साथ बात की थी। फिर भी यह बात अखबार में छप गई। मेरी आदत नहीं है किसी कंट्रोवर्सी में पड़ने की इस लिए मैं ने उस का जवाब नहीं दिया। फिर बाद में कहा गया कि ऐमरजैंसी है इस लिए मैडिकल रिसर्च इंस्टीच्यूट पर रुपया क्यों खर्च किया जाता है वह रुपया और कामों पर खर्च होना चाहिए। फिर कहा गया कि वह रुपया हस्पतालों पर खर्च कर दिया जाए और जो डाक्टर मैडिकल इंस्टीच्यूट में लगे हुए हैं उन को हस्पतालों में भेज दिया जाए। मैं हैरान हूं कि एक सायंस के मज़मून को इस तरीके से डील किया जा रहा है। डाक्टरी से एक बड़ी भारी सायंस है जिस ने दुनियां में बहुत तरक्की की है, जो लोग पढ़ते हैं वह जानते हैं। सर्जरी यहां तक पहुंच गई है कि खोपड़ी को काट कर दिमाग खोल कर उस में से ट्यूमर को निकाल दिया जाता है। इस के अलावा दिल को, जिस के बगैर आदमी ज़िन्दा नहीं रह सकता, निकाल कर, उसकी जगह मस्नूई दिल रख कर के असली दिल को ठीक करके सूराख वगैरा बन्द कर के लगा दिया जाता है। हमारे हिसार के सिवल सर्जन थे जिन को दिल की बीमारी थी जिस का इलाज यहां नहीं था। इसलिए वह अमरीका गए और वहां तीन घण्टे के आपरेशन के बाद उन्हें ठीक कर दिया गया और अब उन को कोई तकलीफ नहीं रही। इतनी तरक्की सायंस ने की है। इस की तरक्की कभी बन्द नहीं होनी चाहिए। आप को डाक्टरों की ज़रूरत है, मैं भी जानता हूं इस बात को, मैं तादाद भी जानता हूं कि कितने डाक्टरों की हमें ज़रूरत है। यहां पर यह कहा गया कि जब सरकार ने तीन मैडिकल कालिज खोले हुए हैं और चौथा क्रिस्चन मैडिकल कालिज है तो फिर वह डाक्टरों की ज़रूरत को क्यों पूरा नहीं कर पाएंगे। लेकिन आप सुन कर हैरान होंगे कि उन तीन मैडिकल कालिजों में जो डाक्टर चाहिएं उन में 146 डाक्टरों की कमी है जो कि बतौर प्रोफैसरों के, एसौसियेट प्रोफैसरों के और असिस्टैंट प्रोफैसरों के चाहिए। असिस्टैंट प्रोफैसर वह आदमी बन सकता है जिस के पास पोस्ट-ग्रेजुएट की डिग्री हो और उस के साथ ही टीचिंग एक्सपीरियंस भी हो। इस क्वालिफिकेशन के आदमी निकालने के लिए हम रिसर्च इंस्टीच्यूट में ट्रेनिंग देंगे। यहां कहा गया कि पटियाला में, अमृतसर में या रोहतक में जो मैडिकल कालिज हैं वहां पर पोस्ट-ग्रेजुएट टीचिंग का इन्तज़ाम क्यों नहीं

कर देते । मैं अर्ज करना चाहता हूं कि वहां पर भी है और उस का खर्चा भी इसी इंस्टीच्यूट के खर्चे से ही दिया जाता है लेकिन वहां बहुत थोड़ी तादाद में डाक्टर निकाले जा सकते हैं क्योंकि पढ़ाने के लिए न तो इतना ज्यादा स्टाफ मिल सकता है और न ही उन की ट्रेनिंग के लिए इतना सामान मिल सकता है । इस वास्ते इस मैडीकल रिसर्च इंस्टीच्यट में ट्रेनिंग देने की जरूरत महसूस हुई है। तीसरी प्लैन शुरू होने से पहले अबोहर कमेटी और मुडेलियार कमेटी बैठी थी। उन्होंने यह रिपोर्ट दी थी कि ऐसे इंस्टीच्यूट खोलने के बगैर काम नहीं चल सकता। उस फैसले के बाद हम ने गवर्नमैंट आफ इंडिया को एप्रोच किया कि ऐसा एक इंस्टीच्यूट पंजाब की राजधानी चण्डीगढ़ में खुलना चाहिए। उन्होंने हमारी रिक्वेस्ट को मान लिया ।

मैं कहना चाहता हूं कि इस इंस्टीच्यूट पर हमारी सरकार खर्च नहीं कर रही है बल्कि इस के लिए केन्द्रीय सरकार खर्च कर रही है। हम इस को बन्द करने के लिए तैयार नहीं है। हम तो पंजाब में और इंस्टीच्यूट खोलने चाहते हैं। कुछ माननीय सदस्यों ने सदन में कहा है कि इस इंस्टीच्यूट में बहुत प्रोफेसर लगाए गए हैं। मुझे सदन को बताते हुए इस बात की खुशी होती है कि यहां पहले डाक्टरों की बहुत कमी थी। पंजाब हिन्दुस्तान में किसी तरह से आगे नहीं था। सरकार के पास तजुर्बे वाले आदमी नहीं थे। लोगों को डाक्टरी की हायर स्टडी के लिए दूसरे मुल्कों में जाना पड़ता था। लेकिन हमें आज वर्ल्ड हैल्थ आर्गेनाइजेशन मदद करती है। उस संस्था के अधिकारी यहां पर आए, उन्होंने इन का काम देखा और बहुत खुश हुए। हमारे डाक्टर संतोख सिंह मैडीकल कालिज में प्रोफेसर बने। वह कर्नल नट के बाद हर छुट्टियों में आधी छुटियां दूसरे मुल्कों में जा कर व्यतीत करते हैं। वहां पर जा कर और तजुर्बे हासल करते हैं। मैं कहना चाहता हूं कि वह दुनिया के बेस्ट डाक्टरों में से एक डाक्टर हैं। (ट्रेजरी बैंचों की तरफ से प्रशंसा) उन्हें यहां पर लाया गया ताकि वह दूसरों को ट्रेनिंग दें और टीच करें। कालिजों के लिए प्रोफैसर तैयार करें और हस्पतालों के लिए डाक्टर तैयार कर सकें। लेकिन उस से ज्यादा जरूरी रिसर्च का काम है। जो आदमी साइंस की रिसर्च नहीं करता, आगे नहीं बढ़ता, रोज नई चीजें निकलती हैं, उन पर रिसर्च नहीं करता तो वह देश आगे तरक्की नहीं कर सकता। इस लिए बहुत अच्छा हुआ कि हमारे यहां पर डाक्टरी की तरक्की हो रही है क्योंकि यहां पर प्रोफैसर रिसर्च का काम करेंगे ।

बाबू बचन सिंह: यह काम तो गवर्नमैंट आफ इंडिया का है।

**डाक्टर गोपी चन्द भार्गव:** जी हां, यह काम केन्द्रीय सरकार का है। व केन्द्रीय सरकार हमें इस बारे में इंस्टीच्यूट खोलने के लिए प्रोत्साहन कर रही है तो आप इसे बन्द करने के लिए क्यों कहते हैं। मैं आप को इस बारे में फिगर्ज़ पढ़ कर सुनाता हूं। यहां पर निम्न लिखित क्लासें शुरू हो गई हैं।

पोस्ट ग्रैज्युएट इंस्टीच्यूट, पंजाब, चंडीगढ़ में जो सबजैक्ट्स चालू किए गए हैं वह निम्नलिखित हैं :—

M. D. Medicine
M. D. in obstetrics & Gynaecology
M.D. Radiology
M. S. Surgery

[डाक्टर गोपीचंद भार्गव]

M. S. Opthalmology
M. S. E. N. T.
M. S. Anaesthesia
Ph. D. Biochemistry

जो इंस्टीच्यूट में चालू किए जाएंगे वह निम्नलिखित हैं :—

M. D. Bacteriology
M. D. Pathology
M. S. Thoracie Surgery
M. S. Neuro Surgery

इस के साथ ही पी० एच. डी और डी० एस० सी० के कोर्सिज चालू किए जाएंगे ।

आपने दो चीजें सुनी होंगी । सिर्फ डाक्टर ही नहीं बल्कि नर्सिंग के स्पैशलिस्ट भी तयार करने हैं । डिप्लोमा इन लैबारटरी टकनोलोजी के आदमी तैयार करने हैं । आप को सुन कर खुशी होगी कि हमें यहां पर ब्लड बैंक की ज़रूरत थी । उस के लिए सारा इंतज़ाम मैडिकल इंस्टीच्यूट ने अपने हाथ में लिया है और उस ने अपने बजट में से 7 लाख रुपया ब्लड ट्रांस्फयूजन के लिए रखा है । पब्लिक हैल्थ का डिप्लोमा भी रखा है । जब भारत 1947 में आज़ाद हुआ था उस वक्त हमारे पास मैडिकल आफिसर आफ हैल्थ हर ज़िले के लिए थे लेकिन बाद में वह कम हो गए। मैं कहना चाहता हूं कि हर एक चीज के लिए मैडिकल आफिसर आफ हैल्थ की ज़रूरत है । मलेरियालोजी में इतने बढ़े हैं कि पंजाब में से मलेरिया को बिलकुल निकाल दिया है । प्लेग और कौलरा को निकाल दिया है । स्माल पोक्स को निकालने के लिए लगे हुए हैं । दो सालों म टी.बी. को निकाल देंगे । यही नहीं, यहां पर टी०बी० का इलाज हो रहा है । टरकोमा का भी इलाज हो रहा है ।

मैं अर्ज करना चाहता हूं कि पहले पबलिक हैल्थ और मैडिकल डिपार्टमैंट अलहदा थे और बाद में दोनों दफ्तर इकट्ठे कर दिए गए थे लेकिन अब इस पर फिर गौर किया गया है । और स्कीम बन गई है । अब फिर डायरैक्टर आफ हैल्थ सर्विसिज़ और डिप्टी डायरेक्टर औफ मैडीकल लगाए जा रहे हैं । इसी तरह से इस काम की डिस्ट्रिक्ट लैवल पर भी co-ordination हो जाएगी । इस के अलावा फेमिली प्लैनिंग का काम होता है । चाइल्ड मैटरनिटी वैलफैयर का काम होता है । यहां पर हर एक चीज़ का काम होता है लेकिन हर काम के लिए स्पैशलिसट रखने पड़ते हैं । हर एक के लिए ट्रेनिंग देनी पड़ती है । मैडिकल आफिसर आफ हैल्थ नहीं मिलते । कलकत्ता हाइजीन इंस्टीच्यूट में 2, 3 ही लड़के पंजाब से लिए जाते हैं, हम किस तरह से इस मांग को पूरा कर सकते हैं । यह तभी हो सकता है कि यहां पर इंस्टीच्यूट खोले जाएं । डिप्लोमा आफ हैल्थ के आदमी तैयार करें । हैल्थ साइड को पूरा करेंगे । यहां पर माननीय सदस्यों ने कहा कि नैशनल एमर्जैंसी के दौरान इस इंस्टीच्यूट को बन्द कर दिया जाए । मैं कहना चाहता हूं कि इस के लिए अलहदा बजट है । हैल्थ का और मेडीकल का अलहदा बजट है । बजट का 75 प्रतिशत भाग हैल्थ पर खर्च होता है और 25 प्रतिशत भाग मैडिकल एजुकेशन पर खर्च होता है । मैं कह रहा हूं कि एजूकेशन पर ज़्यादा खर्च होता है । एजुकेशन बढ़ा दी गई है । उस के लिए हमें प्रोफैसरों की ज़रूरत है । इस के विपरीत हमें डाक्टर मिल नहीं रहे हैं । कई शिकायतें आती हैं कि स्टेट में

कुछ डाक्टर खराब हैं। डाक्टर मिलते नहीं इस लिए हम खराब डाक्टरों को बाहिर निकाल नहीं सकते। जब हम डाक्टर ट्रेनिंग दे कर तैयार कर लेंगे तो हम निश्चय ही उन खराब डाक्टरों को निकाल देंगे। ट्रेनिंग दूसरे कालिजों में भी दी जा रही है लेकिन लड़ाई के वक्त तो इन की और भी ज्यादा जरूरत महसूस होती है। हमें इस वक्त 145 डाक्टरों की जरूरत थी। इस के साथ ही साथ 100 डाक्टर मिनिस्टरी आफ डिफेंस में नैशनल एमर्जेंसी के वक्त चले गए। हमें डाक्टरों की और कमी हो गई है। कुछ समय के बाद लड़कों का इम्तिहान होगा, फिर बाद में उन को नियुक्त किया जाएगा। इसी तरह से इस इंस्टीच्यूट में और लड़के पढ़ने के लिए आएंगे तब काफी समय के पश्चात इस कमी को पूरा कर सकेंगे।

मैं अर्ज कर रहा था कि जब डाक्टर सुशीला नायर इस इंस्टीच्यूट का उद्घाटन करने के लिए आई तो उन्होंने कहा कि आप और इंस्टीच्यूट खोलें और साथ ही कालिज खोलने के लिए कहा था। उस ने साथ ही यह भी कहा कि इस काम के लिए गवर्नमेंट आफ इंडिया भी ग्रांट्स देगी। जब केन्द्रीय सरकार ग्रांट देने के लिए तैयार है तो हमें और कालिज और इंस्टीच्यूट खोलने चाहिएं। मैं कहना चाहता हूं इन इंस्टीच्यूट्स का भी पंजाब सरकार के ऊपर भार नहीं पड़ेगा। इस समय हमें केन्द्रीय सरकार से 46 लाख रुपए की ग्रांट मिलती है। मैं चाहता हूं कि हम केन्द्रीय सरकार को प्रैस करें कि हमें 46 लाख रुपए की बजाए 69 लाख रुपया दिया जाए। इतना ही नहीं, हमारी ग्रांट आज की निसबत दुगनी कर दी जाए। यह तभी हो सकता है कि हम और इंस्टीच्यूट खोलें। इस के साथ और कालिज खोलने का भी प्रबन्ध करें। लेकिन मुझे बड़े अफसोस से कहना पड़ता है कि आपोजीशन की तरफ से इस प्रकार का रैजोल्यूशन लाया गया जो कि पंजाब की जनता के लिए हितकर नहीं है। हम एक तरफ केन्द्रीय सरकार को ज्यादा ग्रांट के लिए प्रैस करने जा रहे हैं और दूसरी ओर इस प्रकार सदन में रजोल्यूशन आए, यह मुनासिब नहीं है। इस लिए मैं चाहता हूं कि यह रैजोल्यूशन पास न किया जाए।

**Deputy Speaker :** Question is.—

That this Assembly recommends to the Government that the Post Graduate Research and Medical Institute, Chandigarh, be closed for the duration of the Emergency.

*The motion was lost.*

## RESOLUTION REGARDING TRANSPORT FACILITIES IN THE HILLY AREAS OF THE STATE

**Shri Rup Singh Phul** (Hamir Pur): Madam , I beg to move.—

That this Assembly recommends to the Government that with a view to providing the far-flung places in the State with transport facilities, which will make the implementation of development plans easier, the road construction work in the Hilly Area of the State be taken up on a top priority basis without making any cut in the allocations provided in the Third Five Year Plan for this purpose.

नायब सदरे मोहतरिमा, जहां तक इस प्रस्ताव का ताल्लुक है कौन नहीं जानता कि इस देश में जो जो भी इलाके हैं हमारे संविधान के आदेशानुसार उन को तरक्की के बराबर मौके बहम पहुंचने चाहिएं। लेकिन जब हम पहाड़ी इलाकों की हालत

[Shri Rup Singh Phul]
देखा है और वहां पर जो तरक्की हो रही है उस का मुकाबला मैदानी इलाकों में हुई तरक्की के साथ करते हैं तो हमें यह मालूम होता है कि अभी कई फ़ाइव-इयर प्लैन गुज़र जाने पर भी पहाड़ी इलाकों की तरक्की मैदानी इलाकों की तरक्की के हम पल्ला नहीं होगी। अब जब कि....

In this age, when man is proposing flights to Moon and Mars even the motor transport facilities are not provided in the areas which are known as hilly areas.

अगर वहां के बसने वाले शिकवा करें, शिकायत करें तो बजा है क्योंकि कई ऐसे भी इलाके वहां पर हैं जिन में बसने वालों को मोटरेबल रोड के टर्मीनिस से पैदल चल कर कई दिन अपने घर में पहुंचने के लिये लग जाते हैं। फिर रास्ते में कई नदी नाले पड़ते हैं, कई खड्डें पड़ती हैं उन को अबूर करके अपने घरों में पहुंचना पड़ता है। फिर बरसात के मौसम में अगर उन नदी नालों में बाढ़ आ जाए तो उन को कितने दिन और कितनी रातें वहां पर गुज़ारनी पड़ती हैं। उन फौजी नौजवानों को बहुत मुश्किल होती है जो साल या दो साल के बाद कैजूअल लीव ले कर अपने गांव में जाना चाहते हैं। अगर उन को रुख्सत मौसमे बरसात में मिले तो उन की हालत वह होती है जिस का वर्णन नहीं किया जा सकता क्योंकि एक तरफ तो उन को घर में पहुंचने का ख्याल होता है और दूसरी तरफ उन के घर वालों को उन का इन्तजार होता है मगर मुकर्ररह वक्त पर नहीं पहुंचते। अगर इस युग में भी जब कि हमारी अपनी सरकार है, फौजी नौजवानों को यह सहूलत बहम नहीं पहुंचाई जा सकती तो यह बड़े दुख का मकाम है। हम पहाड़ी लोग ज्यादा कुछ नहीं कह सकते। हम वफादारे सरकार हैं। मगर इस का मतलब यह नहीं कि आवाज़ उठाना नहीं जानते। यह भी एक शिकवा है कि हमें पूछा भी नहीं जाता। हम से सलाह नहीं ली जाती। इस का यह मतलब नहीं है कि जो लोग वफादार सरकार हों उन के मुतालबात की तरफ कम ध्यान दिया जाए। पहाड़ी इलाकों की डिवैल्पमेंट के पेशे नज़र सरकार ने एक हिल एरियाज़ कमिशनर मुकर्रर कर दिया है जिस का काम ही यही है कि हिल्ली एरियाज़ की तरक्की के लिये स्कीमें बनाए और उन को अमली जामा पहनाए। दो या डेढ़ साल से वह कमिश्नर काम कर रहे हैं। उन का दफ्तर भी कायम हो चुका है। लेकिन अब भी अगर मुकाबला किया जाए कि उस इलाके की कहां तक तरक्की हुई है तो मैं समझता हूं कि अभी एक या दो फ़ीसदी भी तरक्की नहीं हुई है। मौजूदा प्लान जो चल रही है, उस के अन्दर जो कुछ उन पहाड़ी इलाकों को दिया जाना है उस का अभी पांचवा या दसवां हिस्सा भी पूरा नहीं हुआ। खैर यह बहुत लम्बा चौड़ा मौजू है। मैं सिर्फ ट्रांसपोर्ट फैसिलिटीज़ की तरफ आता हूं। जहां तक इस इलाके का ताल्लुक है सारा पहाड़ी इलाका ही नहीं सिर्फ़ ज़िला कांगड़ा, तहसील ऊना, ज़िला शिमला, नालागढ़ और ज़िला गुरदासपुर का दुनेरा ब्लाक और अम्बाला की तहसील नारायण गढ़ के रकबे को ही लिया जाए तो यह पंजाब के निस्फ़ से ज्यादा नहीं तो निस्फ़ के बराबर जरूर है। अगर इसी लिहाज से अन्दाज़ा लगाया जाए तो तरक्की का म्यार न सिर्फ आबादी के ख्याल से ही होना चाहिए बल्कि एरिया को भी मद्दे नज़र रखना चाहिए। अगर मैदानी इलाकों में रहने वालों को मुख्तलिफ़ अकसाम की सहूलियात बहम पहुंचाई जा रही हैं तो उसी स्टेट में बसने वाले पहाड़ी

लोगों को क्यों न पहुंचाई जाए। वहां पर भी तो इंसान रहते हैं उन की भी तो वैसी ही ज़रूरियात हैं जिन को दूसरे इलाके के लोग मुतालबा करते हैं। जिला कांगड़ा हिमाचल देश के साथ लगा हुआ है। कई ऐसे मकामात हैं जो कि एक दूसरे के इलाके में घिरे हुए हैं। हिमाचल प्रदेश में आज से 15 साल पहले यह हालत थी कि शायद कालका-शिमला रोड के बिना वहां पर और कोई पुख्ता सड़क ही नहीं थी मगर जिला कांगड़ा में कांगड़ा और कुल्लू रोड पुख्ता थी। अब अगर मुकाबिला किया जाए हिमाचल प्रदेश और जिला कांगड़ा का तो हिमाचल प्रदेश जिला कांगड़ा के आबादी और रकबा में बराबर है लेकिन वहां पर चार गुना ज्यादा सड़कें कांगड़े की निस्बत बन चुकी हैं। जब हिमाचल प्रदेश और जिला कांगड़ा के रहने वाले नज़दीकी गांव के लोग आपस में मिलते हैं और आपस में मुकाबला करते हैं तो जिला कांगड़ा के लोग इन की सिनयारिटी कम्पलैक्स से सफर करते हैं।

सरदार गुरदियाल सिंह ढिल्लों: आन ए प्वायंट आफ़ आर्डर मैडम। इस प्रस्ताव का जवाब देने के लिए सरदार दरबारा सिंह नोट ले रहे हैं। यह उन की जिम्मेदारी नहीं है हम चाहते हैं कि चीफ मिनिस्टर साहिब नोट लें और इस का जवाब दें।

ਯੋਜਨਾ ਮੰਤਰੀ: ਇਹ ਕੰਮ ਮੇਰੇ ਪਾਸ ਹੈ। ਕਾਂਗੜਾ ਜ਼ਿਲ੍ਹਾ ਦੀ ਜ਼ਿਨੀ ਡੀਵੈਲਪਮੈਂਟ ਹੈ ਇਹ ਡਿਵੈਲਪਮੈਂਟ ਕਮਿਸ਼ਨਰ ਫਾਰ ਹਿੱਲੀ ਏਰੀਅਜ਼ ਦੇ ਅੰਡਰ ਹੈ।

ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਦਿਆਲ ਸਿੰਘ ਢਿੱਲੋਂ: ਵੈਸੇ ਮੈਂ ਪਰੋਪੋਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਹੁਣੇ ਹੀ ਉਥੇ ਜਾਕੇ ਬੈਠ ਜਾਓ।

ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ: ਤੁਹਾਡੀ ਪਰੋਪੋਜ਼ਲ ਨਾਲ ਕਿਸਨੇ ਕਰਨਾ ਹੈ? (Who would do that on your proposal?) (*Interruptions*)

श्री रूप सिंह फूल: डिप्टी स्पीकर साहिबा:

हम भी मूंह में जबां रखते हैं,
काश! पूछो कि मुद्दा क्या है।

मैं एक निहायत गरीब इलाके की बाबत अर्ज़ कर रहा था कि हिमाचल प्रदेश और जिला गांगड़ा के साथ लगते गांवों में लोगों की हालत क्या है। एक जमाना था जब कि हिमाचल प्रदेश वाले महसूस करते थे कि कांगड़ा ने बहुत तरक्की कर ली है। वह अंग्रेजों का जमाना था। लेकिन, मुहतरिमा डिप्टी स्पीकर साहिबा, अब हिमाचल प्रदेश वाले हमें मज़ाक करते हैं और फ़कतियां उड़ाते हैं कि जिस जिला कांगड़ा को किसी जमाने में तुम तरक्की याफता कहते थे अब बताओ कि हमारे मुकाबले में उसकी क्या हालत है। जब हमसे वह लोग यह सवाल पूछते हैं तो हम जवाब नहीं दे पाते क्योंकि बाज़ औकात...

उपाध्यक्ष: हाउस सोमवार 23 सितम्बर, 1963 को दो बजे मिलेगा। (The House stands adjourned till 2-00 P.M. on Monday the 23rd September, 1963.)

5.00 P.M.

(*The Sabha then adjourned till 2.00 P.M. on Monday, the 23rd September, 1963*)

22806 PVS—386—13-1-64—C., P. and S., Pb., Chandigarh.

## APPENDIX

## SENIORITY LIST OF THE AYURVEDIC DEPARTMENT ETC.

**1173. Comrade Babu Singh** Master : Will the Minister for Finance be pleased to supply a copy of the seniority list of employees serving in the Ayurvedic Department Punjab and a copy of the rules of recruitment relating to the former Ayurvedic Department of erstwhile Punjab ?

**Dr. Gopi Chand Bhargava :** A copy of the seniority list of the employees of the Ayurvedic Department, Punjab, duly approved and published in the Gazette is as follows.

There was no Ayurvedic Department in erstwhile Punjab. However, the copy of draft recruitment rules being followed in the Ayurvedic Department of erstwhile Pepsu is as follows.

### GOVERNMENT OF PATIALA AND EAST PUNJAB STATES UNION EDUCATION AND HEALTH DEPARTMENT

*Subject.*—Rules for recruitment to Ayurvedic services.

No. 4064, Dated 8th February, 1952/ 14th August, 1953

Rajya Vaidya,

I am directed to inform you that the draft rules for recruitment to Ayurvedic services may be followed till finalization of the rules on the subject.

Under Secretary to Government.

*Pepsu Government Ayurvedic Department Service Rules*

1. *Short Title.*—These rules may be called the Pepsu Government Ayurvedic Department Service Rules, 1951.

They shall come in to force on ——————————————(Date of sanction will be filled in).

2. *Definition.*—In these rules unless there is any thing repugnant in the subject or context :—

(a) "The Rajya Vaidya" means the Head of the Ayurvedic Department.

(b) 'Recognized Institution or University' means any Institution or University incorporated by Law in Pepsu or any other Institution or University which may be declared by the Rajya Vaidya to be recognized one for the purpose of these rules.

(c) 'The service' means the Pepsu Government Ayurvedic Department Service.

(d) Government means Pepsu Government.

(e) Commission means Pepsu Public Service Commission.

3. *Number and character of the posts.*—The service shall consist of the cadres and comprise the posts shown in appendix 'A' provided that nothing in this rule shall affect the inherent right of Government to make additions or reduction in the cadre of the service either permanently or temporarily.

4. *Authorities by whom appointments to be made.*— Appointments to posts in the different cadres of the service shall be made by:—

(a) Rajya Vaidya (who is also the Honorary Principal of the Pepsu Government Ayurvedic Vidyala) in case of posts of Up-Vaidya, Junior Clerks, Peons, Khalasi, Kahars and Sweepers ;

(b) Government in case of Rajya Vaidya, Up-Rajya Vaidya, Senior Clerks and Vaidyas.

5. *Qualifications.*—No person shall be appointed to any cadre of the service unless:

(a) He possesses qualifications mentioned in Appendix 'A' Column No. 5 ;

(b) He is not more than 25 and below 18 years of age ; provided that Government may in special circumstances, appoint a person exceeding 25 years of age.

(c) He produces a certificate or certificates of character from the principal academic officer of the University or College or Institution if any and also from 2 respectable persons, not being his relatives, who are well acquainted with him in private life and unconnected with his University or College or Institution, if any.

(d) He produces a certificate that he is not a dismissed hand, that he was never convicted of any criminal offence and that he had never resigned before from any of the Pepsu Government Departments or other sister State Government of India ; Provided that :

(i) In special circumstances to be recorded in writing any person who does not possess the qualifications herein prescribed may be appointed to any post in the service with the sanction of Government.

(ii) The residents of the Pepsu will be given preference. For this purpose residence will be deemed to mean five years ordinarily and 2 years in the case of refugees from Pakistan ;

(iii) A medical certificate of physical fitness of the following will be required at the time of permanent appointment of a new entrant into the service ;

(i) Rajya Vaidya in case of non-gazetted service members ;

(ii) Medical Board including the Rajya Vaidya in case of Gazetted Officers of the service.

6. *Recruitment.*—Posts in the service shall be filled as follows :—

(a) In the case of Rajya Vaidya ; By promotion from the post of Deputy Rajya Vaidya in consultation with the Commission provided he fulfils the qualifications mentioned in Appendix 'A' otherwise by direct recruitment through the Commission ;

(b) In the case of Deputy Director, Ayurvedic : By direct recruitment through Commission ;

(c) *In the case of Vaidyas*: 50 per cent by departmental promotion from amongst the Up-Vaidyas, and 50 per cent by direct recruitment ;

(d) *In the case of up-vaidyas*;—Direct recruitment ;

(e) *In the case of Head-Assistant.*—By direct recruitment through the Commission or by promotion of the senior clerk provided he is a matriculate and has atleast seven years' experience as a routine clerk ;

(f) *In the case of Senior Clerk.*—By direct recruitment or by promotion from the post of junior clerk provided the incumbent has more than three years service to his credit as a junior clerk ;

(g) *In the case of junior clerks.*—By direct recruitment.

7. (i) Members of the service who are recruited direct against permanent vacancies shall be on probation in the first instance for one year. The rule will be relaxable in the case of deserving candidates.

(ii) *Approved officiating*: Service shall be reckoned as period spent on probation, but no member who has officiated in any appointment for one year may claim to be confirmed until he is appointed against a permanent vacancy.

(iii) On the completion of the period of probation of any member, the appointing authority prescribed by rule 4 may confirm such member in his appointment, or if his work or conduct during the period of probation has been in the opinion of the appointing authority prescribed in rule 4 not satisfactory, such appointing authority may disperse with his services, or may extend his period of probation to such period as it may think fit, or revert him to his former post if he has been recruited otherwise than by direct appointment.

8. *Seniority.*—The seniority of members in the various cadres of the service shall be determined by the date of confirmation in such cadre, which for the purpose of this rule shall be the day following the expiry of the period of probation ; Provided that :

(i) a new comer will rank senior to all State servants who in the new office are in grades lower than his own grade ;

(ii) in respect of those State servants in the new office who are in the same grade as his own the new comer will rank senior to those who were confirmed in the same grade later ;

(iii) in case more than one person was confirmed in the same grade from the same date, seniority will be determined according to the length of service ;

(iv) when all things are equal, seniority will be taken in the order in which names are placed by the officer making appointment ;

(v) a reduced hand who is re-employed in a Department on a post or grade less than that he enjoyed before reduction on account of no fault of his will be considered senior to all men in that lower grade in the new office who joined that lower grade on a date later than the reduced hand ;

Provided further that if any officer is granted special personal pay on first appointment or promotion, he shall not become senior in his cadre unless special rank and precedence is specifically conferred upon him.

9. A member of the service shall, from the date of joining his appointment, be entitled to pay as shown in appendix 'A'; nothing in these rules, however, shall affect the inherent right of Government to increase or reduce the scales of pay prescribed in Appendix 'A' either permanently or temporarily for future entrants to the service.

10. *Authorities empowered to impose penalties.*—Subject to the provisions of the classification control and Appeal Rules ( yet to be introducded) the authorities specified in column 3 of appendix 'B' shall be empowered to impose upon the members of the service mentioned in column 1 the penalties specified in column 2.

11. *Authorities empowered to entertain appeals and revision applications.*—Members of the Service upon whom any penalties specified in column 2 of appendix 'B' have been imposed by any authority specified in column 3 of that appendix shall be entitled to appeal to the superior authority specified in each case in column 4 of that appendix and to submit an application for revision if such an application is allowed by the classification, control and Appeal Rules.

Provided that if an appellate authority, specified in column 4 of the appendix, increase the penalty imposed by a subordinate authority, the member of the service upon whom the increased penalty is imposed may submit a further appeal to the authority specified in each case in column 5 of the appendix.

12. *Right of revision.*—After an appeal or the second appeal provided for in rule 11 has been rejected, members of the service may appeal for revision to the authority specified, in column 5 of appendix 'B' if such an application is allowed by rules of the Pepsu Subordinate Service (Punishment and Appeal) Rules, 1951.

13. *Leave, pension, T.A., gratuity, compenstion, general provident fund rules etc.*—Members of the service shall be governed by the Pepsu Government leave, pension, T.A. Gratuity, Compensation, G.P. Fund Rules etc. as amended from time to time.

Attested True Copy
Sd.........
Gazetted Superintendent,
Education and Health Department (Pepsu) Patiala.

## APPENDIX 'A'

## STATEMENT OF POSTS AND THEIR QUALIFICATIONS FOR EMPLOYMENT.

| Serial No. | Designation of Post | Grade | Appointing Authority | Qualifications of recruitment |
|---|---|---|---|---|
| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 |
| | A. Gazetted (Technical) Class I—Rs 500—25—750 | | Government | 1. Ayurvedacharya or Vaidya Shastri from a recognised Institution. |
| 1 | Rajya Vaidya | | | 2. Must have undergone a special training in Philosophy or Ayurved. |
| | | | | 3. Post Graduate Studies for two years or more in Allopathy in some Government Institute. |
| | | | | 4. Must have worked in organisational capacity in some Government or other Ayurvedic Institution of repute. |
| | | | | 5. Must have conducted original research in Ayurvedic therapy |
| | | | | 6. Must have teaching experience in Ayurveda. |
| | | | | 7. Must have worked as an Ayurvedic Physician for at least 15 years. |
| | B. Gazetted (Technical) Class II—Up-Rajya Vaidya | 250—20—330 -20 440 -20—550 | Ditto | 1. Vaidy Shastri or Ayurvedacharya from a recognised Institution with teaching expereince (2) At least matriculate. |
| | Non-Gazetted (Technical) Class III | 60—4—120 —EB—6—150 | Do | 1. Ayurvedacharya, Vaidya, Shastri Government Ayurveda Vibhag, Vidyala, Patiala. |
| | | | | 2. Ayurvedacharya, All India Ay. Congress, Delhi. |
| | | | | 3. Ayurvedacharya, S.D. College, (Lahore) Delhi. |

(7)

| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 |
|---|---|---|---|---|
| | | | | 4. Ayurvedacharya, Rishikul, Hardwar |
| | | | | 5. Vaidyalankar, Gurukul, Kangri |
| | | | | 6. Ayurvedacharya, Dhanwantri, Tibbia College, Delhi |
| | | | | 7. Ayurvedacharya Banaras Hindu University |
| | | | | 8. L.I.M. and A.L.I.M. Government Indian Medical College Madras |
| | | | | 9. Ayurvedacharya, Maharaja College, Jaipur (Rajasthan) |
| 2 | Head Assistant | .. Rs 80—5—120 | Rajya Vaidya | Graduates for direct recruitment or Matric with 7 years all round office experience |
| 3 | Senior Clerk | .. Rs 60—4—100 | Ditto | Atleast Matric |
| 4 | Junior Clerk | .. Rs 40—2—60 | Ditto | Atleast Matric |
| 5 | Up-Vaidya | .. Rs 30—2—60 | Ditto | Vaidya, Vaidya Visharad, Vaidya, Kaviraj, Vaidya Bhishak of the above noted institutions are eligible for the post of Up-Vaidya |
| | D. Class IV— | | | |
| 1 | Peon | .. Rs 20—1—25 | Ditto | |
| 2 | Khalasies | .. Rs 20 per mensem | Ditto | |
| 3 | Kahar | .. Rs 14 per mensem | Ditto | |
| 4 | Sweepers | .. Rs 14 per mensem | Ditto | |

## APPENDIX 'B'

| Serial No. | Designation | Nature of penalty | Punishing authority | Appellate authority | Authority empowered to entertain revision application |
|---|---|---|---|---|---|
| 1 | Rajya Vaidya | (a) Censure | Same as appointing authority as in Appendix (A) | Government | His Highness The Rajpramukh |
| 2 | Up-Vaidya | (b) Withholding of increments or promotion stoppage at an efficiency bar ; | | | |
| 3 | Vaidya | (c) Reduction to a lower post or time scale ; to a lower stage in a time scale or by some places in a grade | | | |
| 4 | Senior Clerk | | | | |
| 5 | Junior Clerk | (d) recovery from pay of the whole or part of any pecuniary loss caused to Government by negligence or breach of orders or | | | |
| 6 | Up-Vaidya | | | | |
| 7 | Peons | (e) Suspension, or | | | |
| | | (f) Removal, or | | | |
| | | (g) Dismissal | | | |
| 8 | Khalasies | | | | |
| 9 | Kahars | | | | |
| 10 | Sweepers | | | | |

[Extract from PUNJAB GOVERNMENT GAZETTE, dated the 8th February, 1963]

# INTEGRATION DEPARTMENT

## NOTIFICATION

The 21st January, 1963.

**No. 592-Integ/62-58.**—In Exercise of the powers conferred by the proviso to Article 309 of the Constitution and in accordance with the decisions of the Government of India under the provisions of section 115(5) of the States Reorganisation Act, 1956 (Central Act 37 of 1956), the Governor of Punjab is pleased to published the final gradation list of the Ayurveda Department, which shall be in force retrospectively from the first November, 1956 :—

### EQUATION STATEMENT

| Serial No. | Name of Pepsu service/post with scale and class | Name of Punjab Service/post equated with scale and class | REMARKS |
|---|---|---|---|
| 1 | Vaidyas and Hakims Rs 80—5—105/5—135/7—170 | Vaidyas and Hakims, Rs 80—5—105/5—135/7—170 | |
| 2 | Ayurvedic and Unani Compounders (Up-Vaidyas), Rs 55—90 | Ayurvedic and Unani Compounders (Up-Vaidyas), Rs 39½—1—49½ | |

### JOINT SENIORITY LIST OF HAKIMS

| Serial No. | Name | Date of birth | Parent State | Equated service and rank in parent State on 31st October, 1956 | Date of entry into service and rank as per Col. 5 | Whether he is in the service and rank mentioned at Col. 5 in permanent capacity or otherwise | Date of entry into the lowest equated service and rank in the group of services | Equated service and rank in which he entered service as per Col. 8 | REMARKS |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 | 7 | 8 | 9 | 10 |
| 1 | Shri Gian Chand .. | 14-7-20 | Pepsu | Hakim | 10-6-44 | Substantive permanent | 10-6-44 | Hakim | |
| 2 | Shri Amar Nath .. | 24-11-21 | Do | Do | 25-5-46 | Ditto | 25-5-46 | Do | |
| 3 | Shri Nijya Nand Singh .. | 2-3-15 | Punjab | Do | 2-3-53 | Temporary | 2-3-53 | Do | |
| 4 | Shri Hari Lal Aggarwal .. | 27-12-16 | Do | Do | 2-3-53 | Do | 2-3-53 | Do | |
| 5 | Shri Sunder Lal Mago .. | 15-11-18 | Do | Do | 3-3-53 | Do | 3-3-53 | Do | |

